को भी भूले बैठे हैं। हौमैं या मैं-मेरी के प्रभाव में आकर कई प्रकार के कर्म करते हैं, कई प्रकार की इच्छाएँ और तृष्णाएँ पैदा करते हैं। वे पूरी नही होतीं, हम तृष्णा की अग्नि में जलते हैं और उन्हें पूरी करने की कोशिश करते हैं, फलस्वरूप मौत के बाद नरकों की आग में जलना पड़ता है। ये इच्छाएँ हमें फिर खींचकर चौरासी के जेलखाने में ले आती हैं। और जो जो दुःख और मुसीबतें उन ज़ामों में जाकर हमें भुगतनी पड़ती हैं उनका वर्णन ही नहीं किया जा सकता। इसलिए महात्मा हमें समझाते हैं कि हमेशा मालिक की मौज, मालिक के 'भाणे' में और उसके हुक्म में रहना चाहिये। मालिक के भाणे में रहने का मतलब है कि मन में कोई इच्छा और तृष्णा नहीं उठानी चाहिए, जो कुछ परमात्मा बख़्शे, उसकी इच्छा समझकर स्वीकार करना चाहिये। सन्त नामदेवजी का कथन है—

"जौ राजु देहि त कवन बडाई ।। जौ भीख मंगावहि त किआ घटि जाई ।।"

(आदि ग्रन्थ, ५२५)

गुरु अर्जुनदेवजी कहते हैं—

"जे तखति बैसालहि तउ दास तुम्हारे, घासु बढावहि केतक बोला ।।"

(आदि ग्रन्थ, १२११)

हे परमात्मा ! अगर मुझे दुनिया का राज-पाट भी दे देगा तो भी मुझे तेरी ही महिमा गाना है, तेरी ही भक्ति करना है। अगर मुझे दर-दर ठोकरें खानी पड़ेंगी तो मुझे कौन सा अपने दाता का दरवाज़ा छोड़ जाना है। जिस प्रकार एक समुद्री जहाज़ के पक्षी को जहाज़ के अलावा और कोई ठिकाना नही होता, इसी प्रकार हमारी आत्मा को भी परमात्मा के सिवाय और कोई ठिकाना नहीं हैं।

यह बात ध्यानपूर्वक विचार करने की है कि ये इच्छाएँ और तृष्णाएँ कौन पैदा करता है ? ये सब हमारा मन पैदा करता है । और हम पूरी किससे करवाना चाहते हैं ? परमात्मा से। हम मन को कभी समझाने की कोशिश नहीं करते कि तू मालिक की मरज़ी के अनुसार अपने आपको ढालने की कोशिश कर, उसके हुक्म और उसकी मौज में रह। उलटे दिन-रात परमात्मा को समझाने की कोशिश करते हैं कि तू हमारे मन की मरज़ी के अनुसार चलने की कोशिश कर। भक्ति हम परमात्मा की कर रहे हैं या मन की ? स्वामीजी महाराज भी यही समझाते हैं—

"गुरू की मौज रहो तुम धार। गुरू की रज़ा सम्हालो यार ।।
गुरू जो करें सो हितकर जान। गुरू जो कहें सो चित धर मान ।।" (स. ब. १३७)

गुरु नानक साहिब फ़रमाते हैं :

"हरि साचे भावै सा पूजा होवै भाणा मनि वसाई।।" (आदि ग्रन्थ, ९१०)

सन्तों ही को मालिक की भक्ति और पूजा का ढंग मालूम है, क्योंकि वे भाणे में रहकर ही मालिक की भक्ति करते हैं। फिर फ़रमाते हैं :

"भाणे ते सभि सुख पावै संतहु, अंते नामु सखाई।।" (आदि ग्रन्थ, ९१०)

कि भाणे में ही सुख व शान्ति है और अन्त में मालिक हमारी सहायता करता है। हज़रत ईसा भी यही कहते हैं, "मैं अपनी इच्छा नहीं बल्कि अपने पिता की इच्छा चाहता हूँ जिसने कि मुझे भेजा है।" (जॉन ५:३०) एक अन्य स्थान पर कहते हैं, "पुत्र स्वयं कुछ नहीं कर सकता, जो पिता को करते देखता है वही करता है।" (जान ५:१९)। एक महात्मा फ़रमाते हैं—

"जिसको कछु न चाहिए वही शाहंशाह।।"

जिसको किसी भी चीज़ की ज़रूरत नहीं है, जो हमेशा मालिक के हुक्म में ही रहता है, उससे बड़ा शाहंशाह कौन हो सकता है।

मुसलमानों में भी दो प्रकार के फ़क़ीर होते हैं। एक अहले-दुआ[1] और दूसरे अहले-रज़ा[2]। अहले-रज़ा का पद अहले-दुआ से कहीं ऊँचा है। इसलिए हमें मालिक के भाणे, मालिक की मौज में रहते हुए ही नाम की कमाई करना चाहिये।

## मनुष्य-जन्म का उद्देश्य

परमात्मा ने इस सृष्टि की रचना करके उसे चौरासी लाख योनियों में बाँटा है। ऋषि-मुनियों ने इन चौरासी लाख प्रकार की योनियों का इस प्रकार हिसाब लगाया है—

तीस लाख प्रकार के वृक्ष, पेड़-पौधे, सत्ताईस लाख प्रकार के कीड़े-मकौड़े, चौदह लाख तरह के पक्षी, नौ लाख प्रकार के पानी के जीव और चार लाख प्रकार के पशु, जिन्न, भूत-प्रेत, देवी-देवता, मनुष्य आदि।

हम अपने कर्मों के अनुसार इस चौरासी के जेलखाने में फँसे हुए हैं, हमारी आत्मा परमात्मा से मिलकर ही इस जेलखाने से निकल सकती है और परमात्मा हमें यह मनुष्य-चोला केवल इसीलिए प्रदान करता है कि हम उस की भक्ति करके देह के बन्धनों से छुटकारा प्राप्त कर सकें। अगर मनुष्य के

१. अहले-दुआ—जो फ़क़ीर मालिक से दुआ माँगने या प्रार्थना करने में विश्वास रखते हैं।

२. अहले-रज़ा—जो मालिक की रज़ा या इच्छा में प्रसन्न रहते हैं और उससे कुछ माँगते नहीं।

चोले में आने का कोई लाभ है तो सिर्फ यही है। इस चोले को यह फ़ख़् या गौरव प्राप्त है कि इसमें बैठकर परमात्मा से मिलाप किया जा सकता है। गुरु अर्जुनदेवजी समझाते हैं—

"लख चउरासीह जोनि सबाई।। माणस कउ प्रभि दीई वडिआई ।।
इसु पउड़ी ते जो नरु चूकै, सो आइ जाइ दुखु पाइदा ।।" (आदि ग्रन्थ, १०७५)

परमात्मा ने मनुष्य के जामे को सबसे ऊँचा रखा है। यह इस सीढ़ी का आखरी डण्डा है। अगर कोशिश करते हैं तो मालिक से मिल जाते हैं, अगर पैर फिसलता है तो नीचे फिर चौरासी के जेलखाने में आ जाते हैं। गुरु अर्जुनदेवजी फिर समझाते हैं—

"कई जनम भए कीट पतंगा ।। कई जनम गज मीन कुरंगा ।।
कई जनम पंखी सरप होइओ ।। कई जनम हैवर बृख जोइओ ।।
मिलु जगदीस मिलन की बरीआ ।। चिरंकाल इह देह संजरीआ ।।"
(आदि ग्रन्थ, १७६)

कई जन्म कीड़ों-पतंगों के पाये, कई जन्म हाथी मछली और हिरणों के पाये, कई जन्म पक्षियों और साँपों के मिले और कई जन्म घोड़ों, पशुओं और पेड़ों-पौधों के पाये। चिर-काल के बाद परमात्मा ने अपनी भक्ति के लिए अब यह मनुष्य का जन्म बख़्शा है। हमें इससे पूरा फायदा उठाना चाहिए। मौलाना रूम फ़रमाते हैं—

"हमचो सब्ज़ा बारहा रोईदा अम, हफ्तो सद हफ्ताद कालिब दीदा अम।"[१]

एक और फ़कीर लिखते हैं—

"गाहे नखल दर बागहा—गाहे सपर बर शाखहा ।।"

कि कई बार मैं घास और सब्जी की तरह पैदा हुआ हूँ और सैंकड़ों शरीर मैंने देखे हैं। कभी बाग में दरख़्त बना हूँ, कभी दरख़्तों पर फल बनकर लगा हूँ।

इसलिए ऋषियों ने मनुष्य देह को नर-नारायणी देह कहकर वर्णन किया है, मुसलमान फ़कीर इसे अशरफ़-उल-मख़्लूकात कहते हैं और यहूदियों का ख़याल है कि परमात्मा ने हमें अपनी खुद की शक्ल पर बनाया है। कबीर साहिब भी यही समझाते हैं—

"कबीर मानस जनमु दुलंभु है होइ न बारैबार ।।
जिउ बन फल पाके भुइ गिरहि बहुरि न लागहि डार ।।" (आदि ग्रन्थ, १३६६)

---

१. अर्थात् वनस्पति की तरह मैं कई बार पैदा हुआ हूँ और सात सौ सत्तर शरीर मैंने देखे हैं।

जिस तरह वृक्ष से फल पक कर नीचे गिरता है तो वह फिर वृक्ष से वापस नहीं जुड़ सकता, इसी तरह अगर हम मनुष्य के जन्म को अब व्यर्थ गवाँ बैठेंगे तो फिर यह अवसर बार-बार नहीं मिलेगा। स्वामीजी महाराज भी यही उपदेश देते हैं–

"मिलो नर देह यह तुम को। बनाओ काज कुछ अपना ॥
पचो मत आय इस जग में। जानियो रैन का सुपना ॥
देह और ग्रेह सब झूठा। भर्म में काहे को खपना ॥"

(सार बचन, १२१)

यह इन्सान का जामा परमात्मा ने हमें अपना काम करने के लिये बख़्शा है। अपना काम वही है जो हमें वापस ले जाकर परमात्मा से मिलाता है। वह काम परमात्मा की भक्ति है। यह दुनिया एक रात के सपने की तरह है। इसकी कोई असलियत नहीं है। इसे देखकर इसके मोह में नहीं फंसना चाहिये। हमारी ज़मीन-जायदाद, धन-दौलत, रिश्तेदार और यहां तक कि हमारा शरीर भी एक दिन हमारा साथ छोड़ देगा। इसलिये आप उपदेश देते हैं कि इस अमूल्य अवसर से लाभ उठाओ। बाल-बच्चे, दुनिया का खाना-पीना, ऐशो-इशरत आदि सब हमें पिछले जन्मों में भी मिलते आये हैं। अगर कोई ऐसी चीज़ है जो हम पहले नहीं कर सके और केवल अब कर सकते हैं, तो वह परमात्मा की भक्ति है। लेकिन जिस उद्देश्य और ध्येय की पूर्ति के लिये परमात्मा ने यह मौका बख़्शा है, उसे हम इस देह में बैठकर बिलकुल भूल जाते हैं। विषयों-विकारों, शराबों-कबाबों, कौमों, मज़हबों और मुल्कों के झगड़ों और इन्द्रियों के भोगों से हमें फ़ुरसत ही नहीं मिलती। हम समझते हैं 'बाबर ब-ऐश कोस के आलम दोबारा नेस्त' कि मनुष्य का जामा शायद फिर न मिले, अब ख़ूब ऐश कर लें। इस प्रकार हम इस सुनहरी मौके को मुफ्त हाथ से खो बैठते हैं। हम इन्द्रियों के भोगों में इतने फँस जाते हैं कि अपनी मौत को भी भूल जाते हैं। रोज़ देखते हैं कि हमारे साथी हमारा साथ छोड़े जा रहे हैं, बल्कि हम खुद उनको श्मशान भूमि में छोड़ कर आते हैं और अपनी आंखों से देखते हैं कि दुनिया की कोई चीज़ उनके साथ नहीं जा रही है। लेकिन हम मन में हमेशा यही सोचते हैं कि मौत शायद औरों के लिए है, हमारे लिये नहीं। गुरु नानक साहिब हमारी हालत का इस प्रकार वर्णन करते हैं–

"धंधै धावत जगु बाधिआ ना बूझै वीचारु ॥
जमण मरणु विसारिआ मनमुख मुगधु गवारु ॥" (आदि ग्रन्थ, १०१०)

हम दुनिया के जीव हमेशा, दिन-रात पेट के धन्धों में भटकते फिरते हैं और उस ध्येय के बारे में कभी नहीं सोचते जिसके लिये मालिक ने हमें यहां भेजा है। हमारे अपने घर में आग लगी हुई है और हमें लोगों की आग बुझाने की फिकर लगी हुई है अपना घर लूटा जा रहा है, हम दूसरों के घरों की चौकीदारी कर रहे हैं। हम अपना बोझ उठा नहीं सकते, पराये गधे बने बैठे हैं। अपने आपको भी धोखा दे रहे हैं और दुनिया को भी धोखा दे रहे हैं। हम कितने मनमुख, नासमझ और गंवार हैं कि अपने जन्म-मरण को भी भूले बैठे हैं। स्वामीजी महाराज समझाते हैं—

"कहूं क्या काल जग मारा। जीव सब घेर भरमाई।।
नहीं कोई मौत से डरता। ख़ौफ़ जम का नहीं लाई।।" (सार बचन, १२१)

यही कबीर साहिब का कथन है—

"क्या लेकर जनम लियो है, क्या लेकर चले जाओगे।
मुट्ठी बांध कर जनम लिया है, हाथ पसारे जाओगे।
यह तन है कागज की पुड़िया, बूंद पड़त गल जाओगे।
कहत कबीर सुनो भाई साधो, इक नाम बिना पछताओगे।"

आप समझाते हैं कि दुनिया में हम खाली हाथ ही पैदा हुए हैं और खाली हाथ ही यहां से चले जायेंगे। न कोई आज तक यहां कुछ साथ लेकर आया है और न कभी कोई चीज़ अपने साथ ले जा सकता है। हमारा यह शरीर भी कागज़ की पुड़िया के समान है। कागज़ की पुड़िया पर ज़रा-सा पानी गिरे तो वह गल जाती है। इसी तरह हमारे इस शरीर को भी मौत के बाद अग्नि या मिट्टी के सुपुर्द हो जाना है। यदि मालिक की भक्ति नहीं करेंगे तो आखिर मौत के समय पछताना पड़ेगा। अगर यह दुनिया की धन-दौलत किसी के साथ जाती होती तो दुनिया के लोग अब तक उसे साथ ले गये होते और हमारे हिस्से में शायद कुछ भी न आता। यह तो हमें इसलिए मिली है कि इसने कभी किसी का साथ नहीं दिया। महमूद गज़नवी ने हिन्दुस्तान पर सत्रह हमले किये और बहुत सा सोना-चांदी, हीरे-जवाहिरात यहां से लूटकर ले गया। उसको प्राप्त करने के लिये उसने कितने गरीबों का खून किया, कितनी औरतों को विधवा और बच्चों को अनाथ किया। जब उसकी मौत का समय आया तो उसने अपने अनुचरों को हुक्म दिया कि जो भी मैं हिन्दुस्तान से लूटकर लाया हूं उसको एक खेमे में लगाकर दिखाओ। जब सारी दौलत को नज़र भर कर देखा तो उसकी आंखों में आंसू भर आये। एक ठंडी आह भर कर उसने सोचा कि जिस

दौलत को हासिल करने के लिए इतने ज़ुल्म और अत्याचार किये, आज उसमें से मेरे साथ कोई भी चीज़ नहीं जा रही है। उसने हुक्म दिया कि मौत के बाद मेरे हाथ कफ़न से बाहर निकाल दिये जायें ताकि लोग देखें कि मैं खाली हाथ जा रहा हूं और मेरी ज़िन्दगी से सबक लें।

जो चीज़ें यहीं रह जाने वाली हैं उनके साथ हम कितना प्यार करते हैं। उनको प्राप्त करने के लिए दिन-रात भटकते फिरते हैं। जो पापों के किए बिना प्राप्त नहीं होती और मरने पर साथ नहीं जाती उस पर हम जान देते हैं और जो चीज़ वास्तव में हमारी अपनी है और जिसे हमें अपनी बनाना चाहिये, उसके बारे में कभी नहीं सोचते। हज़रत ईसा भी यही कहते हैं, "नाशवान पदार्थों के लिए मेहनत न करो, बल्कि उस पदार्थ के लिए मेहनत करो जो अनन्त जीवन तक रहेगा, जो मनुष्य का पुत्र तुम्हें देगा, क्योंकि पिता परमेश्वर ने उस पर उसके (पुत्र के) लिए मुहर लगाई है।" (जॉन ६:२७)

अर्थात् दुनिया की नाशवान धन-दौलत और पदार्थों को प्राप्त करने की कोशिश न करो, बल्कि उस नाम की दौलत को प्राप्त करो जो कभी नष्ट नहीं होती। जो दौलत अर्थात् नाम मैं तुमको दूंगा उस पर मेरे पिता ने मुहर लगाई हुई है। वह कभी नाश को प्राप्त नहीं होती, क्योंकि मैं उसे मालिक की ओर से तुम्हें दूंगा। स्वामीजी महाराज समझाते हैं—

"भटक भटक नर देही पाई। इन्द्री मन मिल यहाँ मारा।।"

(सार बचन, ११४)

बड़ी मुश्किल से हमें यह मनुष्य का जामा मिला है। लेकिन यहां इस जामे में आकर मन के अधीन होकर हम इन्द्रियों के भोगों में फँसे बैठे हैं। जितना भी हमारा दुनिया से ताल्लुक या सम्बन्ध है सब हमारे शरीर के ज़रिए ही है। जब तक हम शरीर में बैठे हैं हमें ये यार-दोस्त, रिश्तेदार, भाई-बहिन और दुनिया की धन-दौलत, कौम, मुल्क वगैरह सब अपने ही नज़र आते हैं या कम से कम हम उन्हें अपना बनाने की कोशिश ज़रूर करते हैं। जिस समय शरीर से हमारा साथ छूट जाता है, इन सब चीज़ों से भी सम्बन्ध टूट जाता है। हमें चाहिए कि जब तक परमात्मा ने इस शरीर में बैठने का मौका दिया है, इससे काम ले लें। इसमें बैठकर न तो इसे इतना दु:ख देना है कि मालिक की भक्ति ही न हो सके और न ही इसे इतने सुख और आराम में रखना है कि हमारा ख़याल ऐशो-इशरत की ओर चला जाये। मालिक की भक्ति ही हमारा असली काम है और हमें वही इससे करवाना है। स्वामीजी महाराज का कथन है—

"धाम अपने चलो भाई। पराये देश क्यों रहना ।।
काम अपना करो जाई। पराये काम नहीं फँसना ।।
नाम गुरु का सम्हाले चल। यही है दाम गँठ बंधना ।।
जगत का रंग सब मैला। धुला ले मान यह कहना ।।" (सार बचन, १५२)

हमारा यह शरीर काल का पिंजरा है, किराये का मकान है। जितने सांस मालिक ने हमें बख़्शे हैं उनको भुगतने के बाद इसे यहीं छोड़ जायेंगे। यह शरीर कभी किसी का साथ नहीं देता। बड़े-बड़े राजा, महाराजा, बादशाह, सुल्तान, शासक, तानाशाह, जिनसे दुनिया थर-थर कांपती थी, आज उनकी कब्रों को हम किस तरह तिरस्कार भरी दृष्टि से देखते हैं। कभी हमारी कब्रों को भी लोग इसी तरह से देखेंगे। लोगों की हड्डियां हमारे पैरों के नीचे आकर रौंदी जा रही हैं, किसी दिन हमारी हड्डियां भी औरों के पैरों के नीचे आकर रौंदी जायेंगी। लोगों की खाक उड़कर आज हमारी आंखों में गिरती है, किसी दिन लोगों की आंखों में हमारी खाक उड़कर गिरेगी। इसलिए महात्मा हमें बेसुधी की नींद से सचेत करते हैं कि उस समय को अपनी आंखों के सामने रखो, जब कोई भी चीज़ तुम्हारी मदद नहीं करेगी। यह बहिन-भाई, रिश्तेदार, मित्र, परिजन सब हमारे आसपास ही बैठे रह जाते हैं, उन्हें यह भी पता नहीं लगता कि मौत के फ़रिश्ते किस समय और किस रास्ते से आकर हमें पकड़ कर ले जाते हैं। हमारे रिश्तेदार और सगे-सम्बन्धी रोने-धोने के सिवाय और क्या कर सकते हैं। और वे हमारी क्या मदद कर सकते हैं, ! उन सबके साथ हमारा लेने-देने का सम्बन्ध है, गरज का प्यार है, स्वार्थ का लगाव है। कोई पत्नी बनकर आ गई, कोई पति और बाल-बच्चे बनकर आ गये। उनसे हमारा जो भी हिसाब-किताब होता है, उसके पूरे हो जाने पर कभी वे हमें छोड़ कर चले जाते हैं, और कभी हम उनको छोड़कर चल देते हैं। जिस तरह एक स्टेज या रंग मंच पर हरएक अभिनेता अपना-अपना पार्ट अदा करता है, कोई राजा का, कोई रानी का, कोई किसी दुष्ट पात्र का, इसी तरह यह दुनिया भी एक बहुत बड़ी स्टेज है और हम सब दुनिया के लोग यहाँ अपने-अपने कर्मों के अनुसार अपना-अपना पार्ट अदा कर रहे हैं। असल में हमारा किसी के साथ कोई रिश्ता या सम्बन्ध नहीं है। जिस तरह नाटक के समाप्त हो जाने पर, रंगमंच से उतरने के बाद न कोई राजा होता है, न कोई रानी, इसी तरह इस देह को छोड़ने के बाद हमारा सम्बन्ध भी किसी से नहीं रहता। जिस समय किसी को मौत आती है, उसके रिश्तेदार रोते हैं लेकिन

जिस जगह जाकर वह फिर जन्म लेता है, वहां खुशियां मनाई जाती हैं। आज जबकि हम अपने पिछले जन्मों के रिश्तेदारों को बिलकुल भूले बैठे हैं तो जिनके लिए हम आज भटकते फिरते हैं, तरसते और तड़पते हैं, उनको अगले जन्मों में क्या याद रख लेंगे। गुरु नानक साहिब फ़रमाते हैं—

"मात पिता माइआ देह सि रोगी, रोगी कुटंब संजोगी ॥"

(आदि ग्रन्थ, ११५३)

कि माता-पिता को भी हमारा साथ छोड़ देना है। जो कुछ भी हम दुनिया में देख रहे हैं इसे भी हमारे साथ नहीं जाना है। हमारे रिश्तेदार भी रोगी हैं, अर्थात् नाशवान हैं। यहां तक कि जिस शरीर में हम बैठे हुए हैं, जिससे इतना प्यार रखते हैं और जिसके बनाव-शृंगार में हम क्या-क्या नहीं करते, वह भी यहीं रह जाता है। स्वामीजी महाराज समझाते हैं—

"धन दारा सुत नाती कहियन। यह नहिं आवें काम ॥
स्वाँस दुधारा नित ही जारी। इक दिन खाली चाम ॥
मशक समान जान यह देही। बहती आठों जाम ॥"

(सार बचन, ११९)

कोई भी रिश्तेदार मौत के समय में काम नहीं आता। जिस प्रकार एक तालाब में कितना भी पानी क्यों न भरा हो, उसमें एक नल लगाकर खोल दें तो पूरा तालाब खाली हो जाता है। इसी प्रकार हमारा यह शरीर सांसों का भंडार है। जब तक हमें सांस आ रही है, हम किस तरह इस दुनिया में एक-दूसरे के लिए भाग-दौड़ कर रहे हैं। दुनिया में अपने पेट के लिये और लोगों के लिये हम क्या नहीं करते। परन्तु हम उस समय को भूल जाते हैं जिस समय यह सांसों का भंडार समाप्त हो जायेगा। लोग हमारी मौत पर तार और टेलीफोन करेंगे, सगे-सम्बन्धी इकट्ठे होकर इस शरीर को, जिससे हमें इतना प्यार था, या तो अग्नि के सुपुर्द कर देंगे या मिट्टी में दफ़ना देंगे। स्वामीजी महाराज एक और अच्छा उदाहरण देकर समझाते हैं कि जब तक एक चमड़े की मशक में हवा भरी रहती है, वह पानी के ऊपर तैरती रहती है, हम भी उसका सहारा लेकर पानी पर तैरते हैं। लेकिन जब उस मशक से हवा निकल जाती है तो वह पानी की तह में बैठ जाती है और जो उसका सहारा लेता है वह भी गोते खाने लग जाता है। इसी तरह जब तक हमारे शरीर के अन्दर सांस आ रही है, इस दुनिया के काम-काज करते हैं और लोग भी हमारा आसरा लेकर अपना वक्त गुज़ार रहे हैं। परन्तु जब इस मशक अर्थात् शरीर से हवा निकल

जाती है तो यह शरीर भी निस्सार हो जाता है और जो इसका आसरा लेकर वक्त काट रहे हैं वे भी रोना-पीटना शुरू कर देते हैं और घबरा जाते हैं। महात्माओं के समझाने का सिर्फ इतना ही मतलब है कि हम उस मौत के वक्त को अपनी आंखों के सामने रखें, उससे पहले-पहले अपना रूहानी सफर तय कर लें और मंज़िले-मक्सूद पर पहुंच जायें। स्वामीजी महाराज समझाते हैं—

"कुटुम्ब परिवार मतलब का। बिना धन पास नहिं आई॥"

(सार बचन, १२१)

हमारे जो भी रिश्तेदार, यार-दोस्त हैं ये सब गरज़ और स्वार्थ के साथी हैं। इनके मोह और प्यार में फंसकर हम मालिक को भूले बैठे हैं, इस शरीर में आने का उद्देश्य और मतलब भूले बैठे हैं। जब हमारे पास धन-दौलत नहीं रहती तो हमको अपने भी छोड़ जाते हैं।

**नम्रता**

सब महात्मा हमें यही उपदेश देते हैं कि इस मनुष्य जन्म में आकर अपनी देह के अन्दर मालिक की खोज करो। लेकिन हम देह के अन्दर मालिक को ढूंढने के बजाय उलटे इस देह के ही मान और अहंकार में फंस जाते हैं। ज़रा गौर करके देखें कि हम इस शरीर में बैठकर किस चीज़ का मान और अहंकार करते हैं। क्या जवानी का मान करते हैं? हमने किसी का बुढ़ापा नहीं देखा? क्या हमें भी इस बुढ़ापे की उमर में नहीं पहुंचना है? स्वास्थ्य और तन्दरुस्ती का गरूर करते हैं? क्या कभी अस्पतालों में बीमारों की हालत नहीं देखी? रुपये पैसे का अहंकार करते हैं? क्या बड़े-बड़े राजा-महाराजाओं, सेठों-साहूकारों को कंगालों की तरह सड़कों पर भटकते नहीं देखा या सुना? हम दुनिया की हुकूमत या इज़्ज़त और मान-प्रतिष्ठा का अहंकार करते हैं? क्या बड़े-बड़े लीडरों, नेताओं और तानाशाहों को फांसी के तख्तों पर चढ़ते नहीं सुना या गोलियों के शिकार बनते नहीं देखा? रातों-रात अचानक हुकूमत के तख्ते पलट जाते हैं, दूसरी पार्टी उनको उठाकर जेलखानों में डाल देती है या तोपों का शिकार बना देती है। फिर हम ग़रूर और अहंकार किस बात का करते हैं? कबीर साहिब समझाते हैं—

"लकड़ी कहे लुहार को, तू क्या जारे मोहि।
इक दिन ऐसा होयगा, मैं जारूंगी तोहि॥
माटी कहे कुम्हार को, तू क्या रूंदे मोहि।
इक दिन ऐसा होयगा, मैं रूंदूंगी तोहि॥"

लुहार लकड़ी को जला-जलाकर उसके कोयले बनाता है, पर लकड़ी उससे कहती है कि कभी उस वक्त को भी अपनी आंखों के आगे रखकर सोच; जब मैं तुझे साथ लेकर तेरे भी इसी तरह कोयले बना दूंगी। कुम्हार मिट्टी को रौंद-रौंद कर उसके बर्तन बनाता है, लेकिन मिट्टी उससे कहती है कि एक दिन मैं भी तुझे अपने साथ लेकर इसी तरह रूंध डालूंगी। स्वामीजी महाराज भी यही फ़रमाते हैं –

"मन रे क्यों गुमान अब करना।
तन तो तेरा ख़ाक मिलेगा। चौरासी जा पड़ना ॥" (सार बचन, १२३)

महात्मा इसलिये हमें उपदेश देते हैं कि मन में हमेशा नम्रता, विनय और दीनता रखना चाहिये। जितनी नम्रता और दीनता हमारे अन्दर होगी, उतना ही हमारा ख़याल मालिक की भक्ति की ओर जायेगा और हमें मालिक की बख़्शिश मिलेगी। बाइबिल में भी इस नम्रता और दीनता के बारे में लिखा है—

"धन्य हैं वे जो अन्तर में दीन हैं, क्योंकि स्वर्ग का राज्य उन्हीं का है।" (मेथ्यू ५:३)

"जो नम्र हैं वे धन्य हैं, क्योंकि वे ही पृथ्वी के अधिकारी होंगे।" (मेथ्यू ५:५)

"जो अपने आपको इस बालक के समान छोटा करेगा, वह स्वर्ग के राज्य में सबसे बड़ा होगा।" (मेथ्यू १८:४)।

और फिर कहते हैं, "मैं तुमसे सच कहता हूँ कि अगर तुम बदल कर छोटे बच्चों के समान नहीं बनते, तुम प्रभु के दरबार में प्रवेश नहीं कर सकते।" (मेथ्यू १८:३)

स्वामीजी महाराज का भी यही उपदेश है—

"दीन ग़रीबी चित में धरना। काम क्रोध से बचना ॥"
(सार बचन, १२३)

इसी प्रकार गुरु नानक साहिब प्रार्थना करते हैं–

"कहु नानक हम नीच करंमा। सरणि परे की राखहु सरमा ॥"
(आदि ग्रन्थ, ३७८)

इस कोटि के महात्मा होकर अपने बारे में कितने नम्र और दीनतापूर्ण शब्दों का उपयोग करते हैं। गुरु नानक साहिब अपनी वाणी में कई जगह अपने आपको "लाला गोला' (सेवक और गुलाम), 'दासों का दास', 'नीच करम्मा' कहते हैं। हमें इन महात्माओं के जीवन से शिक्षा लेनी चाहिये जो

धुर-धाम पहुँच कर, कुल-मालिक बनकर भी डींग नहीं मारते। हमारे हाथ कोई साधारण-सी भी सत्ता या हुकूमत आ जाये तो हम इन्सान को इन्सान ही नहीं समझते। कबीर साहिब समझाते हैं—

"बुरा जो देखन मैं चला, बुरा न मिलिया कोय।
जब मन खोजा आपना, मुझसा बुरा न होए॥
कबीर सब से हम बुरे, हम तें भल सब कोय।
जिन ऐसा करि बूझिया, मीत हमारा सोय॥"

महात्माओं का हमें समझाने का सिर्फ यही मतलब है कि घमण्ड और अहंकार किसी चीज़ का नहीं करना चाहिए। मनुष्य के चोले में बैठकर मन में नम्रता, दीनता और आजिज़ी रखना चाहिए और नाम की कमाई करना चाहिये, क्योंकि नाम की कमाई ही हमारा साथ देगी और तभी हमारा देह में आने का ध्येय पूर्ण हो सकेगा। दादू साहिब का कथन है—

"क्या मुख ले हँस बोलिए, दादू दीजे रोय॥
जनम अमोलक आपना, चले अकारथ खोय॥"

यही महात्मा चरनदासजी अपनी वाणी में लिखते है—

"हाथी घोड़े धन घना, चन्द्रमुखी बहु नार।
नाम बिना जमलोक में, पावत दुःख अपार॥"

यही गुरु नानक साहिब लिखते हैं—

"बिनु नावै को संगि न साथी, मुकते नाम धिआवणिआ॥"
(आदि ग्रन्थ, १०९)

## परमात्मा की कृपा

जब हमारे अन्दर नम्रता और दीनता आयेगी तो हमारा ध्यान मालिक की भक्ति और प्यार की ओर जायेगा। यह केवल संतों की संगति के द्वारा ही सम्भव हो सकता है। और ऐसे सन्तों की संगति मालिक की बख्शिश और कृपा से ही मिलती है, सच तो यह है कि मालिक बख्शिश करे तब ही हमारा ख़याल उसकी भक्ति और प्यार की ओर जाता है। गुरु अमरदासजी फ़रमाते हैं—

"हरि साचे भावै सा पूजा होवै भाणा मनि वसाई॥" (आदि ग्रन्थ, ९१०)

अर्थात् उस मालिक को मंज़ूर होगा तब ही हम उसकी भक्ति कर सकेंगे। हम दुनिया के जीव अन्धे हैं। अन्धे की ताकत नहीं कि वह आँखों वाले को पकड़ सके, जब तक कि आँखों वाला अंधे को आवाज़ देकर पास नहीं बुलाता या अपनी अँगुली पकड़ा कर उसे अपने साथ नहीं ले चलता। हम दुनिया

के जीव इस माया के जाल में फँसकर मालिक को भूलकर अन्धे और बहरे हो गए हैं। मालिक ही कृपा करे तो हमारा खयाल उसकी भक्ति की ओर जा सकता है। गुरु नानक साहिब समझाते हैं—

"जीवणु मरणा सभु तुधै ताई ॥ जिसु बखसे तिसु दे वडिआई ॥"

(आदि ग्रन्थ, ११०)

इसी प्रकार कबीर साहिब फ़रमाते हैं—

"साहिब से सब होत है, बन्दे ते कछु नाहिं।
राई ते परबत करै, परबत राई नाइँ॥
ना कछु किया न करि सका, न करने जोग सरीर।
जो कछु किया साहिब किया, तातें भया कबीर॥
न कछु किया न कर सके, नहिं कछु करने जोग।
जो कछु किया सो हरि किया, दूजा थापे लोग॥
जो कछु किया सो तुम किया, मैं कछु कीया नाहिं।
कहौं कहीं जो मैं किया, तुम ही थे मुझ माहिं॥"

इसी तरह हज़रत ईसा भी बाइबिल में कहते हैं, "इसीलिए मैंने तुमसे कहा था कि कोई भी मनुष्य मेरे पास नहीं आ सकता, जब तक कि मेरे पिता से उसे यह बख़्शिश न मिली हो।" (जॉन ६:६५)।

"कोई मनुष्य मेरे पास नहीं आ सकता जब तक कि पिता जिसने मुझे भेजा है उसे खींच न ले।" (जॉन ६:४४)

अर्थात् जीव की कोई ताकत नहीं कि वह मालिक की ओर आये, जब तक कि मालिक ही उस पर यह बख़्शिश न करे।

पाँचवीं पातशाही गुरु अर्जुनदेवजी 'बारहमाहा' शुरू करने से पहले लिखते हैं—

"किरति करम के बीछुड़े करि किरपा मेलहु राम ॥" (आदि ग्रन्थ, १३३)

हे परमात्मा! हम अपने कर्मों के कारण तुझसे बिछुड़े हुए फिर रहे हैं। हमारे अपने वश में नहीं कि तुझ तक पहुँच सकें। तू ही हम पर दया मेहर और बख़्शिश करे तो हम तुझ तक पहुँच सकते हैं। आगे फ़रमाते हैं—

"आपण लीआ जे मिलै, बिछुड़ि किउ रोवंनि॥
साधू संगु परापते नानक रंग माणंनि॥" (आदि ग्रन्थ, १३४)

हे परमात्मा! अगर हमारे अपने वश में हो कि तुझ तक पहुँच सकें, तो किसका दिल करता है कि तुझ से बिछुड़ कर इस चौरासी के जेलखाने में भटकता फिरे। हमारे वश में ही नहीं कि हम अपने आप तुझ तक पहुँच सकें।

हज़रत ईसा भी यही कहते हैं कि परमात्मा ने ही मेरे सुपुर्द जो जीव किए हैं, मैं उनके लिए दुआ करता हूँ, न कि तमाम दुनिया के लिए। उनका कथन है, "मैं दुनिया के लिए विनती नहीं करता, बल्कि सिर्फ उनके लिए करता हूँ जिन्हें तूने मुझे दिया है, क्योंकि वे तेरे हैं।" (जॉन १७:९)

गुरु नानक साहिब ने तो मालिक के बारे में यहाँ तक कहा है—

"खोटे खरे तुधु आपि उपाए।। तुधु आपे परखे लोक सबाए।।
खरे परखि खजानै पाइहि, खोटे भरमि भुलावणिआ।।"

(आदि ग्रन्थ, ११९)

हे परमात्मा! सब दुनिया के जीव तूने आप पैदा किए हैं। खोटे भी तूने ही पैदा किये हैं और खरे भी तूने ही बनाये हैं। और तू खुद ही दोनों को परखने बैठ गया है कि कौन खरा है और कौन खोटा। जिनको तू खुद अपनी परख के काबिल बना लेता है उनको तू अपने ख़जाने में दाखिल या जमा कर लेता है। बाकी सब भ्रमों में फँस कर भूले फिरते हैं।

परमात्मा जब भी दया-मेहर करता है सन्तों-महात्माओं के ज़रिये ही करता है, बल्कि खुद मनुष्य के चोले में बैठकर हमारे अन्दर अपने मिलने का शौक और प्यार पैदा करता है, हमसे अपनी भक्ति करवाकर अपने साथ मिला लेता है। तीसरी पातशाही गुरु अमरदास जी लिखते हैं—

"करम होवै सतिगुरू मिलाए।। सेवा सुरति सबदि चितु लाए।।"

(आदि ग्रन्थ, १०९)

मालिक ने कृपा की तो हमें सतगुरु की सोहबत और संगति प्राप्त हुई। उसके बाद हम पर सतगुरु की बख़्शिश हुई और उन्होंने हमारी सुरत या आत्मा को शब्द से जोड़ दिया, जिसका अभ्यास करके दुनिया से हमारा मोह निकल जाता है और मालिक का प्यार पैदा हो जाता है। हज़रत ईसा भी कहते हैं, "तुमने मुझे नहीं चुना, बल्कि मैंने तुम्हें चुना है और तुम्हें आदेश दिया है ताकि तुम जाकर फल लाओ।" (जान १५:१६)। फिर फ़रमाते हैं, "जब तक मनुष्य को परमात्मा की ओर से न दिया जाये, तब तक वह कुछ नहीं पा सकता।" (जान ३:२७) अर्थात् जीव के वश में कुछ नहीं जब तक कि उस पर मालिक और गुरु की बख़्शिश न हो।

इसी प्रकार गुरु नानक साहिब समझाते हैं—

"आपे करता करे कराए, आपे सबदु गुर मंनि वसाए।।"

(आदि ग्रन्थ, १२५)

जो कुछ भी करता है वह परमात्मा खुद करता है। जब वह हमें अपने

साथ मिलाना चाहता है तो सतगुरु के ज़रिये हमारे ख़याल को शब्द से जोड़ देता हैं। सन्त-महात्मा मालिक के भेजे हुए ही आते हैं और जिन जीवों पर मालिक की बख़्शिश होती है उन्हीं को अपने साथ लेकर मालिक के अन्दर समा जाते हैं। हज़रत ईसा ने भी इसी का ज़िक्र किया है, "मैं उनमें और तू मुझ में, कि वे पूर्ण होकर एक हो जावें और संसार जान ले कि तूने मुझे भेजा है, और उन्हें प्यार किया है जैसा कि तूने मुझे प्यार किया है।" (जॉन १७:२३)।

## सन्तों का संदेश

हरएक महात्मा का केवल यही उपदेश है कि परमात्मा एक है, हमारी आत्मा उस परमात्मा का अंश है, उससे मिलकर ही हम जन्म-मरण के दुखों से बच सकते हैं। वह परमात्मा हरएक के शरीर के अन्दर है और मनुष्य के चोले में आकर ही हम उसे प्राप्त कर सकते हैं। हमारे अन्दर हमारे मन की रुकावट है जिसके कारण हम उस परमात्मा को अपने अन्दर देख नहीं सकते। यह मन की रुकावट शब्द या नाम की कमाई के द्वारा ही हमारे अन्दर से दूर होती है। वह नाम या शब्द और मालिक से मिलने का रास्ता भी खुद मालिक ने हमारे अन्दर ही रखा है। सन्तों की संगति से ही हम अपने अन्दर उस रास्ते को ढूंढ सकते हैं और नाम या शब्द से अपना खयाल जोड़ सकते है।

इसी नाम या शब्द को हज़रत ईसा ने 'वर्ड' (शब्द) और 'चेतन जल' कहा है। वे कहते हैं, "जो कोई उस जल में से पियेगा, जो मैं उसे दूंगा, वह फिर कभी प्यासा न होगा। लेकिन वह जल जो मैं उसे दूंगा, उसके अन्तर में एक जल का सोता बन जायेगा जो अनन्त जीवन में उमड़ पड़ेगा।" (जान ४:१४)।

गुरु नानक साहिब इसी को अमृत कहकर समझाते हैं। मुसलमान फ़कीर इसे आबे-कौसर और आबे-हयात कहते हैं, क्योंकि इसको प्राप्त करके हम हमेशा के लिए जीवित या जागृत हो जाते हैं और देह के बन्धनों से बच जाते हैं। ऐसे अमृत को प्रदान करने वाले सन्तों की संगति हमें हमेशा परमात्मा की दया-मेहर और बख़्शिश से ही प्राप्त हो सकती है। सन्त दुनिया में मालिक से मिलने की कोई नई फिलॉसॉफी, शिक्षा या रीति लेकर नहीं आते। सब सन्त उस एक ही फिलॉसॉफी और सिद्धान्त को समझाते हैं। लेकिन हम उनके जाने के बाद बाहर-मुखी हो जाते हैं, असलियत और सच्चाई को भूल जाते हैं। फिर कोई और महात्मा किसी और जगह

आकर हमें उसी असलियत की याद दिलाता है और हमारे विचारों को वहमों और भ्रमों से निकालता है। यह मालिक ने अपने मिलने का कुदरती कानून व तरीका बना रखा है। वे महात्मा इस कुदरती कानून के बारे में ही याद दिलाते हैं, अपने पास से कोई नई शिक्षा नहीं देते। हज़रत ईसा बाइबिल में कहते हैं, क्योंकि मैंने अपनी ओर से कुछ नहीं कहा, बल्कि पिता जिसने मुझे भेजा है उसी ने मुझे हुक्म दिया है कि मैं क्या कहूं और क्या समझाऊं।" (जॉन १२:४९)

एक और स्थान पर कहते हैं, "मेरा उपदेश मेरा नहीं, बल्कि मेरे भेजने वाले का है।" (जॉन ७:१६)

सन्तों की शिक्षा का आधार उनका निजी अनुभव होता है। वे ग्रन्थ-पोथियां पढ़कर सुनी-सुनाई बातें नहीं करते। वे तो जो कुछ आंखों से देखते हैं और जो उनका अपना अनुभव होता है, उसी का वर्णन करते हैं।

गुरु नानक साहिब फ़रमाते हैं—

"संतन की सुणि साची साखी ॥ सो बोलहि जो पेखहि आखी ॥"

(आदि ग्रन्थ, ८९४)

फिर समझाते हैं :

"जैसी मै आवै खसम की बाणी, तैसड़ा करी गिआनु वे लालो ॥"

(आदि ग्रन्थ, ७२२)

महात्मा जो भी ज्ञान परमात्मा से लेकर आते हैं, वही हमें समझाते हैं। दादू साहिब भी यही कहते हैं—

"दादू देखा दीदा सब कोई कहत शुनीदा।"

इसी प्रकार तुलसी साहिब फ़रमाते हैं—

"निज नैना देखा हिये आंखी, जस-जस तुलसी कह कह भाखी।"

अर्थात् मैंने जो कुछ आंखों से देखा है, वही समझा रहा हूं। दुनिया के लोग तो सुनी सुनाई बातें करते हैं।

हज़रत ईसा भी यही कहते हैं, "मैं तुझसे सच कहता हूं कि हम जो जानते हैं वही कहते हैं और जिसे हमने देखा है उसी की गवाही देते हैं।" (जान ३:११)



# स्वामी जी महाराज के

# शब्द

### चितावनी भाग २

## बचन १५ : शब्द १२

अटक तू क्यों रहा जग में। भटक में क्या मिले भाई ॥१॥
खटक तू धार अब मन में। खोज सतसंग में जाई ॥२॥
विरह की आग जब भड़के। दूर कर जगत् की काई ॥३॥
लगा लो लगन सतगुरु से। मिले फिर शब्द लौ लाई ॥४॥
छुटेगा जन्म और मरना। अमर पद जाय तू पाई ॥५॥
भाग तेरा जगे सोता। नाम और धाम मिल जाई ॥६॥
कहूँ क्या काल जग मारा। जीव सब घेर भरमाई ॥७॥
नहीं कोइ मौत से डरता। ख़ौफ़ जम का नहीं लाई ॥८॥
पड़े सब मोह की फाँसी। लोभ ने मार धर खाई ॥९॥
चेत कहो होय अब कैसे। गुरू के संग नहिं धाई ॥१०॥
काम और क्रोध बिच बिच में। जीव से भाड़ झोंकवाई ॥११॥
गुरू बिन कोइ नहीं अपना। जाल यह कौन तुड़वाई ॥१२॥
कुटुम्ब परिवार मतलब का। बिना धन पास नहिं आई ॥१३॥
कहाँ लग कहूँ इस मन को। उन्हीं से मास नुचवाई ॥१४॥
गुरू और साध कहें बहु विधि। कहन उनकी न पतियाई[1] ॥१५॥
मेहर बिन क्या कोई माने। कही राधास्वामी यह गाई ॥१६॥

१. प्रीत करना

चितावनी भाग १

## बचन १४ : शब्द ४

करो री कोई सतसंग आज बनाय ॥ टेक ॥

नर देही तुम दुर्लभ पाई । अस औसर फिर मिले न आय ॥१॥
तिरिया सुत धन धाम बड़ाई । यह सुख फिर दुख मूल दिखाय ॥२॥
या से बचो गहो गुर सरना । सतसंग में तुम बैठो जाय ॥३॥
यह सब खेल रैन का सुपना । मैं तुम को अब दिया जगाय ॥४॥
झूठी काया झूठी माया । झूठा मन जो रहा लुभाय ॥५॥
सतसंग सच्चा सतगुरु सचा । नाम सचाई क्या कहुँ गाय ॥६॥
मान बचन मेरा तू सजनी । जनम मरन तेरा छुट जाय ॥७॥
नभ चढ़ चलो शब्द में पेलो । राधास्वामी कहत बुझाय ॥८॥

उपदेश शब्द अभ्यास

## बचन २० : शब्द २७

कोमल चित्त दया मन धारो । परमारथ का खोज लगाना ॥१॥
इन्द्री थान विषय को त्यागो । सुरत शब्द में नित्त लगाना ॥२॥
सार पदारथ गुरु से पाओ । चरन कँवल में प्रीत बढ़ाना ॥३॥
धारा अगम पकड़ सुर्त जोड़ो । इस सतसंग में सदा समाना ॥४॥
चली सुरत नभ द्वारा झाँका । अण्डा तीन लोक दरसाना ॥५॥
परे जाय ब्रह्मण्ड समानी । सुन्न सरोवर कँवल खिलाना ॥६॥
अब तो काल कला सब हारा । मानसरोवर पैठ अन्हाना ॥७॥
अक्षर रूप निरखती चाली । छोड़ दिया अब देश बिगाना ॥८॥
सूरत साफ़ उड़ी ऊँचे को । छूट गया सब महल पुराना ॥९॥
आगे चढ़ चढ़ अधर समानी । शब्द शब्द का मर्म पिछाना ॥१०॥
संत बिना कोइ समझे नाहीं । आगे जो जो भेद दिखाना ॥११॥
कहने में आवे नहिं पूरा । उलटा सुलटा करत बखाना ॥१२॥
बाचक अपनी उक्ति लगावें । अमल बिना नहिं बूझ बुझाना ॥१३॥
संतन की गति संतहि जानें । और कहो कैसे पहिचाना ॥१४॥
अपनी उक्ति चतुरता त्यागो । संत बचन को करो प्रमाना ॥१५॥
वह कहते देखी निज अपनी । तू सुन सुन क्यों बुद्धि लड़ाना ॥१६॥
राधास्वामी सब से कहते । संत भेद कोइ भेदी जाना ॥१७॥

चितावनी भाग १

## बचन १४ : शब्द ९

क्यों फिरत भुलानी जगत में। दिन चार बसेरा ॥१॥
स्वारथ के संगी सभी। जिन तुझ को घेरा ॥२॥
मात पिता सुत इस्तरी। कोइ संग न हेरा ॥३॥
बिन गुरु सतगुरु कौन है। जो करे निबेड़ा ॥४॥
नाम बिना सब जीव। करें चौरासी फेरा ॥५॥
मन दुलहा गगना चढ़े। सज सूरत सेहरा ॥६॥
धुन दुलहिन को पाय कर। बसे जाय त्रिकुटी देहरा[1] ॥७॥
राधास्वामी ध्यान धर। तू साँझ सबेरा ॥८॥

उपदेश सतगुरु भक्ति का

## बचन १८ : शब्द १

गुरु करो खोज कर भाई। बिन गुरु कोइ राह न पाई ॥१॥
जग डूबा भौजल धारा। कोई मिला न काढ़नहारा ॥२॥
जग पंडित भेख बिचारे। क्या जोगी ज्ञानी हारे ॥३॥
संतन से प्रीत न धारी। क्यों उतरें भौजल पारी ॥४॥
तप तीरथ बर्त पचे रे। पढ़ विद्या मान भरे रे ॥५॥
भक्ति रस नेक न पाया। भक्तों की सरन न आया ॥६॥
भक्ति का भेद न जाना। गुरु को सतपुरुष न माना ॥७॥
गुरु सब को पार लगावें। जो जो उन चरन ध्यावें ॥८॥
गुरु से तू बेमुख फिरता। मन के नित सन्मुख रहता ॥९॥
करमों में पचता खपता। नर देही बाद[2] गँवाता ॥१०॥
अब चेतो समझो भाई। कर प्रीत गुरू सँग आई ॥११॥
कह कर राधास्वामी गाई। करनी कर मिले बड़ाई ॥१२॥

उपदेश शब्द अभ्यास

## बचन २० : शब्द १०

गुरु कहें खोल कर भाई। लग शब्द अनाहद जाई ॥१॥
बिन शब्द उपाव न दूजा। काया का छुटे न कूज़ा[3] ॥२॥

१. डेरा २. निष्फल ३. बरतन

घर में घर गुरु दिखलावें। धुन शब्द पाँच बतलावें ॥३॥
धुन में अब सुरत लगावो। इस घर से उस घर जावो ॥४॥
वह घर है अगम अपारा। दसवें के पार निहारा ॥५॥
दस द्वारा घट चढ़ खोलो। सत शब्द अधर पै तोलो ॥६॥
बिन मेहर गुरू नहिं पावे। बिन शब्द हाथ नहिं आवे ॥७॥
सुर्त खैंच चढ़ावो गगनी। धुन शब्द सुनो यह करनी ॥८॥
मन चंचल थिर न रहावे। चित निर्मल कस होय आवे ॥९॥
सुर्त शब्द कमाई करना। सब जतन दूर अब धरना ॥१०॥
निश्चय दृढ़ इस पर धरना। आलस कर कभी न फिरना ॥११॥
यह सार सार सब गाया। संतन मत भाख सुनाया ॥१२॥
राधास्वामी भेद लखाया। सुन मान सार समझाया ॥१३॥

गुरु और नाम भक्ति

## बचन १६ : शब्द १३

गुरु कहें जगत सब अन्धा। कोइ गहै न घट की संधा[1] ॥१॥
बाहर-मुख भरमें सारे। अन्तर-मुख शब्द न धारे ॥२॥
मन जगत भोग रस बंधा। नित करे कर्म बस धंधा ॥३॥
फँस मरे काल के फंदा। अब हुआ जीव अति गंदा ॥४॥
गुरु कहैं नित्त समझाई। कर खोज शब्द घट जाई ॥५॥
यह सुने न गुरु के बैना। कस खुलैं हिये के नैना ॥६॥
बिरला कोइ जिव अधिकारी। गुरु बचन करे आधारी ॥७॥
जो बचन सम्हारे गुरु के। मन फंद लगावे छल के ॥८॥
ज्यों त्यों कर जीव भुलावे। काल अपने खेल खिलावे ॥९॥
गुरु भक्ति न करने पावे। बहु भाँति उपाधि लगावे ॥१०॥
कभी मित्र होय भरमावे। कभी वैरी बन धमकावे ॥११॥
कभी रोगन माहिं झुमावे। नाना विधि जाल बिछावे ॥१२॥
शब्दा रस लेन न पावे। यों जीव सदा दुख पावे ॥१३॥
गुरु मेहर करें जिस जन पर। सो बचे शब्द धुन सुन कर ॥१४॥
तब गहे शब्द रस जाँची। फिर जले न जग की आँची[2] ॥१५॥
सब बात लगी अब काँची। गुरु भक्ति मिली अब साँची ॥१६॥

१. निशान अर्थात् शब्द २. अग्नि

राधास्वामी की लीन्ही सरनी। सो जीव लगे भौ तरनी[1] ॥१७॥

महिमा दर्शन राधास्वामी

## बचन ४ : शब्द ८

गुरु का दरस तू देख री। तिल आसन डार ॥१॥
शब्द गुरू नित सुनो री। मिल बासन[2] जार ॥२॥
गुरू रूप सुहावन अति लगे। घट भान उजार ॥३॥
कँवल खिलत सुख पावई। भौंरा कर प्यार ॥४॥
गुरु ज्ञान न पाया हे सखी। जिन घट अंधियार ॥५॥
पूरा सतगुरु ना मिला। भरमत भौ जार[3] ॥६॥
मैं तो सतगुरु पाइया। जाऊँ बलिहार ॥७॥
ज्यों चकोर चन्दा गहे। रहूँ रूप निहार ॥८॥
सतगुरु शब्द स्वरूप हैं। रहें अर्श मँझार ॥९॥
तू भी सुरत स्वरूप है। रहो गुरू की लार ॥१०॥
नैनन में गुरु रूप है। तू नैन उघार[4] ॥११॥
सरवन में गुरु शब्द है। सुन गगन पुकार ॥१२॥
राधास्वामी कह रहे। यह मारग सार ॥१३॥
जो जो मानें भाग से। सो उतरें पार ॥१४॥

गुरु और नाम भक्ति

## बचन १६ : शब्द १६

गुरु क्यों न सम्हार। तेरा नर तन बीता भर्म में ॥१॥
दारा सुत परिवार। ठगियन संग क्यों खोवही ॥२॥
क्यों नहिं करत विचार। जग मिथ्या यह है सही ॥३॥
मन है बड़ा गँवार, मोह रहा कर प्यार। छूटे कैसे जार से ॥४॥
बिन गुरु चले न दाव। थाके सभी उपाय कर ॥५॥
नाम सम्हारो मीत। धीरज धर घट में रहो ॥६॥
मौज निहारो पीव। जो करिहैं सो सब भला ॥७॥
तेरी बुद्धि मलीन। मन चँचल घाटा गहे ॥८॥
तू नहिं जाने भेद। भर्म जाल में फँस रहा ॥९॥

१. संसार से पार होने लगे २. बासना ३. जाल ४. खोल

या ते कर विश्वास। गुरु बिन और न दूसरा ॥१०॥
गुरु का घाट निहार। सुरत बाँध निज शब्द में ॥११॥
शब्द बिना कोइ नाहिं। जो काढ़े इस फंद से ॥१२॥
ता ते शब्द किवाड़। खोलो गुरु कुँजी पकड़ ॥१३॥
महल माहिं धस जाय। गुरुमुख को रोकें नहीं ॥१४॥
मनमुख भटका खाय। चढ़ उतरे गिर गिर पड़े ॥१५॥
ठीका[1] ठौर न पाय। क्यों कर गुरु समझावहीं ॥१६॥
मन मत छोड़े नाहिं। गुरु को दोष लगावहीं ॥१७॥
गुरु जो कहें उपाय। उसमें मन बाँधे नहीं ॥१८॥
क्योंकर होय निबाह। जम धक्के खावत फिरे ॥१९॥
राधास्वामी कहत सुनाय। मन बैरी को मीत कर ॥२०॥

महिमा सतगुरु

## बचन ८ : शब्द १५

गुरु चरन धूर कर अंजन। हिये नैन खुलें मन मंजन ॥१॥
घट तिमिर[2] अनादि नाशन। गुरु रूप भान परकाशन ॥२॥
मेरे हिरदे प्रेम बढ़ावन। पल पल में उमंग समावन ॥३॥
सुर्त चढ़े गगन गुरु पावन। सतगुरु पद शब्द सुनावन ॥४॥
सो सतगुरु जग माहिं बिराजन। जग जीव अचेत चितावन ॥५॥
क्या महिमा सतगुरु गावन। जिव अधम नीच किये पावन[3] ॥६॥
मन माया जोर चलावन। ठोकर दे दूर करावन ॥७॥
दासन का दास दसावन। सेवा पर तन मन वारन ॥८॥
मैं किंकर कुटिल अपावन[4]। गुरु गोद लिया और किया अपनावन ॥९॥
यह मानुष जन्म जितावन। गुरु रूप लखा मन भावन ॥१०॥
यह आरत दोना[5] गावन। राधास्वामी किया बखानन ॥११॥

सतगुरु भक्ति

## बचन १८ : शब्द ४

गुरु चरन पकड़ दृढ़ भाई। गुरु का संग करो बनाई ॥१॥

---

१. असली ठिकाना २. अंधेरा ३. पवित्र ४. अपवित्र ५. जिसकी यह आरती है उसका नाम

गुरु बचन करो आधारा । गुरु दरस निहारो सारा ॥२॥
गुरु की गति अगम अपारा । गुरु अस्तुति करो सँवारा ॥३॥
गुरु राखो हिरदे माहीं । तो मिटे काल परछाहीं[1] ॥४॥
भोगों की आसा त्यागो । मन्सा तज ज़ग से भागो ॥५॥
आसा गुरु शब्द लगाओ । मन्सा गुरु पद में लाओ ॥६॥
आसा और मन्सा मोड़ी । मन इन्द्री गुरु में जोड़ी ॥७॥
दिन रात रहे गुरु ध्याना । गुरु बिन कोइ और न जाना ॥८॥
गुरु स्वाँस गिरास न बिसरे । तू पल पल गा गुरु जस[2] रे ॥९॥
गुरु हैं हितकारी तेरे । गुरु बिन कोई मित्र न है रे ॥१०॥
गुरु फंद छुड़ावें जम के । गुरु मर्म लखावें सम के ॥११॥
भौजल से पार उतारें । छिन छिन में तुझे सँवारें ॥१२॥
ज्यों निज अंडा सेवे कच्छा[3] । त्यों गुरु राखैं तेरी पच्छा[4] ॥१३॥
गुर सम और नहीं को रक्षक । कुल कुटुम्ब सब जानो तक्षक[5] ॥१४॥
ताते गुरु को कभी न छोड़ो । कनक कामिनी से मन मोड़ो ॥१५॥
गुरु की भक्ति सदा सुखदाई । गुरु बिन मन बुद्धि भी दुखदाई ॥१६॥
गुरु विश्वास चित्त में धरो । गुरु परशाद जगत से तरो ॥१७॥
मान मोह मद गुरु सब हरें । काम क्रोध भी तुझ से डरें ॥१८॥
लोभ लहर सब देयँ निकारी । माया ममता बाज़ी हारी ॥१९॥
तुझ से जीत सके नहिं कोई । गुरु का बल जो मन में होई ॥२०॥
गुरु से पावे नाम रसायन । घट से भागे तृष्णा डायन ॥२१॥
गुरु चरनामृत गुरु परशादी । प्रीत सहित ले मिटे उपाधी[6] ॥२२॥
गुरु पै तन मन दोनों वारो । हिरदे में गुरु रूप निहारो ॥२३॥
गुरु हैं दाता गुरु हैं दानी । गुरु आराधो[7] छिन छिन प्रानी ॥२४॥
सत्तपुरुष सतनाम गुरू हैं । अलख रूप और अगम गुरू हैं ॥२५॥
राधास्वामी गुरु का नाम । निज पद पाय करो बिसराम ॥२६॥
गुरु सब विधि है अन्तरजामी । गावो ध्यावो राधास्वामी ॥२७॥

भेद मार्ग और शोभा सत्तलोक

## बचन ५ : शब्द ४

गुरु मता अनोखा दरसा । मन सुरत शब्द जाय परसा ॥१॥

१. छाया २. महिमा ३. कछुआ ४. पक्ष ५. साँप ६. झगड़ा ७. पूजा करो

लीला घट देखी भारी। हुइ सुरत गगन पनिहारी ॥२॥
अमृत रस भर भर पीया। तन मन सब सीतल हूआ ॥३॥
चोरी अब चोरन त्यागी। घर उनके अगनी लागी ॥४॥
साहू अब घट में जागे। पहरा दे शब्द अनुरागे ॥५॥
गुन गावत मन हुलसाया। धुन धावत अधर चढ़ाया ॥६॥
जगमग हुइ जोत उजियारी। घट खिल गइ कँवल कियारी ॥७॥
सुन्दर की खिड़की खोली। सुखमन में धुन नित बोली ॥८॥
चढ़ बंक किवाड़ी खोली। त्रिकुटी जा हुई अमोली ॥९॥
ज्यों फेरत पान तमोली। यों धुन घट सूरत रोली[1] ॥१०॥
क्या महिमा गुरु पद गाऊँ। छिन-छिन में उमंग बढ़ाऊँ ॥११॥
सुर नर मुनि गति नहिं जानी। यह अचरज अकथ कहानी ॥१२॥
सुन्न में जा शब्द समानी। अद्भुत धुन किंगरी छानी ॥१३॥
गई महा सुन्न के नाके। गुरु दया अचंभा[2] ताके ॥१४॥
फिर भँवरगुफा लगी डोरी। सोहंग जा सूरत जोड़ी ॥१५॥
सतगुरु पद सत कर जाना। गति मति क्या कहूँ बखाना ॥१६॥
शशि सूर अनेकन पाँती। देखे और आगे जाती ॥१७॥
लख अलख अगम दरसाना। मिला राधास्वामी नाम निशाना ॥१८॥
यह अजब परम पद पाया। अब तक कोई भेद न गाया ॥१९॥
नहिं वेद कतेब सुनाया। जोगी नहिं ज्ञानी धाया ॥२०॥
यह वस्तु अमोलक पाई। कोइ बिरले संत बताई ॥२१॥
मेरे राधास्वामी परम दयाला। जिन कीन्हा मोहिं निहाला ॥२२॥
मैं आरत उनकी करता। तन मन दोउ चरनन धरता ॥२३॥
मैं हरदम यहीं पुकारूँ। मत अगम अगाध सम्हारूँ ॥२४॥
मेरा भाग उदय हो आया। राधास्वामी चरन धियाया ॥२५॥
जग स्वाद लगा सब फीका। राधास्वामी नाम मैं सीखा ॥२६॥
गति मति मेरी उलटी पलटी। गुरु कर दइ सूरत[3] सुल्टी[4] ॥२७॥
मेरा काज हुआ सब पूरा। मैं राधास्वामी चरनन धूरा ॥२८॥

गुरु और नाम भक्ति

**बचन १९ : शब्द २**

गुरू का ध्यान कर प्यारे। बिना इसके नहीं छुटना ॥१॥

१ छाँटी २. अचरज ३. मुत ४. सीधी

नाम के रंग में रंग जा। मिले तोहि धाम निज अपना ॥२॥
गुरू की सरन दृढ़ कर ले। बिना इस काज नहीं सरना[1] ॥३॥
लाभ और मान क्यों चाहें। पड़ेगा फिर तुझे देना ॥४॥
करम जो जो करेंगा तू। वही फिर भोगना भरना ॥५॥
जगत के जाल से ज्यों त्यों। हटो मरदानगी[2] करना ॥६॥
जिन्हों ने मार मन डाला। उन्हीं को सूरमा कहना ॥७॥
बड़ा बैरी यह मन घट में। इसी का जीतना कठिना ॥८॥
पड़ो तुम इसही के पीछे। और सब ही जतन तजना ॥९॥
गुरू की प्रीत कर पहिले। बहुरि घट शब्द को सुनना ॥१०॥
मान दो बात यह मेरी। करें मत और कुछ जतना ॥११॥
हार जब जाय मन तुझ से। चढ़ा दे सुर्त को गगना ॥१२॥
और सब काम जग झूठा। त्याग दे इसही को गहना[3] ॥१३॥
कहैं राधास्वामी समझाई। गहो अब नाम की सरना ॥१४॥

## सतगुरु भक्ति

## बचन १८ : शब्द ८

गुरू की मौज रहो तुम धार। गुरू की रज़ा[4] सम्हालो यार ॥१॥
गुरू जो करें सो हितकर जान। गुरू जो कहें सो चित धर मान ॥२॥
शुकर की करना समझ विचार। सुक्ख दुख देंगे हिकमत धार ॥३॥
ताड़ और मार करें सोइ प्यार। भोग सब इन्द्री रोग निहार ॥४॥
कहूं क्या दम दम शुकर गुज़ार। बिना उन और न करनेहार ॥५॥
दुखी चित से न हो दुख लार। सुखी होना नहीं सुख जार ॥६॥
बिसारो मत उन्हें हर बार। दुक्ख और सुक्ख रहो उन धार ॥७॥
गुरू और शब्द ये दोउ मीत। नहीं कोइ और इन धर चीत ॥८॥
यही सतपुरुष यही करतार। लगावें तोहि इक दिन पार ॥९॥
बिना उन कोइ नहीं संसार। देव मन सूरत उन पर वार ॥१०॥
करें वह नित्त तेरी सार[5]। तेरे तन मन के हैं रखवार ॥११॥
शुकर कर राख हिरदे धार। मिटावें दुक्ख सबही झाड़ ॥१२॥
करें क्या मन तेरा नाकार। नहीं तू छोड़ता विष धार ॥१३॥
भोग में गिरे बारम्बार। न माने कहन उन की सार ॥१४॥
इसी से मिले तुझ को दंड। नहीं तू मानता मतिमंद ॥१५॥

१. होना २. बहादुरी ३ ग्रहन करना ४. भाना, मौज ५. खबरदारी

सहो अब पड़े जैसी आय । करो फ़र्याद गुरु से जाय ॥१६॥
पकड़ फिर उन्हीं को तू धाय । करेंगे वोही तेरी सहाय ॥१७॥
बिना उन और नहीं दरबार । रहो उन चरन में हुशियार ॥१८॥
गुनह तुम किये दिन और रात । गुरू की कुछ न मानी बात ॥१९॥
इसी से भोगते दुख घात । बचावेंगे वही फिर तात ॥२०॥
रहो राधास्वामी के तुम साथ । लगे फिर शब्द अगम तुम हाथ ॥२१॥

महिमा सतगुरु स्वरूप राधास्वामी की

## बचन ८ : शब्द १

गुरू गुरू मैं हिरदे धरती । गुर आरत की सामाँ[1] करती ॥१॥
गुरु मेरे पूरण पुरुष विधाता । नित चरनन पर मन मेरा राता[2] ॥२॥
गुरु हैं अगम अपार अनामी । गुरु बिन दूसर और न जानी ॥३॥
नहिं ब्रह्मा नहिं विष्णु महेशा । नहिं ईश्वर परमेश्वर शेषा ॥४॥
राम कृष्ण नहिं दस औतारी । व्यास वशिष्ठ न आदि कुमारी[3] ॥५॥
ऋषि मुनि देवी देव न कोई । तीरथ बर्त धर्म नहिं होई ॥६॥
जोगी जती तपी ब्रह्मचारी । जनक सनक संन्यास विचारी ॥७॥
आतम परमातम नहिं मानूं । अक्षर निःअक्षर नहिं जानूं ॥८॥
सत्तनाम जानूं न अनामी । लिख ग्रन्थ सब करत बखानी ॥९॥
सब को करूं प्रनाम जोड़ कर । पर कोई नहिं सतगुरु सम सर[4] ॥१०॥
सतगुरु कृपा सबन को जाना । बिन सतिगुरु कैसे पहिचाना ॥११॥
सतगुरु भेद दिया इक इक का । तब जाना इन सब का ठेका ॥१२॥
सतगुरु सब का भेद बखानें । अब किसको गुरु से बढ़ जाने ॥१३॥
गुरु ने सब का पद दरसाई । जस जस जिनकी गति तस गाई ॥१४॥
ताँते सतगुरु सब के करता । सतगुरु ही हैं सब के हरता ॥१५॥
याते सतगुरु का पद भारी । सतगुरु सम नहिं कोइबिचारी ॥१६॥
जब जिव सरन गुरू की आवे । कर्म धर्म और भर्म नसावे ॥१७॥
जो गुरु मारग देहिं लखाई । सोइ निज कर्म धर्म हुआ भाई ॥१८॥
गुरु आज्ञा से जो शिष करई । वह करतूत भक्ति फल देई ॥१९॥
ताते प्रथमे गुरु को खोजो । शब्द बतावें सो गुरु सोधो[5] ॥२०॥

१. सामान　२. मोहित　३. देवी, माया　४. बराबर　५. धारण करो

अस गुरु सम कोइ और न आना[१] । गुरू मिले फिर कहा[२] कमाना ॥२१॥
या ते मो मत निश्चय येही । गुरु बिन दूसर और न सेई ॥२२॥
जाके हिरदे गुरु परतीती । काल कर्म वा से नहिं जीती ॥२३॥
सब के सिर पर उसका डंका । काहू की उस के नहिं संका ॥२४॥
बड़े बड़े उधरें उस संगा । गुरुमुख है इन सब से चंगा[३] ॥२५॥
गुरुमुख की गति सब से भारी । गुरुमुख कोटिन जीव उबारी ॥२६॥
कहाँ लग महिमा गुरुमुख गाऊँ । कोई न जाने किस समझाऊँ ॥२७॥
जग में पड़ा काल का घेरा । जीव करें चौरासी फेरा ॥२८॥
जो चौरासी छूटन चावें । तो गुरुमुख सेवा चित लावें ॥२९॥
और काम सब देहिं बहाई । शब्द गुरु की करें कमाई ॥३०॥
कोटिन जन्म रहे कोइ काशी । वेद पाठ और तीरथ बासी ॥३१॥
जप तप संजम बहु विधि करई । भेख बनावे विद्या पढ़ई ॥३२॥
पिछलों की जो धारें टेका । जिनको कभी आँख नहिं देखा ॥३३॥
पोथिन में सुनी उनकी महिमा । टेक बाँध मन सब का भरमा ॥३४॥
अब इन को जो कोइ समझावे । टेक छोड़ते जिव सा जावे ॥३५॥
कोई शिव और कोई विष्णु की । कोइ राम और कोई कृष्ण की ॥३६॥
कोइ देवी कोइ गंगा जमना । कोइ मूरत कोइ चारों धामा[४] ॥३७॥
कोइ मथुरा कोइ टेक मुरारी । मदन मोहन कोइ कुँज बिहारी ॥३८॥
कोइ गोकुल कोइ बलभाचारी । कोइ कंठी माला गल धारी ॥३९॥
कोइ अचार कोइ संध्या तर्पन । गया गायत्री करें समर्पन ॥४०॥
कोइ गीता कोइ भागवत पढ़ते । कथा पुरान नेम से सुनते ॥४१॥
क्या दादू क्या नानकपंथी । क्या कबीर क्या पलटू संती ॥४२॥
सब मिल करते पिछली टेका । वक्त गुरू का खोज न नेका[५] ॥४३॥
बिन गुरु वक्त भक्ति नाहिं पावे । बिना भक्ति सतलोक न जावे ॥४४॥
यह कहना उन जीवन कारन । जिनके विरह अनुराग की धारन ॥४५॥
विषई संसारी और रागी । इन को टेक न चहिये त्यागी ॥४६॥
इन को टेक सहारा भारी । टेक बिना कुछ नाहिं अधारी ॥४७॥
उनको नहिं उपदेश हमारा । उनको जगत कामना मारा ॥४८॥
कोइ कुटुम्ब कोइ धन आधीना । कोइ कोइ मान प्रतिष्ठा लीना ॥४९॥

१. दूसरा २. क्या ३. अच्छा ४. चार तीर्थ के स्थान यानी बद्रीनाथ, द्वारका जगन्नाथ और रामेश्वर ५. कुछ

मारे डर के टेक न छोड़ें । वक्त गुरू में मन नहिं जोड़ें ॥५०॥
जो अनुरागी विरही भाई । भक्ति गुरू की उन प्रति गाई ॥५१॥
वक्त गुरू जब लग नहिं मिलई । अनुरागी का काज न सरई ॥५२॥
परिथम सीढ़ी भक्ति गुरु की । दूसर सीढ़ी सुरत नाम की ॥५३॥
जब लग गुरु भक्ति नहीं पूरी । मन मनसा यह होयँ न चूरी ॥५४॥
मन चूरे बिन सुरत न निर्मल । कैसे चढ़े और लगे शब्द चल ॥५५॥
गुरु भक्ति अस कैसे आवे । सतसंग कर गुरु सेवा धावे ॥५६॥
गुरु को पल पल माहिं रिझावे । गुरु प्रसन्नता नित्य कमावे ॥५७॥
गुरु जब इसको प्यारे होई । गुरु को प्यारा जब यह होई ॥५८॥
पूरन दया गुरू जब करई । भक्ति पदारथ जबही मिलई ॥५९॥
यह भी जोग मेहर से होगा । दया मेहर बिन जानो धोखा ॥६०॥

॥ दोहा ॥

क्या हिन्दू क्या मुसलमान, क्या ईसाई जैन ।
गुरु भक्ती पूरन बिना, कोइ न पावे चैन ॥६१॥

परिथम सीढ़ी है गुरु भक्ती । गुरु भक्ती बिन काज न रत्ती ॥६२॥
और उपाय अनेकन करते । गुरु भक्ती को मुख्य न रखते ॥६३॥
यही कसर है सब के मत में । सिद्धान्त[1] न पावें ओछे चित में ॥६४॥

॥ दोहा ॥

गुरु भक्ती दृढ़ के करो, पीछे और उपाय ।
बिन गुरु भक्ति मोह जग, कभी न काटा जाय ॥६५॥
मोटे बंधन जगत के, गुरु भक्ती से काट ।
झीने[2] बंधन चित के, कटें नाम परताप[3] ॥६६॥
मोटे जब लग जायँ नहिं, झीने कैसे जायँ ।
ताते सबको चाहिये, नित गुरु भक्ति कमायँ ॥६७॥
एक जन्म गुरु भक्ति कर, जन्म दूसरे नाम ।
जन्म तीसरे मुक्तिपद, चौथे में निज धाम ॥६८॥

अब आरत गुरु करूँ संवारा । काया थाल मन दीपक बारा ॥६९॥
भक्ति जोत और भोग अनुरागा । दृष्टि जोड़ चित चरनन लागा ॥७०॥
यों आरत अब करी बनाई । सतगुरु पूरे रहें सहाई ॥७१॥

१. असली मतलब २. सूक्ष्म ३. प्रभाव

फ़र्याद और पुकार

## बचन ३३ : शब्द १५

गुरू मोहिं अपना रूप दिखाओ ।। टेक ।।

यह तो रूप धरा तुम सर्गुन । जीव उबार कराओ ।।१।।
रूप तुम्हारा अगम अपारा । सोई अब दरसाओ ।।२।।
देखूँ रूप मगन होय बैठूँ । अभय दान दिलवाओ ।।३।।
यह भी रूप पियारा मो को । इस ही से उसको समझाओ ।।४।।
बिन इस रूप काज नहिं होई । क्यों कर वाहि लखाओ ।।५।।
ता ते महिमा भारी इसकी । पर वह भी लखवाओ ।।६।।
वह तो रूप सदा तुम धारो । या ते जीव जगाओ ।।७।।
यह भी भेद सुना मैं तुमसे । सुरत शब्द मारग नित गाओ ।।८।।
शब्द रूप जो रूप तुम्हारा । वा में भी अब सुरत पठाओ ।।९।।
डरता रहूं मौत और दुख से । निर्भय कर अब मोहिं छुड़ाओ ।।१०।।
दीनदयाल जीव हितकारी । राधास्वामी काज बनाओ ।।११।।

पहिचान पूरे गुरू की और सच्चे परमार्थी की

## बचन १३ : शब्द १

गुरू सोई जो शब्द सनेही[१] । शब्द बिना दूसर नहिं सेई[२] ।।१।।
शब्द कमावे सो गुरु पूरा । उन चरनन की हो जा धूरा ।।२।।
और पहिचान करो मत कोई । लक्ष[३] अलक्ष[४] न देखो सोई ।।३।।
शब्द भेद लेकर तुम उन से । शब्द कमाओ तुम तन मन से ।।४।।

चितावनी भाग १

## बचन १४ : शब्द १२

जग में घोर अँधेरा भारी । तन में तम का भंडारा ।।१।।
स्वप्न जाग्रत दोनों देखी । भूल भुलइयाँ धर मारा ।।२।।
जीव अजान भया परदेसी । देस बिसर गया निज सारा ।।३।।
फिरे भटकता खान खान में । जोनि जोनि बिच झख मारा ।।४।।
दम दम दुखी कष्ट बहु भोगे । सुने कौन अब बहु हारा ।।५।।

१. प्रेमी  २. सेवन करना  ३. लक्षण, पूरा  ४. बे-लक्षण, अधूरा

करे पुकार कारगर[1] नाहीं। पड़े नर्क में जम धारा ॥६॥
भटक भटक नर देही पाई। इन्द्री मन मिल यहाँ मारा ॥७॥
सतगुरु संत कहें बहुतेरा। राह बतावें दस द्वारा ॥८॥
बचन न माने कहन न पकड़े। फिर फिर भरमे नौ वारा ॥९॥
फोकट[2] धर्म पकड़ कर जूझे। बूझे न शब्द जुगत पारा ॥१०॥
पानी मथे हाथ कुछ नाहीं। क्षीर[3] मथन आलस भारा ॥११॥
जीव अभाग कहूं मैं क्या क्या। बाहर भरमे भौ जारा ॥१२॥
अन्तरमुख जो शब्द कमाई। ता में मन को नहिं गारा[4] ॥१३॥
वेद शास्त्र स्मृत और पुराना। पढ़ पढ़ सब पंडित हारा ॥१४॥
बिन सतगुरु और बिना शब्द सुर्त। कोइ न उतरे भौ पारा ॥१५॥
यही बात भाखी मैं चुन कर। अब तो मानो गुरु प्यारा ॥१६॥
राधास्वामी कहा बुझाई। सुरत चढ़ाओ नभ द्वारा ॥१७॥

चितावनी भाग २

## बचन १५ : शब्द ६

तजो मन यह दुख सुख का धाम। लगो तुम चढ़ कर अब सतनाम ॥१॥
दिना चार तन संग बसेरा। फिर छूटे यह ग्राम ॥२॥
धन दारा[5] सुत नाती कहियन[6]। यह नहिं आवें काम ॥३॥
स्वाँस दुधारा नित ही जारी। इक दिन खाली चाम ॥४॥
मशक समान जान यह देही। बहती आठों जाम ॥५॥
तू अचेत ग़ाफ़िल हो रहता। सुने न मूल कलाम[7] ॥६॥
माया नारि पड़ी तेरे पीछे। क्यों नहिं छोड़त काम ॥७॥
बिन गुरु दया छुटो नहिं या से। भजो गुरू का नाम ॥८॥
गुरु का ध्यान धरो हिरदे में। मन को राखो थाम ॥९॥
वे दयाल तेरी दया विचारें। दम दम करें सहाम[8] ॥१०॥
छोड़ भोग क्यों रोग बिसावे[9]। या में नहिं आराम ॥११॥
गुरु का कहना मान पियारे। तो पावे विश्राम ॥१२॥
दुख तेरा सब दूर करेंगे। देंगे अचल मुक़ाम ॥१३॥
राधास्वामी कहत सुनाई। खोज करो निज नाम ॥१४॥

१. असर-दार २. खाली ३. दूध ४. गलाया ५. स्त्री ६. कहावे ७. शब्द ८. सहायता ९ खरीदना

फ़र्याद और पुकार

## बचन ३३ : शब्द १६

देख पियारे मैं समझाऊँ । रूप हमारा न्यारा ॥१॥
वह तो रूप लखे नहिं कोई । जब लग देउँ न सहारा ॥२॥
करनी करो मार मन डालो । इन्द्री रोक दुआरा ॥३॥
सुरत चढ़ाय गगन पर धाओ । सुन्न शिखर के पारा ॥४॥
सत्त पुरुष का रूप दिखाऊँ । अलख अगम दर सारा ॥५॥
ता के आगे राधास्वामी । वह निज रूप हमारा ॥६॥
धीरज धरो करो सतसंगत । मेहर दया से लेउँ सुधारा ॥७॥
वह तो रूप दिखा कर छोड़ूँ । तुम जल्दी क्यों करो पुकारा ॥८॥
तुम्हरी चिन्ता मैं मन धारी । तुम अचिंत रह धरो पियारा ॥९॥
संशय छोड़ करो दृढ़ प्रीती । और परतीत सँवारा ॥१०॥
यह करनी मैं आप कराऊँ । और पहुचाऊँ धुर दरबारा ॥११॥
राधास्वामी कहत सुनाई । जब जब जैसी मौज विचारा ॥१२॥

चितावनी भाग २

## बचन १५ : शब्द १०

देखो सब जग जात बहा ॥ टेक ॥
देख देख मैं गति या जग की । बार बार यों वर्ण कहा ॥१॥
चारों जुग चौरासी भोगी । अति दुख पाया नर्क रहा ॥२॥
जन्म जन्म दुख पावत बीते । एक छिन कहीं न चैन लहा[1] ॥३॥
पाप पुन्य बस बिपता भोगी । नहिं सतगुरु का चरन गहा ॥४॥
अब यह देह मिली किरपा से । करो भक्ति जो कर्म दहा[2] ॥५॥
अब की चूक माफ़ नहिं होगी । नाना विधि के कष्ट सहा ॥६॥
ग़फ़लत छोड़ भुलाओ जग को । नाम अमल अब घोट पिया ॥७॥
मन से डरो करो गुरु सेवा । राधास्वामी भेद दिया ॥८॥

महिमा शब्द स्वरूप सतगुरु की

## बचन ६ : शब्द १

धन्न धन्न धन धन्न पियारे । क्या कहुं महिमा शब्द की ॥१॥

१. मिला २. जलें

जो परचे[1] हैं शब्द से। सो जानें महिमा शब्द की ॥२॥
छिन छिन रक्षा हो रही। क्या उपमा कहुं मैं शब्द की ॥३॥
बिन शब्द फिरें भरमातियाँ। नहिं जानी गति मति शब्द की ॥४॥
जिन गुरु पाया शब्द का। और प्रीति करी जिन शब्द की ॥५॥
बड़ भागी वह जीव हैं। जो करें कमाई शब्द की ॥६॥
बिना शब्द मन बस नहीं। तुम सुरत करो अब शब्द की ॥७॥
वे क्यों आये इस जगत में। जिन मिली न पूँजी शब्द की ॥८॥
धुन घट में हर दम हो रही। क्यों सुने न बाणी शब्द की ॥९॥
तू बैठ अकेला ध्यान धर। तो मिले निशानी शब्द की ॥१०॥
तज आलस निद्रा काहिली[2]। तू लगन लगा ले शब्द की ॥११॥
पाँच शब्द घट में बजें। यह निर्णय कर ले शब्द की ॥१२॥
गुरु ज्ञान बताया शब्द का। तू हो जा ध्यानी शब्द की ॥१३॥
मैं शब्द शब्द बहुतक कहा। कोई न माने शब्द की ॥१४॥
जन्म अकारथ खो दिया। जो चढ़े न घाटी शब्द की ॥१५॥
राधास्वामी कह कह चुप हुए। बिन भाग न धारा शब्द की ॥१६॥

गुरु और नाम भक्ति

## बचन १९ : शब्द १८

धाम[3] अपने चलो भाई। पराये देश क्यों रहना ॥१॥
काम अपना करो जाई। पराये काम नहिं फँसना ॥२॥
नाम गुरु का सम्हाले चल। यही है दाम गँठ बँधना ॥३॥
जगत का रंग सब मैला। धुला ले मान यह कहना ॥४॥
भोग संसार कोइ दिन के। सहज में त्यागते चलना ॥५॥
सरन सतगुरु गहो दृढ़ कर। करो यह काज पिल[4] रहना ॥६॥
सुरत मन थाम अब घट में। पकड़ धुन ध्यान धर गगना ॥७॥
फँसे तुम जाल में भारी। बिना इस जुक्ति नहिं खुलना ॥८॥
गुरु अब दया कर कहते। मान यह बात चित धरना ॥९॥
भटक में क्यों उमर खोते। कहीं नहिं ठीक तुम लगना ॥१०॥
बसो तुम आय नैनन में। सिमट कर एक यहँ होना ॥११॥
दुई यहँ दूर हो जावे। दृष्टि जोत में धरना ॥१२॥

१. परिचित हैं, जानते हैं २. सुस्ती ३. स्थान ४. तगड़े होकर लगना

जैसे पपिहा प्यासा बुंद का, पिया पिया रटि लाई।
प्यासे प्रान तलफ[1] दिन राती, और नीर ना भाई ॥१॥
जैसे मिरगा सब्द सनेही, सब्द सुनन को जाई।
सब्द सुने औ प्रान दान दे, तनिको नाहिं डेराई ॥२॥
जैसे सती चढ़ी सत ऊपर, पिय की राह मन भाई।
पावक देख डरे वह नाहीं, हँसत बैठ सरा माई ॥३॥
दो दल सन्मुख आन जुड़े हैं, सूरा लेत लड़ाई।
टूक टूक होइ गिरे धरनि पर, खेत छोड़ि नहिं जाई ॥४॥
छोड़ो तन अपने की आसा, निर्भय ह्वै गुन गाई।
कहत कबीर सुनो भाई साधो, नहिं तो जन्म नसाई ॥५॥

[१०]

तन धर सुखिया कोइ न देखा, जो देखा सो दुखिया हो।
उदय अस्त की बात कहत हैं, सब का किया बिबेका हो ॥१॥
घाटे बाढ़े सब जग दुखिया, क्या गिरही बैरागी हो।
सुकदेव अचारज दुख के डर से, गर्भ से माया त्यागी हो ॥२॥
जोगी दुखिया जंगम दुखिया, तपसी को दुख दूना हो।
आसा तृस्ना सबको व्यापै, कोई महल न सूना हो ॥३॥
सांच कहौं तो कोई न मानै, झूठ कहा नहिं जाई हो।
ब्रह्मा बिस्नु महेसुर दुखिया, जिन यह राह चलाई हो ॥४॥
अवधू दुखिया भूपति दुखिया, रंक दुखी बिपरीती हो।
कहैं कबीर सकल जग दुखिया, संत सुखी मन जीती हो ॥५॥

[११]

बिरह और प्रेम

चौपाई

दरसन दीजे नाम सनेही। तुम बिन दुख पावे मेरी देही ॥टेक॥

छंद

दुखित तुम बिन रटत निसि दिन, प्रगट दरसन दीजिये।
बिनती सुन प्रिय स्वामियां बलि जाऊं बिलंब न कीजिये ॥१॥

१. तड़पते हैं

चौपाई

अन्न न भावे नींद न आवे । बार बार मोंहि बिरह सतावे ।।२।।

छंद

बिबिधि बिधि हम भई ब्याकुल, बिन देखे जिव न रहे ।
तपत तन जिव उठत झाला, कठिन दुख अब को सहै ।।३।।

चौपाई

नैनन चलत सजल जल धारा । निसि दिन पंथ निहारौं तुम्हारा ।।४।।

छंद

गुन अवगुन अपराध छिमाकर, औगुन कछु न बिचारिये ।
पतित पावन राख परमति, अपना पन न बिसारिये ।।५।।

चौपाई

गृह आँगन मोंहि कछु न सोहाई । बज्र भई और फिरयो न जाई ।।६।।

छंद

नैन भरि भरि रहे निरखत, निमिख नेह न तोड़ाइये ।
बाँह दीजे बंदी-छोड़ा, अब के बन्द छोड़ाइये ।।७।।

चौपाई

मीन मरै जैसे बिन नीरा । ऐसे तुम बिन दुखित सरीरा ।।८।।

छंद

दास कबीर यह करत बिनती, महा पुरुष अब मानिये ।
दया कीजे दरस दीजे, अपना कर मोंहि जानिये ।।९।।

[१२]

प्रीत लगी तुम नाम की, पल बिसरै नाहीं ।
नजर करो अब मिहर की, मोंहि मिलो गुसाईं ।।१।।
बिरह सतावै मोंहि को, जिव तड़पै मेरा ।
तुम देखन की चाव है, प्रभु मिलो सवेरा ।।२।।

नैना तरसै दरस को, पल पलक न लागै ।
दर्दवंद दीदार का, निसि बासर जागै ॥३॥
जो अब के प्रीतम मिलैं, करूँ निमिष[1] न न्यारा ।
अब कबीर गुरु पाइया, मिला प्रान पियारा ॥४॥

[१३]

पी ले प्याला हो मतवाला, प्याला नाम अमी रस का रे ॥टेक॥
बालपना सब खेलि गंवाया, तरुन भया नारी बस का रे ॥१॥
बिरध भया कफ बाय ने घेरा। खाट पड़ा न जाय खिसका रे ॥२॥
नाभि कँवल बिच है कस्तूरी, जैसे मिरग फिरै बन का रे ॥३॥
बिन सतगुरु इतना दुख पाया, बैद मिला नहिं इस तन का रे ॥४॥
मातु पिता बंधू सुत तिरिया, संग नहीं कोइ जाय सका रे ॥५॥
जब लग जीवै गुरु गुन गा ले, धन जोबन है दिन दस का रे ॥६॥
चौरासी जो उबरा चाहै, छोड़ कामिनी का चसका रे ॥७॥
कहैं कबीर सुनो भाई साधो, नख सिख पूर रहा विष का रे ॥८॥

[१४]

भक्ती का मारग झीना रे ॥टेक॥
नहिं अचाह नहिं चाहना, चरनन लौलीना रे ॥१॥
साध के सतसंग में रहे निस दिन मन भीना रे ॥२॥
सब्द में सुर्त ऐसे बसे जैसे जल मीना रे ॥३॥
मान मनी को यों तजे जस तेली पीना रे ॥४॥
दया छिमा संतोष गहि रहे अति आधीना रे ॥५॥
परमारथ में देत सिर कछु विलंब न कीना रे ॥६॥
कहैं कबीर मत भक्ति का परगट कह दीना रे ॥७॥

[१५]

मानत नहिं मन मोरा साधो, मानत नहिं मन मोरा रे ॥टेक॥
बार बार मैं कहि समुझावौं, जग में जीवन थोरा रे ॥१॥
या काया कौ गर्ब न कीजै, क्या सांवर क्या गोरा रे ॥२॥
बिना भक्ति तन काम न आवै, कोटि सुगंधि चभोरा रे ॥३॥

१. पल भर, क्षण भर

या माया जनि देखि रे भूलौ, क्या हाथी क्या घोड़ा रे ।।४।।
जोरि जोरि धन बहुत बिगूचे, लाखन कोटि करोरा रे ।।५।।
दुबिधा दुरमति औ चतुराई, जनम गयौ नर बौरा रे ।।६।।
अजहूँ आनि मिलौ सत संगति, सतगुरु मान निहोरा रे ।।७।।
लेत उठाइ परत भुइं गिरि गिरि, ज्यों बालक बिन कोराँ[1] रे ।।८।।
कहैं कबीर चरन चित राखो, ज्यों सूई बिच डोरा रे ।।९।।

[१६]

महरम होय सो जानै साधो, ऐसा देस हमारा ।।टेक।।
बेद कतेब पार नहिं पावत, कहन सुनन से न्यारा ।
जाति बरन कुल किरिया नाहीं, संध्या नेम अचारा ।।१।।
बिन जल बूंद परत जहं भारी, नहिं मीठा नहिं खारा ।
सुन्न महल में नौबत बाजै, किंगरी बीन सितारा ।।२।।
बिन बादर जहं बिजुरी चमकै, बिन सूरज उजियारा ।
बिना सीप जहं मोती उपजै, बिन सुर सब्द उचारा ।।३।।
जोति लजाय ब्रह्म जहं दरसै, आगे अगम अपारा ।
कहैं कबीर वहं रहनि हमारी, बूझे गुरुमुख प्यारा ।।४।।

[१७]

मन फूला फूला फिरै जगत में कैसा नाता रे ।।टेक।।
माता कहे यह पुत्र हमारा, बहिन कहे बिर मेरा ।
भाई कहै यह भुजा हमारी, नारि कहै नर मेरा ।।१।।
पेट पकरि के माता रोवै, बांहि पकरि के भाई ।
लपटि झपटि के तिरिया रोवै, हंस अकेला जाई ।।२।।
जब लग जीवै माता रोवै, बहिन रोवै दस मासा ।
तेरह दिन तक तिरिया रोवै, फेर करै घर बासा ।।३।।
चार गजी चरगजी मंगाया, चढ़ा काठ की घोड़ी ।
चारों कोने आंग लगाया, फूंक दियो जस होरी ।।४।।
हाड़ जरै जस लाकड़ी को, केस जरै जस घासा ।
सोना ऐसी काया जरि गई, कोई न आयो पासा ।।५।।
घर की तिरिया ढूंढन लागी, ढूंढि फिरी चहुं देसा ।
कहैं कबीर सुनो भाई साधो, छाड़ो जग की आसा ।।६।।

१. गोद

[१८]

मन लागो मेरो यार फकीरी में ।।टेक।।
जो सुख पावो नाम भजन में, सो सुख नाँहि अमीरी में ।।१।।
भला बुरा सब को सुन लीजै, कर गुजरान गरीबी में ।।२।।
प्रेम नगर में रहिन हमारी, भलि बनि आई सबूरी में ।।३।।
हाथ में कुँडी बगल में सोटा, चारो दिसा जगीरी में ।।४।।
आखिर यह तन खाक मिलैगा, कहा फिरत मगरूरी में ।।५।।
कहै कबीर सुनो भाई साधो, साहेब मिलै सबूरी में ।।६।।

[१९]

वा दिन की कछु सुध कर मन मां ।।टेक।।
जा दिन लैचलु लैचलु होई, ता दिन संग चलै नहिं कोई ।
तात मात सुत नारी रोई, माटी के संग दिये समोई ।
सो माटी काटेगी तन मां ।।१।।
उलफत नेहा[1] कुलफत[2] नारी, किस की बीबी किसकी बांदी ।
किसका सोना किसकी चाँदी, जा दिन जम ले चलिहै बांधी ।
डेरा जाय परै वहि बन मां ।।२।।
टांडा तुम ने लादा भारी, बनिज किया पूरा ब्यौपारी ।
जूवा खेला पूंजी हारी, अब चलने की भई तयारी ।
हित चित मत तुम लाओ धन मां ।।३।।
जो कोइ गुरु से नेह लगाई, बहुत भांति सोई सुख पाई ।
माटी में काया मिलि जाई, कहैं कबीर आगे गोहराई ।
सांच नाम साहेब को संग मां ।।४।।

[२०]

साधो सब्द साधना कीजै
जेंहि सब्द तें प्रगट भये सब, सोई सब्द गहि लीजै ।।टेक।।
सब्दहि गुरू सब्द सुनि सिष भे, सब्द सो बिरला बूझै ।
सोई सिष्य सोइ गुरू महातम, जेंहि अंतर गति सूझै ।।१।।
सब्दै बेद पुरान कहत हैं, सब्दै सब ठहरावै ।
सब्दै सर मुनि संत कहत हैं, सब्द भेद नहिं पावै ।।२।।

१. प्रेम २. दुःख, व्यथा

सब्दै सुनि सुनि भेष धरत हैं, सब्द कहै अनुरागी ।
षट दरसन सब सब्द कहत हैं, सब्द कहै बैरागी ॥३॥
सब्दै माया जग उतपानी, सब्दै केरि पसारा ।
कहैं कबीर जहं सब्द होत है, तवन भेद है न्यारा ॥४॥

[२१]

सांईं बिन दरद करेजे होय ॥टेक॥
दिन नहिं चैन रात नहिं निंदिया, कासे कहूं दुख रोय ॥१॥
आधी रतियां पिछले पहरवा, सांईं बिन तरस तरस रही सोय ॥२॥
पांचो मारि पचीसो बस करि, इन में चहै कोइ होय ॥३॥
कहत कबीर सुनो भाई साधो, सतगुरु मिले सुख होय ॥४॥

[२२]

सतगुरु हैं रंगरेज, चुनर मोरी रंगि डारी ॥टेक॥
स्याही रंग छुड़ाइ के रे, दियो मजीठा रंग ।
धोये से छूटै नहीं रे, दिन दिन होत सुरंग ॥१॥
भाव के कुंड, नेह के जल में, प्रेम रंग दइ बोर ।
ऽसकी चास लगाई के रे, खूब रंगी झकझोर ॥२॥
सतगुरु ने चुनरी रंगी रे, सतगुरु चतुर सुजान ।
सब कुछ उन पर वार दूं रे, तन मन धन औ प्रान ॥३॥
कहै कबीर रंगरेज गुरु रे, मुझ पर हुए दयाल ।
सीतल चुनरी ओढ़ि के रे, भइ हौं मगन निहाल ॥४॥

[२३]

सुनता नहीं धुन की खबर अनहद का बाजा बाजता ।
रसमंद मंदिर बाजता बाहर सुने तो क्या हुआ ॥१॥
गांजा अफ़ीम और पोसता भांग और सराबें पीवता ।
इक प्रेम रस चाखा नहीं अमली हुआ तो क्या हुआ ॥२॥
कासी गया और द्वारिका तीरथ सकल भरमत फिरै ।
गाँठी न खोली कपट की तीरथ गया तो क्या हुआ ॥३॥
पोथी किताबें बाँचता औरों को नित समुझावता ।
त्रिकुटी महल खोजै नहीं बक बक मरा तो क्या हुआ ॥४॥

काजी किताबैं खोजता करता नसीहत और को।
महरम नहीं उस हाल से काज़ी हुआ तो क्या हुआ ॥५॥
सतरंज चौपड़ गंजिफा इक नर्द है बदरंग की।
बाजी न लाई प्रेम की खेला जुआ तो क्या हुआ ॥६॥
जोगी दिगम्बर सेवड़ा कपड़ा रंगे रंग लाल से।
वाकिफ़ नहीं उस रंग से कपड़ा रंगे से क्या हुआ ॥७॥
मंदिर झरोखे रावटी गुल चमन में रहते सदा।
कहते कबीरा हैं सही घट घट में साहेब रम रहा ॥८॥

[२४]

हमन हैं इश्क मस्ताना, हमन को होशियारी क्या।
रहें आजाद या जग से, हमन दुनिया से यारी क्या ॥१॥
जो बिछुड़े हैं पियारे से, भटकते दर बदर फिरते।
हमारा यार है हम में, हमन को इंतिज़ारी क्या ॥२॥
खलक सब नाम अपने को, बहुत कर सिर पटकता है।
हमन गुर नाम सांचा है, हमन दुनिया से यारी क्या ॥३॥
न पल बिछुड़ें पिया हम से, न हम बिछुड़ें पियारे से।
उन्हीं से नेह लागी है, हमन को बेक़रारी क्या ॥४॥
कबीरा इश्क़ का माता, दुई को दूर कर दिल से।
जो चलना राह नाजुक है, हमन सिर बोझ भारी क्या ॥५॥

## काम का अंग

कामी का गुरु कामिनी, लोभी का गुरु दाम।
कबीर का गुरु संत है, संतन का गुरु नाम ॥१॥
सहकामी दीपक दसा, सोखै तेल निवास।
कबीर हीरा संत जन, सहजै सदा प्रकास ॥२॥
कामी कुत्ता तीस दिन, अंतर होय उदास।
कामी नर कुत्ता सदा, छः ऋतु बारह मास ॥३॥
कामी क्रोधी लालची, इन से भक्ति न होय।
भक्ति करै कोइ सूरमा, जाति बरन कुल खोय ॥४॥
भक्ति बिगारी कामियाँ, इन्द्री केरे स्वाद।
हीरा खोया हाथ से, जन्म गंवाया बाद ॥५॥

कामी लज्जा न करै, मन माहीं अहलाद ।
नींद न मांगै साथरा[1], भूख न मांगै स्वाद ।।६।।
कामी कबहुं न गुरु भजै, मिटै न संसय सूल ।
और गुनन सब बखिसहो, कामी डार न मूल ।।७।।
काम क्रोध सूतक सदा, सूतक लोभ समाय ।
सील सरोवर न्हाइये, तब यह सूतक जाय ।।८।।
जहाँ काम तहं नाम नहिं, जहाँ नाम नहिं काम ।
दोनों कबहूँ न मिलैं, रवि रजनी इक ठाम ।।९।।
नारी पुरुष सबही सुनो, यह सतगुरु की साखि ।
विष फल फले अनेक हैं, मत कोइ देखो चाखि ।।१०।।
जिन खाया सोई मुआ, गन गँधर्ब बड़ भूप ।
सतगुरु कहैं कबीर से, जग में जुगति अनूप ।।११।।
कामी तो निर्भय भया, करै न काहू संक ।
इंद्री केरे बस परा, भुगतै नरक निसंक ।।१२।।
कबीर कामी पुरुष का, संसय कबहु न जाय ।
साहिब से अलगा रहै, वा के हिरदे लाय[2] ।।१३।।
कामी अमी न भावई, विष को लेवै सोधि ।
कुबुद्धि न भाजै जीव की, भावै ज्यों परमोधि ।।१४।।
कहता हूं कहि जात हूं, समझै नहीं गंवार ।
बैरागी गिरही कहा, कामी वार न पार ।।१५।।
कामी कर्म की केंचली, पहिरि हुआ नर नाग ।
सिर फोरे सूझे नहीं, कोइ पूरबला भाग ।।१६।।
काम कहर असवार है, सब को मारै धाय ।
कोइक हरिजन ऊबरा, जा के नाम सहाय ।।१७।।
केता बहता बहि गया, केता बहि बहि जाय ।
ऐसा भेद बिचारि कै, तू मति गोता खाय ।।१८।।
काम क्रोध मद लोभ की, जब लगि घट में खान ।
कहा मूरख कहा पंडिता, दोनों एक समान ।।१९।।
काम काम सब कोइ कहै, काम न चीन्है कोय ।
जेती मन की कलपना, काम कहावै सोय ।।२०।।

१. बिछौना २. आग

# कनक और कामिनी का अंग

चलो चलो सब कोइ कहै, पहुंचै बिरला कोय ।
एक कनक अरु कामिनी, दुरगम घाटी दोय ॥१॥
नारी की झाँई परत, अंधा होत भुजंग ।
कबीर तिन की कौन गति, (जो) नित नारी के संग ॥२॥
कामिनी काली नागिनी, तीनों लोक मँझारि ।
नाम सनेही ऊबरैं, बिखई खाये झारि ॥३॥
कामिनी सुन्दर सर्पिनी, जो छेड़ै तेहि खाय ।
जो गुरु चरनन राचिया, तिन के निकट न जाय ॥४॥
इक नारी इक नागनी, अपना जाया खाय ।
कबहू सरपट नीकसै, उपजै नाग बलाय ॥५॥
नैनों काजर पाइकै, गाढ़े बांधे केस ।
हाथों मिहंदी लाइकै, बाघनि खाया देस ॥६॥
पर नारी के राचने, सीधा नरकै जाय ।
तिन को जम छाडै नहीं, कोटिन करै उपाय ॥७॥
पर नारी पैनी छुरी, मत कोइ लावो अंग ।
रावन के दस सिर गये, पर नारी के संग ॥८॥
पर नारी पैनी छुरी, बिरला बाचै कोय ।
ना वहि पेट संचारिये, (जो) सरब सोन की होय ॥९॥
पर नारी का राचना, ज्यों लहसुन की घ्रान[1] ।
कोने बैठि के खाइये, परगट होय निदान ॥१०॥
पर नारी के राचने, औगुन है गुन नाहिं ।
खार समुन्द्र माछरी, केती बहि बहि जाहिं ॥११॥
पर नारी पर सुन्दरी, जैसे सूली साल ।
नित कलेस भुगतै सही, तहू न छोड़ै खाल ॥१२॥
दीपक सुन्दर देखि कै, जरि जरि मरै पतंग ।
बढ़ी लहर जो बिखय की, जरत न मोड़ै अंग ॥१३॥
नारि पराई आपनी, भोगै नरकै जाय ।
आग आग सब एक सी, हाथ दिये जरि जाय ॥१४॥
जहर पराया आपना, खाये से मरि जाय ।
अपनी रच्छा न करै, कह कबीर समझाय ॥१५॥

१. दुर्गंध

कूप पराया आपना, गिरै बूड़ि जो जाय ।
ऐसा भेद बिचारि कै, तू मत गोता खाय ॥१६॥
छुरी पराई आपनी, मारे दर्द जो होय ।
बहु बिधी कहूं पुकार कै, कर छूवो मत कोय ॥१७॥
नारी निरखि न देखिये, निरखि न कीजै दौर ।
देखे ही ते बिख चढ़ै, मन आवै कछु और ॥१८॥
जो कबहूं कै देखिये, बीर बहिन के भाय ।
आठ पहर अलगा रहे, ताको काल न खाय ॥१९॥
सर्ब सोने की सुन्दरी, आवै बास सुबास ।
जो जननी होय आपनी, तऊ न बैठे पास ॥२०॥
नारि नसावै तीन गुन, जो नर पासे होय ।
भगति मुक्ति निज ध्यान में, पैठि न सकै कोय ॥२१॥
गाय रोय हंस खेलि के, हरत सबन के प्रान ।
कह कबीर या घात को, समझैं संत सुजान ॥२२॥
नारी नदी अथाह जल, बूड़ि मुवा संसार ।
ऐसा साधू ना मिला, जा संग उतरूं पार ॥२३॥
गाय भैंस घोड़ी गधी, नारि नाम है तास ।
जा मंदिर में यह बसैं, तहां न कीजै बास ॥२४॥
नारि रचंते पुरुख हैं, पुरुख रचंति नारि ।
पुरुख पुरुख तें राचते, ते बिरले संसार ॥२५॥
नारि कहौं कि नाहरी, नख सिख से यह खाय ।
जल बूड़ा तो ऊबरै, भग बूड़ा बहि जाय ॥२६॥
भग भोगे भग ऊपजै, भग तैं बचै न कोय ।
कह कबीर भग ते बचै, भगत कहावै सोय ॥२७॥
सेवक अपना करि लई, आंज्ञा मेटै नाहिं ।
भग मंतर दै गुरु भई, सिख हो सबै कमाहिं ॥२८॥
कबीर नारि की प्रीति से, केते गये गड़ंत ।
केते औरौं जाहिंगे, नरक हसंत हसंत ॥२९॥
फाटे कानों बाघिनी, तीन लोक को खाय ।
जीवत खाय कलेजरा, मुए नरक लै जाय ॥३०॥
नारी नाहीं नाहरी, करै नैन की चोट ।
कोइ कोइ साधू ऊबरे, लै सतगुरु की ओट ॥३१॥

नारी नाही जम अहै, तू मत राचै जाय।
मंजारी[1] ज्यों बोलि कै, काढि करेजा खाय ।।३२।।
नारी नदिया सारिखी, बहै अपरबल पूर।
साहिब से न्यारा रहै, अंत परै मुख धूर ।।३३।।
एक कनक अरु कामिनी, ये लंबी तरवारि।
चाले थे गुरु मिलन को, बीचहिं लीना मारि ।।३४।।
एक कनक अरु कामिनी, दोऊ अगिन की झाल।
देखतही तें परज्वलै, परसि करै पैमाल ।।३५।।
एक कनक अरु कामिनी, बिख फल लिया उपाय।
देखत ही तें बिख चढ़ै, चाखत ही मरि जाय ।।३६।।
एक कनक अरु कामिनि, तजिये भजिये दूर।
गुरु विच पारै अंतरा, जम देसी मुख धूर ।।३७।।
रज बीरज की कोठरी, ता पर साज्यो रूप।
एक नाम बिन बूड़सी, कनक कामिनी कूप ।।३८।।
जहां जराई सुन्दरी, तू जनि जाय कबीर।
उड़ि के भस्म जो लागसी, सूना होय सरीर ।।३९।।
नारी तौ हम भी करी, जानि नाहिं बिचार।
जब जाना तब परिहरी, नारी बड़ी बिकार ।।४०।।
छोटी मोटी कामिनी, सबही बिख की बेल।
बैरी मारै दांव दै, यह मारै हंसि खेल ।।४१।।
नागिन के तो दोय फन, नारी के फन बीस।
जा का डसा न फिरि जिये, मरिहै बिसवा बीस ।।४२।।
नारी नदिया सारिखी, और जो प्रगटे काल।
सब कालन तें बाचिहै, नारी जम का जाल ।।४३।।
दीपक झोला पवन का, नर का झोला नारि।
साधू झोला सबद का, बोलै नाहि बिचारि ।।४४।।
नारि पुरुख की इसतरी, पुरुख नारी का पूत।
याही ज्ञान बिचारि कै, छाड़ि चला अबधूत ।।४५।।
अबिनासी बिच धार तिन, कुल कंचन अरु नार।
जो कोइ इन तें बचि चलै, सोई उतरै पार ।।४६।।

१. बिल्ली

नारि से नजरि न जोरिये, अंसहिं खिस ह्वै जाय ।
जा के चित नारी बसै, चारि अंस लै जाय ॥४७॥

॥ सोरठा ॥

नारी सेती नेह, बुध बिबेक सबकी हरै ।
कहा गंवावै देह, कारज कोई न सरै ॥४८॥

## गुरु देव का अंग

गुरु को कीजै दंडवत, कोटि कोटि परनाम ।
कीट न जानै भृङ्ग को, वह कर ले आप समान ॥१॥
जगत जनायो जेहि सकल, सो गुरु प्रगटे आय ।
जिन गुरु आंखि न देखिया, सो गुरु दिया लखाय ॥२॥
सतगुरु सम को है सगा, साधू सम को दात ।
हरि समान को हितू है हरिजन सम को जात ॥३॥
सतगुरु की महिमा अनंत, अनंत किया उपकार ।
लोचन अनंत उघारिया, अनंत दिखावनहार ॥४॥
जेहि खोजत ब्रह्मा थके, सुर नर मुनि अरु देव ।
कहै कबीर सुन साधवा, कर सतगुरु की सेव ॥५॥
कबीर गुरु गुरुआ मिला, रल गया आटे लोन ।
जाति पांति कुल मिटि गया, नाम धरैगा कौन ॥६॥
ज्ञान प्रकासी गुरु मिला, सो जन बिसरि न जाय ।
जब साहिब किरपा करी, तब गुरु मिलिया आय ॥७॥
गुरु साहिब करि जानिये, रहिये सबद समाय ।
मिलै तो दंडवत बंदगी, पल पल ध्यान लगाय ॥८॥
गुरु को सिर पर राखिये, चलिये आज्ञा माहिं ।
कहै कबीर ता दास को, तीन लोक डर नाहिं ॥९॥
गुरु गोबिंद दोऊ खड़े, का के लागौं पाँय ।
बलिहारी गुरु आपने, जिन गोबिंद दियो बताय ॥१०॥
लाख कोस जो गुरु बसैं, दीजै सुरत पठाय ।
सबद तुरी असवार ह्वै, पल पल आवै जाय ॥११॥
जो गुरु बसैं बनारसी सिष्य समुन्दर तीर ।
एक पलक बिसरै नहीं, जो गुन होय सरीर ॥१२॥

सब धरती कागद करूं, लेखनि सब बनराय।
सात समुन्द की मसि करूं, गुरु गुन लिखा न जाय ॥१३॥
बलिहारी गुरु आपनै, घड़ि घड़ि सौ सौ बार।
मानुष से देवता किया, करत न लागी बार ॥१४॥
बूड़ा था पर ऊबरा, गुरु की लहरि चमक्क।
बेड़ा देखा झाँझरा, ऊतरि भया फरक्क ॥१५॥
पहिले दाता सिष भया, जिन तन मन अरपा सीस।
पाछे दाता गुरु भये, जिन नाम दिया बकसीस ॥१६॥
सतनाम के पटतरे, देवे को कछु नाहिं।
क्या लै गुरु संतोषिये, हवस रही मन माहिं ॥१७॥
मन दीया तिन सब दिया, मन की लार सरीर।
अब देवे को कछु नहीं, यों कहे दास कबीर ॥१८॥
तन मन दिया तो भल किया, सिर का जासी भार।
कबहूं कहै कि मैं दिया, घनी सहैगा मार ॥१९॥
तन मन ता को दीजिये, जा के विषया नाहिं।
आपा सबही डारि कै, राखै साहिब माहिं ॥२०॥
तन मन दिया तो क्या हुआ, निज मन दिया न जाय।
कहै कबीर ता दास से, कैसे मन पतियाय ॥२१॥
तन मन दीया आपना, निज मन ता के संग।
कहै कबीर निरभय भया, सुन सतगुरु परसंग ॥२२॥
निज मन तो नीचा किया, चरन कंवल की ठौर।
कहै कबीर गुरुदेव बिन, नजर न आवै और ॥२३॥
गुरु सिकलीगर कीजिये, मनहिं मस्कला देइ।
मन का मैल छुड़ाइ के, चित दरपन करि लेइ ॥२४॥
सिष खांडा गुरु मस्कला, चढ़ै नाम खरसान।
सबद सहै सनमुख रहै, तो निपजै शिश सुजान ॥२५॥
गुरु धोबी सिष कापड़ा, साबुन सिरजनहार।
सुरति सिला पर धोइये, निकसै जोति अपार ॥२६॥
गुरु कुम्हार सिष कुंभ है, गढ़ गढ़ काढ़ै खोट।
अंतर हाथ सहार दै, बाहर बाहै चोट ॥२७॥
सतगुरु महल बनाइया, प्रेम गिलावा दीन्ह।
साहिब दरसन कारने, सबद झरोखा कीन्ह ॥२८॥

गुरु साहिब तो एक हैं, दूजा सब आकार ।
आपा मेटै गुरु भजे, तब पावै करतार ॥२९॥
ज्ञान समागम प्रेम सुख, दया भक्ति बिस्वास ।
गुरु सेवा तें पाइये, सतगुरु चरन निवास ॥३०॥
गुरु मानुष करि जानते, ते नर कहिये अंध ।
महादुखी संसार में, आगे जम के बंध ॥३१॥
गुरु मानुष करि जानते, चरनामृत को पानि ।
ते नर नरकै जाइँगे, जन्म जन्म ह्वै स्वान ॥३२॥
कबीर ते नर अंध हैं, गुरु को कहते और ।
हरि रूठे गुरु ठौर है, गुरु रूठे नहिं ठौर ॥३३॥
गुरु हैं बड़ गोबिंद तें, मन में देखु बिचार ।
हरि सुमिरै सो वार है, गुरु सुमिरै सो पार ॥३४॥
गुरु सीढ़ी तें ऊतरै, सबद बिहूना होय ।
ता को काल घसीटि है, राखि सकै नहिं कोय ॥३५॥
अहं अगिन निसि दिन जरै, गुरु से चाहै मान ।
ता को जम न्योता दियो, होउ हमार मिहमान ॥३६॥
गुरु से भेद जो लीजिए, सीस दीजिये दान ।
बहुतक भोंदू बहि गये, राखि जीव अभिमान ॥३७॥
गुरु समान दाता नहीं, जाचक सिष्य समान ।
तीन लोक की सम्पदा, सो गुरु दीन्हा दान ॥३८॥
जम गरजे बल बाघ के, कहै कबीर पुकार ।
गुरु किरपा ना होत जो, तौ जम खाता फार ॥३९॥
गुरु पारस गुरु परस है, चंदन बास सुबास ।
सतगुरु पारस जीव को, दीन्हा मुक्ति निवास ॥४०॥
अबरन बरन अमूर्त जो, कहो ताहि किन पेख ।
गुरु दया तें पावई, सुरत निरत करि देख ॥४१॥
पंडित पढ़ि गुनि पचि मुए, गुरु बिन मिलै न ज्ञान ।
ज्ञान बिना नहिं मुक्ति है, सत सबद परमान ॥४२॥
मूल ध्यान गुरु रूप है, मूल पूजा गुरु पांव ।
मूल नाम गुरु बचन है, मूल सत्य सत भाव ॥४३॥
कहै कबीर ताज भरम का, नन्हा ह्वै के पाव ।
तजि अहं गुरु चरन गहु, जम से बाचै जाव ॥४४॥

तीन लोक नौ खंड में, गुरु तें बड़ा न कोइ ।
करता करै न करि सकै, गुरु करै सो होइ ॥४५॥
कबिरा हरि के रूठते, गुरु के सरने जाइ।
कहै कबीर गुरु रूठते, हरि नहिं होत सहाइ ॥४६॥
गुरु की आज्ञा आवई, गुरु की आज्ञा जाय ।
कहै कबीर सो संत है, आवा गमन नसाय ॥४७॥
थापन पाई थिर भया, सतगुरु दीन्ही धीर ।
कबीर हीरा बनजिया, मानसरोवर तीर ॥४८॥
कबीर हीरा बनजिया, हिरदे प्रगटी खान ।
सत पुरुष किरपा करी, सतगुरु मिले सुजान ॥४९॥
निसचै निधि मिलाय तत, सतगुरु साहस धीर ।
निपजी में साझी घना, बांटनहार कबीर ॥५०॥
कबीर बादल प्रेम को, हम पर बरस्यो आय ।
अंतर भींजी आत्मा, हरो भयो बनराय ॥५१॥
सतगुरु के सदके किया, दिल अपने को साच ।
कलजुग हम से लरि परा, मुहकम मेरा बांच ॥५२॥
साचे गुरु की पच्छ में, मन को दे ठहराय।
चंचल तें निहचल भया, नहिं आवै नहिं जाय ॥५३॥
भली भई जो गुरु मिले, नातर होती हान ।
दीपक जोति पतंग ज्यों, परता आय निदान ॥५४॥
भली भई जो गुरु मिले, जा तें पाया ज्ञान ।
घटही माँहि चबूतरा, घटहि माँहि दिवान ॥५५॥
गुरु मिला तब जानिये, मिटै मोह तन ताप ।
हरख सोक व्यापै नहीं, तब गुरु आपै आप ॥५६॥
गुरु तुम्हारा कहाँ है, चेला कहाँ रहाय ।
क्यों करिके मिलना भया, क्यों बिछुड़े आवे जाय ॥५७॥
गुरु हमारा गगन में, चेला है चित माँहि ।
सुरत सबद मेला भया, बिछुड़त कबहूं नाहिं ॥५८॥
बस्तु कहीं ढूंढै कहीं, केहि बिधि आवै हाथ ।
कहै कबीर तब पाइये, जब भेदी लीजे साथ ॥५९॥
भेदी लीन्हा साथ कर, दीन्ही बस्तु लखाय ।
कोटि जनम का पंथ था, पल में पहुंचा जाय ॥६०॥

जल परमानै माछरी, कुल परभावै बुद्धि ।
जा को जैसा गुरु मिलै, ता को तैसी सुद्धि ।।६१।।
यह तन विष की बेलरी, गुरु अमृत की खान ।
सीस दिये जो गुरु मिलें, तो भी सस्ता जान ।।६२।।
चेतन चौकी बैठ करि, सतगुरु दीन्ही धीर ।
निर्भय ह्वै निसंक भज, केवल नाम कबीर ।।६३।।
बहे बहाये जात थे, लोक बेद के साथ ।
पैंडे में सतगुरु मिले, दीपक दीन्हा हाथ ।।६४।।
दीपक दीन्हा तेल भरि, बाती दई अघट्ट ।
पूरा किया बिसाहना, बहुरि न आवै हट्ट ।।६५।।
चौपड़ माड़ी चौहटे, सारी किया सरीर ।
सतगुरु दाँव बताइया, खेलै दास कबीर ।।६६।।
ऐसा कोई न मिला, सत्तनाम का मीत ।
तन मन सौंपे मिरग ज्यों, सुनै बधिक का गीत ।।६७।।
ऐसे तो सतगुरु मिलें, जिनसे रहिये लाग ।
सब ही जग सीतल भया, जब मिटी आपनी आग ।।६८।।
सतगुरु हमसे रीझि कै, एक कहा परसंग ।
बरसा बादल प्रेम का, भीजि गया सब अंग ।।६९।।
सतगुरु के उपदेस का, सुनियो एक बिचार ।
जो सतगुरु मिलता नहीं, जाता जम के द्वार ।।७०।।
जम द्वारे पर दूत सब, करते खींचा तान ।
तिन तें कबहुं न छूटता, फिरता चारों खानि ।।७१।।
चार खानि में भरमता, कबहुं न लहता पार ।
सो तो फेरा मिटि गया, सतगुरु के उपकार ।।७२।।
जरा मीच ब्यापै नहीं, मुवा न सुनिये कोय ।
चलु कबीर वा देस में, जहं बैदा सतगुरु होय ।।७३।।
काल के माथे पाँव दे, सतगुरु के उपदेस ।
साहिब अंक पसारिया, लै चला अपने देश ।।७४।।
सतगुरु साचा सूरमा, सबद जो बाहा एक ।
लागत ही भय मिटि गया, पड़ा कलेजे छेक ।।७५।।
सतगुरु साचा सूरमा, नख सिख मारा पूर ।
बाहर घाव न दीसई, भीतर चकनाचूर ।।७६।।

सतगुरु सबद कमान करि, बाहन लागा तीर।
एक जो बाहा प्रेम से, भीतर बिंधा सरीर ॥७७॥
सतगुरु बाहा बान भरि, धर कर सूधी मूठ।
अंग उधारे लागिया, गया धुवाँ सा फूट ॥७८॥
सतगुरु मेरा सूरमा, बेधा सकल सरीर।
बान धुवाँ सा फूटिआ, क्यों जीवे दास कबीर ॥७९॥
सतगुरु मारा बान भरि, निरखि निरखि निज ठौर।
नाम अकेला रहि गया, चित न आवै और ॥८०॥
कर कमान कर साधि के, खैंचि जो मारा माँहि।
भीतर बिधै सो मरि रहै, जिवै पै जीवै नाहिं ॥८१॥
जबही मारा खैंचि के, तब मैं मूआ जानि।
लगी चोट जो सबद की, गई कलेजे छानि ॥८२॥
सतगुरु मारा बान भरि, डोला नाहिं सरीर।
कहु चुम्बक क्या करि सकै, सुख लागे वोहि तीर ॥८३॥
सतगुरु मारा तान कर, सबद सुरंगी बान।
मेरा मारा फिर जिये, तो हाथ न गहूं कमान ॥८४॥
ज्ञान कमान औ लव गुना, तन तरकस मन तीर।
भलका वहै तत सार का, मारा हृदफ कबीर ॥८५॥
कड़ी कमान कबीर की, धरी रहै चौगान।
केते जोधा पचि गये, खींचै संत सुजान ॥८६॥
लागी गांसी सुख भया, मरै न जीवै कोय।
कहै कबीर सो अमर भे, जीवत मिरतक होय ॥८७॥
हंसे न बोलै उनमुनी, चंचल मेला मार।
कबीर अंतर बेधिया, सतगुरु का हथियार ॥८८॥
गूंगा हूआ बावरा, बहिरा हूआ कान।
पांयन से पंगुला भया, सतगुरु मारा बान ॥८९॥
सतगुरु मारा बान भरि, टूटि गया सब जेब।
कहुँ आपा कहुँ आपदा, तसबी कहुँ कितेब ॥९०॥
सतगुरु मारा प्रेम से, रही कटारी टूट।
वैसी अनी न सालही, जैसी सालै मूठ ॥९१॥
सतगुरु मारा बान भरि, निरखि निरखि निज ठौर।
अलख नाम में रमि रहा, चित न आवै और ॥९२॥

मान बड़ाई ऊरमी, ये जग का व्यवहार ।
दास गरीबी बंदगी, सतगुरु का उपकार ॥९३॥
दिल ही में दीदार है, बाद बहै संसार ।
सतगुरु सबद मस्कला, मोहिं दिखावनहार ॥९४॥
दीसे है सो बिनसिहै, नाम धरे सो जाय ।
कबीर सोई तत्त गहु, जो सतगुरु दियो बताय ॥९५॥
कुदरत पाई खबर से, सतगुरु दियो बताय ।
भंवरा बिलम्यो कमल से, अब कैसे उड़ि जाय ॥९६॥
सत्त नाम छोड़ूँ नहीं, सतगुरु सीख दिया ।
अबिनासी को परसि के, आतम अमर भया ॥९७॥
सतगुरु तो ऐसा मिला, ताते लोह लुहार ।
कसनी दे कंचन किया, ताय लिया तत्त सार ॥९८॥
सतगुरु मिलि निरभय भया, रही न दूजी आस ।
जाय समाना सबद में, सत्तनाम बिस्वास ॥९९॥
कबीर गुरु ने अगम कही, भेद दिया अर्थाय ।
सुरत कँवल के अंतरे, निराधार पद पाय ॥१००॥
कुमति कींच चेला भरा, गुरु ज्ञान जल होय ।
जनम जनम का मोरचा, पल में डारै धोय ॥१०१॥
घर में घर दिखलाय दे, सो गुरु संत सुजान ।
पंच सबद धुनकार ध्रुन, बाजै गगन निसान ॥१०२॥
जाय मिल्यो परिवार में, सुख सागर के तीर ।
बरन पलटि हंसा किया, सतगुरु सत्त कबीर ॥१०३॥
साचे गुरु के पच्छ में, मन को दे ठहराय ।
चंचल तें निहचल भया, नहिं आवै नहिं जाय ॥१०४॥
गुरु सिकलीगर कीजियै, ज्ञान मस्कला देई ।
मन का मैल छुड़ाइ कै, चित दरपन करि लेई ॥१०५॥
गुरु बतावै साध को, साध कहै गुरु पूज ।
अरस परस के खेल में, भई अगम की सूझ ॥१०६॥
चित चोखा मन निर्मला, बुधि ऊतम मति धीर ।
सो धोखा बिच क्यों रहै, जेहि सतगुरु मिले कबीर ॥१०७॥
चित चोखा मन निर्मला, दयावंत गम्भीर ।
सोई उहवाँ बिचरई, जेहि सतगुरु मिले कबीर ॥१०८॥

सतगुर सत कबीर है, संकट पड़ा हजीर ।
हाथ जोरि बिनती करूं, भवसागर के तीर ।।१०९।।
कोटिन चंदा ऊगवें, सूरज कोटि हजार।
सतगुरु मिलिआ बाहरे, दीसत घोर अंधार ।।११०।।
सतगुरु मोंहि निवाजिया, दीन्हा अम्मर बोल ।
सीतल छाया सुगम फल, हंसा करै कलोल ।।१११।।
ज्ञान समागम प्रेम सुख, दया भक्ति बिस्वास ।
सतगुरु मिलि एकै भया, रही न दूजी आस ।।११२।।
सतगुरु पारस के सिला, देखो सोच विचार ।
आई परोसिन लै चली, दीयो दिया संवार ।।११३।।
जीव अधम औ कुटिल है, कबहूँ नहिं पति पाय ।
ता को औगन मेटि कै, सतगुरु होत सहाय ।।११४।।
पहिले बुरा कमाई कै, बाँधी विष की पोट ।
कोटि कर्म पल में कटैं, जब आया गुरु की ओट ।।११५।।
सतगुरु बड़े सराफ़ हैं, परखे खरा अरु खोट ।
भवसागर तें निकारि कै, राखैं अपनी ओट ।।११६।।
भवसागर जल विष भरा, मन नहिं बाँधै धीर ।
सबल सनेही गुरु मिला, उतरा पार कबीर ।।११७।।
सतगुरु सबद जहाज हैं, कोइ कोइ पावै भेद ।
समुंद बुंद एकै भया, किसका करूँ निषेध ।।११८।।
सतगुरु बड़े जहाज हैं, जो कोइ बैठै आय ।
पार उतारैं और को, अपनो पारस लाय ।।११९।।
बिन सतगुरु बाचै नहीं, फिरि बूड़ै भव माहिं ।
भवसागर के त्रास में, सतगुरु पकरैं बाँहि ।।१२०।।
सतगुरु मिला तो क्या भया, जो मन पाड़ी भोल ।
पास बस्त्र ढाँकै नहीं, क्या करै बपुरी चौल ।।१२१।।
जग मूआ विषधर धरे, कहै कबीर बिचार ।
जो सतगुरु को पाइया, सो जन उतरे पार ।।१२२।।

[सोरठा]

बिन सतगुरु उपदेस, सुर नर मुनि नहिं निस्तरे ।
ब्रह्मा बिष्नु महेस, और सकल जिव को गिनै ।।१२३।।

[साखी]

केतिक पढ़ि गुनि पचि मुवा, जोग जज्ञ तप लाय ।
बिन सतगुरु पावै नहीं, कोटिन करै उपाय ॥१२४॥

[सोरठा]

करहु छोड़ि कुल लाज, जो सतगुरु उपदेस है ।
होय तबै जिव काज, नि:चय कै परतीत करु ॥१२५॥

[साखी]

अच्छर आदि जगत में, जा कर सब बिस्तार ।
सतगुरु दया से पाइये, सत्तनाम निज सार ॥१२६॥

[सोरठा]

सतगुरु खोजो संत, जीव काज जो चाहहू ।
मेटौ भव को अंक, आवागमन निवारहू ॥१२७॥
बिनवै दोउ कर जोर, सतगुरु बंदी-छोर है ।
पावै नाम की डोर, जरा मरन भवजल मिटै ॥१२८॥
सत्तनाम निज सोय, जो सतगुरु दया करैं ।
और झूठ सब होय, काहे को भरमत फिरै ॥१२९॥

[साखी]

सतगुरु सरन न आवहीं, फिरि फिरि होय अकाज ।
जीव खोय सब जाहिंगे, काल तिहूं पुर राज ॥१३०॥

[सोरठा]

जो सत्त नाम समाय, सतगुरु की परतीत कर ।
जम कै अमल मिटाय, हंस जाय सतलोक कहँ ॥१३१॥
ताता दरसी जो होय, सो सत्त पार बिचारई ।
पावै तत्त बिलोय, सतगुरु कै चेला सोई ॥१३२॥
जग भवसागर माहिं, कहु कैसे बूड़त तरै ।
गहु सतगुरु की बाहिं, जो जल थल रच्छा करै ॥१३३॥
निज मत सतगुरु पास, जाहि पाय सब सुधि मिलै ।
जग तें रहै उदास, ता कहँ क्यों नहिं खोजिये ॥१३४॥

[साखी]

यह सतगुरु उपदेस है, जो मानै परतीत ।
करम भरम सब त्यागि कै, चलै सो भवजल जीति ॥१३५॥
सतगुरु तो सत भाव है, जो अस भेद बताय ।
धन्य सिष्य धन भाग तेहि, जो ऐसी सुधि पाय ॥१३६॥
जन कबीर बंदन करै, केहि बिधि कीजै सेव ।
वार पार की गम नहीं, नमो नमो गुरु देव ॥१३७॥

## प्रेम का अंग

यह तो घर है प्रेम का, खाला का घर नाहिं ।
सीस उतारै भुइँ धरै, तब पैठै घर माहिं ॥१॥
सीस उतारै भुइँ धरै, ता पर राखै पाँव ।
दास कबीरा यों कहै, ऐसा होय तो आव ॥२॥
प्रेम न बाड़ी ऊपजै, प्रेम न हाट बिकाय ।
राजा परजा जेहि रुचै, सीस देइ लै जाय ॥३॥
प्रेम पियाला जो पियै, सीस दच्छिना देय ।
लोभी सीस न दे सकै, नाम प्रेम का लेय ॥४॥
प्रेम पियाला भरि पिया, राचि रहा गुर ज्ञान ।
दिया नगारा सबद का, लाल खड़े मैदान ॥५॥
छिनहिं चढ़ै छिन ऊतरै, सो तो प्रेम न होय ।
अघट प्रेम पिंजर बसे, प्रेम कहावै सोय ॥६॥
आया प्रेम कहाँ गया, देखा था सब कोय ।
छिन रोवै छिन में हँसै, सो तो प्रेम न होय ॥७॥
प्रेम प्रेम सब कोइ कहै, प्रेम न चीन्है कोय ।
आठ पहर भीना रहै, प्रेम कहावै सोय ॥८॥
प्रेम पियारे लाल सों, मन दे कीजै भाव ।
सतगुरु के परसाद से, भला बना है दाव ॥९॥
जब मैं था तब गुरु नहीं, अब गुरु है हम नाहिं ।
प्रेम गली अति साँकरी, ता में दो न समाहिं ॥१०॥
जा घट प्रेम न संचरै, सो घट जानु मसान ।
जैसे खाल लोहार की, साँस लेत बिन प्रान ॥११॥

आया बगूला प्रेम का, तिनका उड़ा अकास ।
तिनका तिनका से मिला, तिनका तिनके पास ॥१२॥
प्रेम बिकंता मैं सुना, माथा साटे हाट ।
बूझत बिलँब न कीजिये, ततछिन दीजै काट ॥१३॥
प्रेम बिना धीरज नहीं, बिरह बिना बैराग ।
सतगुरु बिन जावै नहीं, मन मनसा का दाग ॥१४॥
प्रेम तो ऐसा कीजिये, जैसे चंद चकोर ।
चोंच टूटि भुइँ माँ गिरै, चितवै वाही ओर ॥१५॥
अधिक सनेही माछरी, दूजा अल्प सनेह ।
जबहीं जल तें बीछुरै, तबही त्यागै देह ॥१६॥
सौ जोजन साजन बसै, मानो हृदय मंझार ।
कपट सनेही आँगने, जानु समुंदर पार ॥१७॥
यह तत वह तत एक है, एक प्रान दुइ गात ।
अपने जिय से जानिये, मेरे जिय की बात ॥१८॥
हम तुम्हरो सुमिरन करैं, तुम मोहिं चितवौ नाहिं ।
सुमिरन मन की प्रीति है, सो मन तुमहीं माहिं ॥१९॥
मेरा मन तो तुज्झ से, तेरा मन कहुँ और ।
कह कबीर कैसे बनै, एक चित्त दुइ ठौर ॥२०॥
ज्यों मेरा मन तुज्झ से, यों तेरा जो होय ।
अहरन ताता लोह ज्यों, संधि लखै ना कोय ॥२१॥
प्रीति जो लागी धुलि गई, पैठि गई मन माहिं ।
रोम रोम पिउ पिउ करै, मुख की सरधा नाहिं ॥२२॥
जो जागत सो स्वप्न में, ज्यों घट भीतर स्वास ।
जो जन जा को भावता, सो जन ता के पास ॥२३॥
सोना सज्जन साधु जन, टूटै जुटै सौ बार ।
दुर्जन कुम्भ कुम्हार का, एकै धका दरार ॥२४॥
प्रीति ताहि से कीजिये, जो आप समाना होय ।
कबहुंक जो अवगुन परै, गुनहीं लहै समोय ॥२५॥
प्रेम बनिज नहिं करि सकै, चढ़ै न नाम की गैल ।
मानुष केरी खालरी, ओढ़ि फिरै ज्यों बैल ॥२६॥
जहाँ प्रेम तहाँ नेम नहिं, तहाँ न बुधि व्यौहार ।
प्रेम मगन जब मन भया, तब कौन गिनै तिथि बार ॥२७॥

प्रेम पाँवरी पहिरि कै, धीरज काजर देइ।
सील सिंदूर भराइ कै, यों पिय का सुख लेइ ॥२८॥
प्रेम छिपाया ना छिपे, जा घट परगट होय।
जो पै मुख बोलै नहीं, तो नैन देत हैं रोय ॥२९॥
प्रेम भाव इक चाहिये, भेष अनेक बनाय।
भावे गृह में बास कर, भावे बन में जाय ॥३०॥
जोगी जंगम सेवड़ा, सन्यासी दुरवेस।
बिना प्रेम पहुँचै नहीं, दुरलभ सतगुरु देस ॥३१॥
पीया चाहै प्रेम रस, राखा चाहै मान।
एक म्यान मे दो खड़्ग, देखा सुना न कान ॥३२॥
प्रेमी ढूंढत मैं फिरौं, प्रेमी मिलै न कोय॥
प्रेमी से प्रेमी मिलै, गुरु भक्ति दृढ़ होय ॥३३॥
कबीर प्याला प्रेम का, अंतर लिया लगाय।
रोम रोम में रमि रहा, और अमल क्या खाय ॥३४॥
कबीर हम गुरु रस पिया, बाकी रही न छाक।
पाका कलस कुम्हार का, बहुरि न चढ़सी चाक ॥३५॥
नाम रसायन अधिक रस, पीवत अधिक रसाल।
कबीर पावन दुलभ है, माँगै सीस कलाल ॥३६॥
कबीर भाठी प्रेम की, बहुतक बैठे आय।
सिर सौंपै सो पीवसी, नातर पिया न जाय ॥३७॥
यह रस महँगा पिवै सो, छाड़ि जीव की बान।
माथा साटे जो मिलै, तो भी सस्ता जान ॥३८॥
पिया रस पिया सो जानिये, उतरै नहीं खुमार।
नाम अमल माता रहै, पियै अमी रस सार ॥३९॥
सबै रसायन मैं किया, प्रेम समान न कोय।
रत्ती इक तन संचरै, सब तन कंचन होय ॥४०॥
सागर उमड़ा प्रेम का, खेवटिया कोइ एक।
सब प्रेमी मिलि बूड़ते, जो यह नहिं होता टेक ॥४१॥
यही प्रेम निरवाहिये, रहनि किनारे बैठि।
सागर तें न्यारा रहा, गया लहरि में पैठि ॥४२॥
अमृत केरी मोटरी, राखी सतगुरु छोरि।
आप सरीखा जो मिलै, ताहि पिलावै घोरि ॥४३॥

अमृत पीवै ते जना, सतगुरु लागा कान ।
बस्तु अगोचर मिलि गई, मन नहिं आवै आन ॥४४॥
साधू सीप समुद्र के, सतगुरु स्वाँती बुंद ।
तृषा गई इक बुँद से, क्या ले करौ समुँद ॥४५॥
मिलना जग में कठिन है, मिलि बिछड़ो जनि कोय ।
बिछुड़ा सज्जन तेहि मिलै, जिन माथे मनि होय ॥४६॥
जोइ मिलै सो प्रीति में, और मिलै सब कोय ।
मन से मनसा ना मिलै, तो देह मिले का होय ॥४७॥
जो दिल दिलही में रहै, सो दिल कहूँ न जाय ।
जो दिल दिल से बाहिरा, सो दिल कहाँ समाय ॥४८॥
जैसी प्रीति कुटुम्ब से, तैसिहु गुरु से होय ।
कहै कबीर वा दास का, पला न पकड़ै कोय ॥४९॥
नैनों की करि कोठरी, पुतली पलँग बिछाय ।
पलकों की चिक डारि कै, पिय को लिया रिझाय ॥५०॥
जब लगि मरने से डरै, तब लगि प्रेमी नाहिं ।
बड़ी दूर है प्रेम घर, समुझि लेहु मन माहिं ॥५१॥
पिय का मारग सुगम है, तेरा चलन अनेड़ ।
नाच न जानै बापुरी, कहै आँगना टेढ़ ॥५२॥
पिय का मारग कठिन है, खाँड़ा हो जैसा ।
नाचन निकसी बापुरी, फिर घूंघट कैसा ॥५३॥
यह तो घर है प्रेम का, मारग अगम अगाध ।
सीस काटि पग तल धरै, तब निकट प्रेम का स्वाद ॥५४॥
प्रेम भक्ति का गेह है, ऊँचा बहुत इकंत ।
सीस काटि पग तल धरै, तब पहुँचे घर संत ॥५५॥
सीस काटि पासंग किया, जीव सेर भर लीन्ह ।
जो भावै सो आइ ले, प्रेम आगे हम कीन्ह ॥५६॥
प्रेम प्रीति में रचि रहै, मोच्छ मुक्ति फल पाय ।
सबद माहिं तब मिलि रहै, नहिं आवै नहिं जाय ॥५७॥
जो तू प्यासा प्रेम का, सीस काटि करि गोय ।
जब तू ऐसा करैगा, तब कछु होय तो होय ॥५८॥
हरि से तू जनि हेत कर, कर हरिजन से हेत ।
माल मुलुक हरि देत है, हरिजन हरि ही देत ॥५९॥

प्रीती बहुत संसार में, नाना बिधि की सोय।
उत्तम प्रीति सो जानिये, सतगुरु से जो होय ॥६०॥
गुनवंता औ द्रब्य की, प्रीति करै सब कोय।
कबीर प्रीति सो जानिये, इन तें न्यारी होय ॥६१॥
कबीर ता से प्रीति करु, जो निरबाहै ओर।
बनै तो बिबिधि न राचिये, देखन लागै खोर ॥६२॥
कहा भयो तन बीछुरे, दूरि बसे जै बास।
नैनाही अंतर परा, प्रान तुम्हारे पास ॥६३॥
जो है जा का भावता, जब तब मिलिहै आय।
तन मन ता को सौंपिये, जो कबहूँ छाड़ि न जाय ॥६४॥
जल में बसै कमोदिनी, चंदा बसै अकास।
जो है जा का भावता, सो ताही के पास ॥६५॥
तन दिखलावै आपना, कछू न राखै गोय।
जैसी प्रीति कमोदिनी, ऐसी प्रीति जो होय ॥६६॥
सही हेत है तासु का, जा के सतगुरु टेक।
टेक निबाहै देंह भरि, रहै सबद मिलि एक ॥६७॥
पासा पकड़ा प्रेम का, सारी किया सरीर।
सतगुरु दाव बताइया, खेलै दास कबीर ॥६८॥
खेल जो मंडा खिलाड़ि से, आनंद बढ़ा अघाय।
अब पासा काहू परौ, प्रेम बंधा जग जाय ॥६९॥
प्रीतम को पतियाँ लिखूं, जो कहुं होय बिदेस।
तन में मन में नैन में, ता को कहा संदेस ॥७०॥

## शील का अंग

सील छिमा जब ऊपजै, अलख दृष्टि तब होय।
बिना सील पहुंचै नहीं, लाख कथै जो कोय ॥१॥
सीलवंत सब तें बड़ा, सर्ब रतन की खानि।
तीन लोक की संपदा, रही सील में आनि ॥२॥
ज्ञानी ध्यानी संजमी, दाता सूर अनेक।
जपिया तपिया बहुत हैं, सीलवंत कोइ एक ॥३॥
सुख का सागर सील है, कोइ न पावै थाह।
सबद बिना साधू नहीं, द्रव्य बिना नहिं साह ॥४॥

विषय पियारे प्रीति से, तब लगि गुरुमुख नाहिं ।
जब अंतर सतगुरु बसैं, बिषया से रुचि नाहिं ॥५॥
सील गहै कोइ सावधान, चेतन पहरे जागि ।
बासन बासन के खिसे, चोर न सकई लागि ॥६॥
आव कहै सो औलिया, बैठु कहै सो पीर ।
जा घर आव न बैठु है, सो काफिर बेपीर ॥७॥
घायल ऊपर घाव लै, टोटे त्यागी सोय ।
भर जोबन में सीलवंत, बिरला होय तो होय ॥८॥

## सुमिरन का अंग

सुमिरन से सुख होत है, सुमिरन से दुख जाय ।
कह कबीर सुमिरन किये, साईं माहिं समाय ॥१॥
राजा राना राव रंक, बड़ा जो सुमिरै नाम ।
कह कबीर बड़िओंबड़ा, जो सुमिरै निःकाम ॥२॥
नर नारी सब नरक है, जब लगि देह सकाम ।
कह कबीर सोइ पीव को, जो सुमिरै निःकाम ॥३॥
दुख में सुमिरन सब करै, सुख में करे न कोय ।
जो सुख में सुमिरन करै, तो दुख काहे होय ॥४॥
सुख में सुमिरन ना किया, दुख में कीया याद ।
कह कबीर ता दास की, कौन सुनै फरियाद ॥५॥
सुमिरन की सुधि यों करौ, जैसे कामी काम ।
एक पलक बिसरै नहिं, निस दिन आठो जाम ॥६॥
सुमिरन की सुधि यों करौ, ज्यों गागर पनिहार ।
हालै डोलै सुरति में, कहै कबीर बिचार ॥७॥
सुमिरन की सुधि यों करौ, ज्यों सुरभि सुत माहिं ।
कह कबीर चारा चरत, बिसरत कबहूं नाहिं ॥८॥
सुमिरन की सुधि यों करौ, जैसे दाम कंगाल ।
कह कबीर बिसरै नहीं, पल पल लेहि सम्हाल ॥९॥
सुमिरन से मन लाइये, जैसे नाद कुरंग ।
कह कबीर बिसरै नहीं, प्रान तजै तेहि संग ॥१०॥
सुमिरन से मन लाइये, जैसे दीप पतंग ।
प्रान तजै छिन एक में, जरत न मोड़ै अंग ॥११॥

सुमिरन से मन लाइये, जैसे कीट भिरंग।
कबीर बिसरै आप को, होय जाय तेहि रंग ॥१२॥
सुमिरन से मन लाइये, जैसे पानी मीन।
प्रान तजै पल बीछुरे, सत कबीर कहि दीन ॥१३॥
सुमिरन सुरति लगाइ के, मुख तैं कछू न बोल।
बाहर के पट देइ के, अंतर के पट खोल ॥१४॥
माला फेरत मन खुसी, ता तें कछू न होय।
मन माला के फेरते, घट उजियारो होय ॥१५॥
माला फेरत जुग भया, फिरा न मनका फेर।
कर का मनका डारि दे, मन का मनका फेर ॥१६॥
अजपा सुमिरन घट बिखै दीन्हा सिरजनहार।
ताही से मन लगि रहा, कहै कबीर बिचार ॥१७॥
कबीर माला काठ की, बहुत जतन का फेर।
माला स्वासों स्वास की, जा में गाँठ न मेर ॥१९॥
कबीर माला मनहिं की, और संसारी भेख।
माला फेरे हरि मिलैं, तो गले रहट के देख ॥१८॥
माला मो से लड़ि पड़ी, का फेरत हौ मोय।
मन कै माला फेरि ले, गुरु से मेला होय ॥२०॥
किरिया करै अंगुरी गनै, मन धावै चहुं ओर।
जेहि फेरे साइँ मिलै, सो भया काठ कठोर ॥२१॥
माला फेरे कहा भयो, हृदय गाँठि नहिं खोय।
गुरु चरनन चित राचिये, तो अमरापुर जोय ॥२२॥
बाहर क्या दिखलाइये, अंतर जपिये नाम।
कहा महोला खलक से, पड़ा धनी से काम ॥२३॥
सहजे ही धुन होत है, हर दम घट के माहिं।
सुरत सबद मेला भया, मुख की हाजत नाहिं ॥२४॥
माला तो कर में फिरै, जीभ फिरै मुख माहिं।
मनुवां तो दहु दिसि फिरै, यह तो सुमिरन नाहिं ॥२५॥
तन थिर मन थिर बचन थिर, सुरत निरत थिर होय।
कह कबीर इस पलक को, कलप न पावै कोय ॥२६॥

जाप मरै अजपा मरै, अनहद भी मरि जाय ।
सुरत समानी सबद में, ताहि काल नहिं खाय ॥२७॥
जा की पूँजी स्वास है, छिन आवै छिन जाय ।
ता को ऐसा चाहिये, रहै नाम लौ लाय ॥२८॥
कहता हूँ कहि जात हूँ, कहौं बजाये ढोल ।
स्वासा खाली जात है, तीन लोक का मोल ॥२९॥
ऐसे महंगे मोल का, एक स्वास जो जाय ।
चौदह लोक न पटतरे, काहे धूर मिलाय ॥३०॥
कबीर छुधा है कूकरी, करत भजन में भंग ।
या को टुकड़ा डारि करि, सुमिरन करो निसंक ॥३१॥
चिंता तो सतनाम की, और न चितवै दास ।
जो कछु चितवै नाम बिनु, सोई काल की फांस ॥३२॥
सत्तनाम को सुमिरते, उधरे पतित अनेक ।
कह कबीर नहिं छाड़िये, सत्तनाम की टेक ॥३३॥
नाम जपत कन्या भली, साकट भला न पूत ।
छेरी के गल गलथना, जा में दूध न मूत ॥३४॥
नाम जपत दरिद्री भला, टूटी घर की छानि ।
कंचन मंदिर जारि दे, जहं गुरु भक्ति न जान ॥३५॥
पांच सखी पिउ पिउ करैं, छठा जो सुमिरै मन ।
आई सुरत कबीर की, पाया नाम रतन ॥३६॥
तूं तूं करता तूं भया, मुझ में रही न हूँ ।
वारी तेरे नाम पर, जित देखूं तित तूं ॥३७॥
सुमिरन मारग सहज का, सतगुरु दिया बताय ।
स्वास उस्वास जो सुमिरता, इक दिन मिलसी आय ॥३८॥
माला स्वासो स्वास की, फेरै कोइ निज दास ।
चौरासी भरमैं नहीं, कटै करम की फाँस ॥३९॥
ज्ञान कथै बकि बकि मरै, कोई करै उपाय ।
सतगुरु हमसे यों कह्यो, सुमिरन करो समाय ॥४०॥
कबीर सुमिरन सार है, और सकल जंजाल ।
आदि अंत मधि सोधिया, दूजा देखा ख्याल ॥४१॥

निज सुख सुमिरन नाम है, दूजा दुःख अपार।
मनसा बाचा कर्मना, कबीर सुमिरन सार ॥४२॥

थोड़ा सुमिरन बहुत सुख, जो करि जाने कोय।
सूत न लगै बिनावनी, सहजै अति सुख होय ॥४३॥

साईं यों मत जानिये, प्रीति घटै मम चित्त।
मरूँ तो तुम सुमिरत मरूँ, जीवत सुमिरूँ नित्त ॥४४॥

जप तप संजम साधना, सब सुमिरन के माँहि।
कबीर जानै भगत जन, सुमिरन सम कछु नाँहि ॥४५॥

सहकामी सुमिरन करै, पावै उत्तम धाम।
निहकामी सुमिरन करै, पावै अबिचल नाम ॥४६॥

हम तुम्हरो सुमिरन करें, तुम मोहिं चितवत नाँहि।
सुमिरन मन की प्रीति है, सो मन तुमहीं माँहि ॥४७॥

कबिरा हरि हरि सुमिरि ले, प्रान जाँहिगे छूटि।
घर के प्यारे आदमी, चलते लेंगे लूटि ॥४८॥

कबीर निर्भय नाम जपु, जब लगि दीवा बाति।
तेल घटे बाती बुझै, तब सोवो दिन राति ॥४९॥

जैसा माया मन रमै, तैसे नाम रमाय।
तारा मंडल छाड़ि कै, जहाँ नाम तहँ जाय ॥५०॥

कबीर चित चंचल भया, चहुं दिसि लागी लाय।
गुरु सुमिरन हाथे घड़ा, लीजै बेगि बुझाय ॥५१॥

कबीर मुख सोई भला, जा मुख निकसै नाम।
जा मुख नाम न नीकसै, सो मुख कौने काम ॥५२॥

सत्त नाम को सुमिरना, हंस करि भावै खीज।
उलटा सुलटा नीपजै, खेत पड़ा ज्यों बीज ॥५३॥

स्वास सुफल सो जानिये, जो सुमिरन में जाय।
और स्वास योंही गये, करि करि बहुत उपाय ॥५४॥

कहा भरोसा देह का, बिनसि जाय छिन माँहि।
स्वास स्वास सुमिरन करौ, और जतन कछु नाँहि ॥५५॥

जिवना थोरा ही भला, जो सत सुमिरन होय।
लाख बरस का जीवना, लेखे धरै न कोय ॥५६॥

बिना साच सुमिरन नहीं, बिन भेदी भगति न सोय ।
पारस में परदा रहा, कस लोहा कंचन होय ।।५७।।
कंचन केवल गुरु भजन, दूजा काँच कथीर ।
झूठा जाल जंजाल तजि, पकड़ो साच कबीर ।।५८।।
हृदय सुमिरनी नाम की, मेरा मन मसगूल ।
छबि लागे निरखत रहौ, मिटि गया संसय मूल ।।५९।।
सुमिरन का हल जोतिये, बीजा नाम जमाय ।
खंड ब्रह्मंड सूखा पड़ै, तहूँ न निस्फल जाय ।।६०।।
देखा देखी सब कहै, भोर भये हरि नाम ।
अर्ध रात कोइ जन कहै, खानाजाद गुलाम ।।६१।।
नाम रटत इस्थिर भया, ज्ञान कथत भया लीन ।
सुरत सबद एकै भया, जलही ह्वैगा मीन ।।६२।।
कबीर धारा अगम की, सतगुरु दई लखाय ।
उलटि ताहि सुमिरन करो, स्वामी संग मिलाय ।।६३।।

# चरणदास जी के शब्द

## सील का अंग

अब मैं गाऊं सील कूं, ये हो संत सुजान ।
नर नारी सब ही सुनो, दे दे चित बुधि कान ॥१॥

रूप गुनी कुलवंत जो, और होवैं धनवंत ।
सील बिना सोभा नहीं, भिष्टे नरक पड़ंत ॥२॥

सील बिना जो तप करे, करे सील बिन दान ।
जोग जुगति करे सील बिन, सो कहीए अगिआन ॥३॥

सील बड़ो ही योग है, जो कर जाने कोइ ।
सील विहीनों चरनदास, कबहूं मुकत न होइ ॥४॥

सब सुभ लकछन तो विषे, सील न आइया एक ।
जप तप निहफल जाहिंगे, चरन ही दास बिवेक ॥५॥

पूजा संजम नेम जो, यग करे चित लाइ ।
चरनदास कहे सील बिन, सब ही अकारथ जाइ ॥६॥

सोई सती सोई सूरमा, सोई दाता अधिकाइ ।
सील लीए नित ही रहे, तो निहफल नहीं जाइ ॥७॥

सील अंग ऊंचो अधक, उनतीसों के बीच ।
जा घट सील न आइआ, सो घट कहीए नीच ॥८॥

सील न उपजे खेत में, सील न हाट बिकाइ ।
जो हो पूरा टेक का, लेवै अंग उपजाइ ॥९॥

सील बिना नरकै परे, सील बिना जम डंड ।
सील बिना भरमत फिरे, सात दीप नौं खंड ॥१०॥

सील बिना भटकत फिरे, चौरासि के माँहि ।
पहले होवै परेत ही, या मैं संसे नाँहि ॥११॥

सभ तज सेवो सील कूँ, राम नाम लौ लाइ ।
जीवत सोभा जगत मैं, मूए मुकत होइ जाइ ॥१२॥

जाको सील सुभाउ है, ताकी दूर बलाए ।
ताकी कीरत जगत मैं, सुनहो कान लगाए ॥१३॥

सील रहे ते सब रहें, ज़ेते हैं शुभ अंग ।
जिउं राजा के रहे ते, रहे फ़ौज को संग ॥१४॥

सत गया तो किआ रहा, सील गया सब झाड़ ।
भगती खेत कैसे बचै, टूट गई जब बाड़ ॥१५॥

जुआनी सील न राखिआ, बिगड़ गई सब देह ।
अब पछतावा किआ करे, मुख पर उड़िआ खेह ॥१६॥

सील गये सोभा घटै, या दुनिया के माँहि ।
कूकर जिउं झिड़किओ फिरे, कहीं भी आदर नाँहि ॥१७॥

सील गहे गुरू सूं फिरै, हरि सूं बेमुख होहि ।
चरनदास कह लों कहे, सरबस डारे खोहि ॥१८॥

धृग जीवन संसार मैं, जाको सील नसाइ ।
जग मैं फिट फिट होत है, मूइ ताचना पाइ ॥१९॥

सील कसैलो आंवला, और बड़ों के बोल ।
पाछे देवैं सुआद वे, चरनदास कहे खोल ॥२०॥

सील निरोगा नीम सा, औगुन डारे खोइ ।
पहिले कड़वा दुख लगे, पाछे गुन सुख होइ ॥२१॥

लाख यही उपदेश है, एक सील कूं राख ।
जनम सुधारो हरि मिलो, चरनदास की साख ॥२२॥

सीलवंत के चरन का, जो चरनोदक लै ।
रोग दोश मिट जाइँ सब, रहे न जम का भै ॥२३॥

आठ अंग सूँ सील ही, जा घट माँहि होइ ।
चरनदास यूँ कहत हैं, दुरलभ दरसन सोइ ॥२४॥

सीलवंत दरसन बड़ो, देखत पातक जाइ ।
बचन सुने मन शुद्ध हो, खोटी दृष्टि सराइ ॥२५॥
सील सरोवर नहाइ कर, करो राम की सेव ।
या सम तीरथ और न, कहिआ गुरू सुकदेव ॥२६॥

## दोहे

सतगुरु के ढिंग जायके, सनमुख खावे चोट ।
चकमक लग पथरी झड़े, सकल जलावे खोट ॥१॥
मैं मिरगा गुरु पारधी, शबद लगायो बान ।
चरनदास घायल गिरे, तन मन बींधे प्रान ॥२॥
सतगुरु शबदी तीर है, तन मन कीयो छेद ।
बे दरदी समझै नहीं, बिरही पावै भेद ॥३॥
सतगुरु शबदी बान है, अंग अंग डाला तोड़ ।
प्रेम खेत घायल गिरे, टांका लगै न जोड ॥४॥
प्रेम बराबर जोग नहिं, प्रेम बराबर ज्ञान ।
प्रेम भगति बिन साधवा, सब ही थोथा ध्यान ॥५॥
गद गद बानी कंठ में, आँसू टपकै नैन ।
वह तो बिरहिन पीव की, तड़फत है दिन रैन ॥६॥
हाय हाय पति कब मिलैं, छाती फाटी जाय ।
ऐसा दिन कब होयगा, दरसन करूं अघाय ॥७॥
बिन दरसन कल न पड़े, मनुवां धरत न धीर ।
चरनदास गुरु चरन बिन, कौन मिटावे पीर ॥८॥
आह जो निकसे दुख भरी, गहिरे लेत उसांस ।
मुख पीरो सूखे अधर, आँखें खरी उदास ॥९॥
अगिन बरे हियरा जरे, भये कलेजे छेद ।
बिरहिन तो बौरी भई, क्या कोइ जाने भेद ॥१०॥
पिया चहो कै मत चहौ, मैं तो पिय की दास ।
पिया रंग राती रहूं, जग से रहत उदास ॥११॥
ज्यों सेमर का सूवना, ज्यों लोभी का धरम ।
अंन बिना भुस कूटना, नाम बिना यों करम ॥१२॥

हाथी घोड़े धन घना, चंद्र मुखी बहु नार।
नाम बिना जमलोक में, पावत दुख अपार ॥१३॥
आज्ञाकारी पीव की, रहे पिया के संग।
तन मन से सेवा करे, और न दूजा रंग ॥१४॥
पति की ओर निहारिये, औरन से क्या काम।
सभी देवता छोड़कर, जपिये गुरु का नाम ॥१५॥
मोह महा दुख रूप है, ताको मार निकार।
प्रीत जगत की छोड़ दे, तब होवे निरबार ॥१६॥
इंद्रिन के बस मन रहे, मन के बस रहे बुद्ध।
कहो ध्यान कैसे लगे, ऐसा जहां बिरुध ॥१७॥

# तुलसी साहिब के शब्द

[१]

ग़ज़ल

अरे ऐ तक़ी तकते रहो, मुर्शिद ने दस्त पंजा दिया ।
बेहोश हो मत छोड़ियो, गर चाहे तू जलवा पिया ॥१॥
होगा फ़ज़ल[1] दर्गाह तक, ख़ौफ़ो ख़तर की जा नहीं ।
सीधे चले जाना वहां, मुर्शिद ने यह फ़तवा[2] दिया ॥२॥
मनसूर, सरमद, बूअली, और शम्स, मौलाना हुए ।
पहुंचे सभी इस राह से, जिस ने कि दिल पुख़्ता[3] किया ॥३॥
यह राहे मंज़िल इश्क है, पर पहुंचना मुश्किल नहीं ।
मुश्किल-कुशा[4] है रूबरू[5], जिस ने तुझे पंजा दिया ॥४॥
तुलसी कहे सुन ऐ तक़ी, यह राज़े-बातिन[6] है जुदा ।
रखना हिफ़ाज़त से इसे, तुझ को निशां ऊँचा दिया ॥५॥

[२]

मंगल

अमर बूटी मोरे यार प्यारे पिया ने दई ।
काटी जम की जाल काल डर ना रही ॥१॥
मैं पिया मोर अनूप रूप पिया में गई ।
दरसै एकै नूर सूर स्रुति से भई ॥२॥
जुग जुग अमर अहवात साथ पिय के सखी ।
जावँ न आवों हाथ साथ पिय के पकी ॥३॥

---

१. कृपा २. आदेश, हुक्म ३. दृढ़, पक्का ४. कठिनाई को दूर करने वाला ५. प्रत्यक्ष ६. आन्तरिक-भेद

नौतम निरखि निहारि, सार दसवें बही।
आगै अजब अजूब खूब खुलि कै कही ॥४॥
पिया मोरे दीन-दयाल चाल चीन्हा सही।
सुख सागर सुख चौज, मौज मुख से दई ॥५॥
अंड खंड ब्रह्मंड, कोई करता नहीं।
हमरा सकल पसार, सार हम से भई ॥६॥
धरती, गगन, अकास, नास सब होइँगे।
अगिनि पवन जल नास, हमीं हम रहैंगे ॥७॥
ब्रह्मा बेद नसाय, बिस्नु शिव ना बचै।
बचै नहीं वैराट, कहनि कहौ को पचै ॥८॥
कोई न पावै अंत, संत हमको लखै।
तुलसी बिधि बेअंत अंत कहि को सकै ॥९॥

[३]

## कुंडलियाँ

(१)

गगन मंडल के बीच में झिलिमिलि झलकत नूर ॥
झिलिमिलि झलकत नूर सूर कोइ बिरला पावै।
करै तत्त की खोज नहीं चौरासी आवै ॥
सतगुर मिलैं दयाल भेद सब उन से पावै।
करै संत की टहल महल की खबर लखावै ॥
तुलसी मुरदा जब बनै तब पावै गुरु पूर।
गगन मंडल के बीच में झिलिमिलि झलकत नूर ॥

(२)

जग जग कहते जुग भये जगा न एको बार ॥
जगा न एको बार सार कहो कैसे पावै।
सोवत जुग जुग भये संत बिन कौन जगावै ॥
पड़े भरम के माहिं बंद से कौन छुड़ावै।
जो कोइ कहै बिबेक ताहि की नेक न भावै ॥
तुलसी पंडित भेष से सब भूला संसार।
जग जग कहते जुग भये जगा न एको बार ॥

[४]

कहकरा

छछ्छा छिन छिन सुरति सँवार लार दृग के रहौ ।
तन मन दर्पन माँज साज स्तुति से गहौ ॥
लगन लगै लख पार सार तब पाइया ।
अरे हाँ रे तुलसी संत चरन की धूर नूर दर्साइया ॥१॥
जज्जा जिन जिन सुरति सँवारि काल डर ना रही ।
चढ़ी गगन पर धाय पाय पति पै गई ॥
लिया अगमपुर धाम जाइ पिउ भेंटिया ।
अरे हाँ रे तुलसी जनम जनम भ्रम भाव दाव दुख मेटिया ॥२॥
झझ्झा झलकत नूर जहूर हरष हिये में भई ।
निरखा रवि उजियार द्वार पच्छिम गई ॥
सूरत चीन्हा भेद भरम तजि भागिया ।
अरे हाँ रे तुलसी सब्द सुरति भया मेल खेल खुल त्यागिया ॥३॥
टट्टा टोइ लिया सतसंग रंग गुरु ने दिया ।
जुगन जुगन तजि भूल आदि घर को लिया ॥
सिव ब्रह्मा और बेद बिस्नु नहिं आ सकै ।
अरे हाँ रे तुलसी निरंकाल सोई काल जोति नहिं जा सकै ॥४॥
ठट्ठा ठौर ठिकाना ठाँव गाँव पिया को कही ।
निरंकार के पार तहाँ तुलसी रही ॥
सत्तनाम सुख धाम अमरपुर लोक है ।
अरे हाँ रे तुलसी चौथा पद जद जाय संत सोई कहै ॥५॥
डड्डा डगर संत का पंथ अंत कहो को लखै ।
जग पंडित और भेष भूल भव में पकै ॥
तीरथ नेम अचार भार सिर पर लिया ।
अरे हाँ रे तुलसी कर्म धर्म अभिमान जानि करि ये किया ॥६॥
ढढ्ढा ढिग ही पूरन बस्त कस्द कोइ ना करै ।
गुरु संत बिन भेद पार कैसे परै ॥
पढ़ि पढ़ि बेद पुरान ज्ञान करि करि मुए ।
अरे हाँ रे तुलसी कथा सुने सोइ जोनि पौन भूतै भये ॥७॥

णणा नीच ऊंच नहिं देख पेख सब एक पसारा ।
नहिं बाम्हन नहिं सूद्र नहीं छत्री कोउ न्यारा ।।
नहीं बैस की जाति सकल घट एक पसारा ।
अरे हाँ रे तुलसी जो करि जानै दोइ खोइ जिन जनम बिगारा ।।८।।

तत्ता तुरत तत्त को खोज रोज रच दरस दिखावै ।
अगम निगम का भेद घाट घट में जब पावै ।।
बिना तत्त नहिं मूल भूल चौरासी आवै ।
अरे हाँ रे तुलसी तत मत सूरत साँच सब्द में जाय मिलावै ।।९।।

थथ्था थिर होइ सुरत लगाव थोब थिर मन को राखौ ।
इंद्री चलै न जाय पाय गुन को नहिं भाखौ ।।
प्रकृति पचीसौं बास महल से काढ़ निकारौ ।
अरे हां रे तुलसी जब लग है कुछ हाथ संत की टहल बिचारौ ।।१०।।

दद्दा देखो दृष्टि पसारि सार कुछ जग में नाहीं ।
दिना चार का रंग संग नहिं जावै भाई ।।
धन संपत परिवार काम एको नहिं आवै ।
अरे हाँ रे तुलसी दीपक संग पतंग प्रान छिन में चलि जावै ।।११।।

धध्धा ध्यान धरो घट माँहि सुरति को काढ़ि निकारी ।
उलटि चलो असमान हिये बिच होत उजारी ।।
ता उजियारे बैठि लखो ब्रह्मंड पसारा ।
अरे हाँ रे तुलसी जो अंडे बिच जीव निरखि भिनि भिनि बिध सारा ।।१२।।

पप्पा पड़े जगत के माँहि भक्ति सुपने नहिं भावै ।
बाह्मन पंडित भेष सबै पुनि दान करावै ।।
जिन कीन्हा तन साज ताहि से नेह न लावै ।
अरे हाँ रे तुलसी जब जम पकरैं बाँह पूत को कौन छुडावै ।।१३।।

फफ्फा फूले फूले फिरें देखि धन धाम बड़ाई ।
तन फुलेल और तेल चाम को चुपरैं भाई ।।
दिना चारि का खेल मिलै फिर ख़ाक में ।
अरे हाँ रे तुलसी पकरि फिरिस्ते करैं सलाई आँखि में ।।१४।।

बब्बा बड़ा जगत जंजाल जाल जम फाँसी डारी ।
ज्यों धीमर जल माँहि पकर करि मछली मारी ।।

निकरि जाय जब प्रान काल चोटी धर खींचा ।
अरे हाँ रे तुलसी परिहौं जम मुख माँहि डाढ़ चक्की ज्यों पीसा ॥१५॥

भम्भा भगी सुरति घट माँहि जाय जो देखा भाई ।
सुखमनि सेज सँवारि सुन्नि में सुरति लगाई ॥
मुकर माँहि दीदार दरस कीन्हा सोइ जानै ।
अरे हाँ रे तुलसी ज्यों स्वाँती की बूंद सीप बिरहिन पहचानैं ॥१६॥

मम्मा मुसकिल होइ आसान जानि कोइ ना करै ।
करै तत्त को खोज काज घट में सरै ॥
बाहर है सब झूठ लूटि जम लेइँगे ।
अरे हाँ रे तुलसी तन छूटै बेहाल बहुत दुख देइँगे ॥१७॥

यय्या या को चीन्ह बिचार कहो यह कौन है ।
बोले सब घट माँहि परख कित पौन है ॥
धरती अगिनि अकास नीर कोउ कौन था ।
अरे हाँ रे तुलसी रचा नहीं बैराट बोलता कहँ हता ॥१८॥

ररा राति दिवस कर खोज रोज रस ज्ञान सुनावै ।
घट घट उठै अवाज़ तासु कोउ भेद न पावै ॥
पिंड माँहि ब्रह्मंड सकल बिधि रहा समाई ।
अरे हाँ रे तुलसी खोलि हिये की आँख संत दीन्हा दरसाई ॥१९॥

लल्ला लोभ लोग पचि मरे कहो को खोज लगावै ।
इंद्री रस सुख स्वाद भोग नीके करि भावै ॥
राम राम की टेक भेष सब जगत पुकारा ।
अरे हां रे तुलसी जीवत मिलै न मुक्ति मुए को कहै लबारा ॥२०॥

वव्वा वा को खोज गंवार सार जिन किया पसारा ।
रोम रोम ब्रह्मंड कोटि छबि रवि उजियारा ॥
अजर अमर वह लोक सोक सब दूर बहावै ।
अरे हाँ रे तुलसी राम कृस्न अवतार दसों नहिं जाने पावै ॥२१॥

सस्सा सोच करो मन माहिं पिंड कहो कौन संवारा ।
आदि अन्त का खेल किया किन बिधि बिधि सारा ॥
निरंकार नहिं हता नहीं तब जोति रहाई ।
अरे हाँ रे तुलसी ब्रह्मा बिस्नु न बेद नहीं अवतारी भाई ॥२२॥

हहा हक्क हजूरी संत पंथ कोई रहे न भाई ।
सत साहिब सिरदार और कोइ दूजा नाहीं ॥
कागद स्याही कलम रहे नहिं लिखनेहारा ।
अरे हाँ रे तुलसी आदि अंत नहिं हता नाहिं सत असत पसारा ॥२३॥
अआ अष्ट कंवल दल फूल मूल मारग तब पावै ।
सहस कंवल दल छाँड़ि कंवल दल दुई पर आवै ॥
लखै चार दल कंवल ताहि पर सुरति चढ़ावै ।
अरे हाँ रे तुलसी तिरबैनी के पार सार सतलोक दिखावै ॥२४॥
ईया इतना भेद अभेद गुरन से मिलै ठिकाना ।
कहैं अगम की राह सुरति से फोड़ि निसाना ॥
गई सिंध के पार यार लख पुरुष पुराना ।
अरे हाँ रे तुलसी ज्यों सलिता जलधार सिंध धस जाय समाना ॥२५॥
ऊवा उलटि चलै दरबार पार घर अपना पावै ।
बुंद सिंध का मेल खेल खुद आप कहावै ॥
भूली बस्त मिलाप आप अपना दरसावै ।
अरे हाँ रे तुलसी जिन चीन्हा यह भेद सोई सत संत कहावै ॥२६॥
अरल ककहरा अंक बंक बत्तीस बखाना ।
संत पंथ अज अमर आदि घर अपना जाना ॥
जो कोई करै बिबेक एक सब घट पहिचानै ।
अरे हाँ रे तुलसी सतगुर मिलै दयाल काल गत भिन भिन छानै ॥२७॥

[५]

जिनके हिरदे गुरु संत नहीं, उन नर औतार लिया न लिया ॥टेक॥
सूरत बिमल बिकल नहिं जाके, बहु बक ज्ञान किया न किया ॥१॥
करम काल बस उद्र निहारा, जग बिच मूढ़ जिया न जिया ॥२॥
अगम राह रस रीत न जानी, बहु सतसंग किया न किया ॥३॥
नाम अमल घट घोंट न पीन्हा, अमल अनेक पिया न पिया ॥४॥
मोटे मात जात जिंदगी में, सिर धर पैर छुवा न छुवा ॥५॥
तुलसी दास साध नहिं चीन्हा, तन मन धन दिया न दिया ॥६॥

[६]

ग़ज़ल

दिल का हुजरा[1] साफ़ कर जानां[2] के आने के लिये ।
ध्यान ग़ैरों का उठा उसके बिठाने के लिये ॥१॥
चशमे दिल[3] से देख यहाँ जो जो तमाशे हो रहे ।
दिलसितां[4] क्या क्या हैं तेरे दिल सताने के लिये ॥२॥
एक दिल लाखों तमन्ना[5] उस पै और ज़्यादा हविस[5] ।
फिर ठिकाना है कहाँ उसके टिकाने के लिये ॥३॥
नक़ली मन्दिर मसजिदों में जाय सद अफ़सोस है ।
क़ुदरती मसजिद का साकिन[6] दुख उठाने के लिये ॥४॥
क़ुदरती काबे की तू महराब[7] में सुन ग़ौर से ।
आ रही धुर से सदा तेरे बुलाने के लिये ॥५॥
क्यों भटकता फिर रहा तू ऐ तलाशे यार में ।
रासता शाहरग[8] में है दिलबर पै जाने के लिये ॥६॥
मुरशिदे कामिल से मिल सिदक़[9] और सबूरी[10] से तक़ी ।
जो तुझे देगा फ़हम[11] शाहरग के पाने के लिये ॥७॥
गोशे बातन हो कुशादा[12] जो करे कुछ दिन अमल ।
ला इलाह अल्लाहू अकबर पै जाने के लिये ॥८॥
यह सदा तुलसी की है आमिल अमल कर ध्यान दे ।
कुन[13] क़ुराँ[14] में है लिखा अल्लाहु अकबर के लिये ॥९॥

[७]

ग़ज़ल

सुन ऐ तक़ी न जाइयो जिनहार[15] देखना ।
अपने में आप जलवाए दिलदार देखना ॥१॥

१. छोटा कमरा २. प्रियतम ३. दिल की आंख ४. दिल को लुभाने वाली चीजें ५. कामनाएं, तृष्णाएं ६. रहने वाला ७. द्वार के ऊपर का अर्द्ध-मंडलाकर हिस्सा ८. सुषुम्ना ९. सचाई, निष्ठा १०. संतोष ११. भेद, युक्ति १२. आंतरिक कान खुल जायें १३. शब्द या नाम १४. कुरान शरीफ़ १५. कदापि, हरगिज़ ।

पुतली में तिल है तिल में भरा राज़[1] कुल का कुल ।
इसी परदाए सियाह[2] के ज़रा पार देखना ।।२।।
चौदह तबक़[3] का हाल अयां[4] हो तुझे ज़रूर ।
ग़ाफ़िल न हो ख़याल से हुशियार देखना ।।३।।
सुन ला-मकां पे पहुँच के तेरी पुकार है ।
है आ रही सदा से सदा यार देखना ।।४।।
मिलना तो यार का नहीं मुशकिल मगर तक़ी ।
दुशवार[5] तो यह है कि है दुशवार देखना ।।५।।
तुलसी बिना करम[6] किसी मुर्शिद[7] रसीदा के ।
राहे-निजात[8] दूर है उस पार देखना ।।६।।

[८]

## सतगुरु महिमा

॥ चौपाई ॥

परथम बन्दौं सतगुरु स्वामी । तुलसी चरन सरनि रति मानी ।। १।।
पुनि बन्दौं संतन सरनाई । जिन पुनि सुरत निरत दरसाई ।। २।।
चरन सरन संतन बलिहारी । सूरति दीन्ही लखन सिहारी ।। ३।।
सरन सूर सूरति समझाई । सतगुरु मूर मरम लख पाई ।। ४।।
मैं मतिहीन दीन दिल दीन्हा । संत सरन सतगुरु को चीन्हा ।। ५।।
सतगुरु अगम सिंध सुखदाई । जिन सत राह रीति दरसाई ।। ६।।
पुनि-पुनि चरन कँवल सिर नाऊँ । दीन होइ संतन गति गाऊँ ।। ७।।
दीन जानि दीन्ही मोहिं आँखी । मैं पुनि चरन सरन गहि भाखी ।। ८।।
मैं तौ चरन भाव चित चेरा । मोहिं अति अधम जानि कै हेरा ।। ९।।
मैं तौ प्रति प्रति दास तुम्हारा । संत बिना कोई पावै न पारा ।।१०।।
संत दयाल कृपा सुखदाई । तुम्हरी सरन अधम तरि जाई ।।११।।
आदि न अंत बिन कोई । तुलसी तुच्छ सरन में सोई ।।१२।।
जो कछु करहिं करहिं सोइ संता । संत बिना नहिं पावै पंथा ।।१३।।
मोरे इष्ट संत स्तुति सारा । सतगुरु संत परम पद पारा ।।१४।।
सतगुरु सत्तपुरुष अबिनासी । राह दीन लखि काटी फाँसी ।।१५।।
कँवलकंज सतगुर पद बासी । सूरति कीन दीन निज दासी ।।१६।।

१. भेद २. काला पर्दा अर्थात् तीसरा तिल ३. लोक ४. प्रकट ५. कठिन, मुश्किल
६. कृपा ७. पहुँचा हुआ गुरु ८. मुक्ति का मार्ग

सूरत निरत आदि अपनाई । सतगुरु चरन सरन लौ लाई ॥१७॥
बार बार सतगुरु बलिहारी । तुलसी अधम अघ नाहिं बिचारी ॥१८॥
बन्दौं सब चर अचर समाना । जानौ तुलसी दास निदाना ॥१९॥
मैं किंकर पर दया बिचारा । अनहित प्रिये करौ हित सारा ॥२०॥
सब के चरन बन्दि सिर नाई । प्रिये लार लै प्रीति जनाई ॥२१॥
तुम प्रति भूल बंद अस गाई । बार बार चरनन सिर नाई ॥२२॥
पुनि बन्दौं सतगुरु सत भावा । जिनसे बस्तु अगोचर पावा ॥२३॥
सतगुरु अगम अरूप अकाया । जिनकी गति मति संतन पाया ॥२४॥
सतगुरु की कस करहुँ बखानी । सूरति दीन्ही अगम निसानी ॥२५॥
लख लख अलख सुरति अलगानी । संतकृपा सतगुरु सहदानी ॥२६॥
सूरति सैल पेल रस राती । सतगुरु कंज पदम मद माती ॥२७॥
तुलसी तुच्छ कुच्छ नहिं जानै । सतगुरु चरन सरन रत मानै ॥२८॥
सूरति सतगुरु दीन्ह जनाई । नित नित चढ़ै गगन पर धाई ॥२९॥
सैल करै ब्रह्मंड निहारा । देखै आदि अंत पद सारा ॥३०॥
निरखा आदि अंत मधि माहीं । सोइ सोइ तुलसी भाखि सुनाई ॥३१॥
पिंड माहिं ब्रह्मंड समाना । तुलसी देखा अगम ठिकाना ॥३२॥
पिंड ब्रह्मंड में आदि अगाधा । पेली सुरति अलख लख साधा ॥३३॥
पिंड ब्रह्मंड अगम लख पाया । तुलसी निरखि अगाध सुनाया ॥३४॥
पिंड माहिं ब्रह्मंड दिखाना । ता की तुलसी करी बखाना ॥३५॥

॥ सोरठा ॥

पिंड माहिं ब्रह्मंड, देखा निज घट जोइ कै ।
गुरु पद पदम प्रकास, सत प्रयाग असनान करि ॥

॥ दोहा ॥

बूझै कोइ कोइ संत, आदि अंत जा ने लखी ।
परचै परम प्रकासु जिन अकास अम्बर चखी ॥

## कुंडलियाँ

(३)

सतगुरु दीन दयाल बिन जुग जुग मारे जायँ ॥
जुग जुग मारे जायें खायँ फिर जम की लाती ।
ऐसे मूरख लोग चलैं वाही के साथी ॥
सुन सुन कथा पुरान जान कर जनम बिगारा ।

सिम्रित सास्तर बेद काल ने किया पसारा ॥
तुलसी सतसंग संत बिन फिर फिर खेही खायँ ।
सतगुरु दीनदयाल बिन जुग जुग मारे जायँ ॥

(४)

सब्द सब्द सब कहत हैं सब्द सुन्न के पार ॥
सब्द सुन्न के पार सार सोई सब्द कहावै ।
पच्छिम द्वार के पार, पार के पार समावै ॥
दो दल कँवल मँझार, मद्ध के मधि में आवै ।
संतन दिया लखाय सार, सोइ सब्द कहावै ॥
तुलसी सत सतलोक से कहूँ कुछ भेद निनार ।
सब्द सब्द सब कहत हैं सब्द सुन्न के पार ॥

# तुलसी दास जी के शब्द

## ब्रह्म और राम से नाम की विशेषता

दोहा

राम नाम मनिदीप धरु, जीह देहरीं द्वार ॥
तुलसी भीतर बाहिरहुँ, जो चाहसि उजिआर ॥२७॥

चौपाई

नाम जीहँ जपि जागहिं जोगी । बिरति बिरंचि प्रपंच बियोगी ॥१॥
ब्रह्म सुखहिं अनुभवहिं अनूपा । अकथ अनामय नाम न रूपा ॥२॥
जाना चहहिं गूढ़ गति जेऊ । नाम जीहँ जपि जानहिं तेऊ ॥३॥
साधक नाम जपहिं लय लाएँ । होहिं सिद्ध अणिमादिक पाएँ ॥४॥
जपहिं नामू जन आरत भारी । मिटहिं कुसंकट होहिं सुखारी ॥५॥
राम भगत जग चारि प्रकारा । सुकृति चारिउ अनघ उदारा ॥६॥
चहूँ चतुर कहुँ नाम अधारा । ग्यानी प्रभुहिं विसेषि पिआरा ॥७॥
चहुँ जुग चहुँ श्रुति नाम प्रभाऊ । कलि विसेषि नहिं आन उपाऊ ॥८॥

दोहा

सकल कामनाहीन जे, रामभगति रस लीन ॥
नाम सुप्रेम पियूष ह्रद, तिन्हहुँ किये मनमीन ॥२८॥

चौपाई

अगुन सगुन दुई ब्रह्म सरूपा । अकथ अगाध अनादि अनूपा ॥१॥

मोरें मत बड़ नामु दुहू तें । किए जेंहि जुग निज बस निज बूतें ॥२॥
प्रौढ़ि सुजन जन जानंहि जन की । कहउँ प्रतीति प्रीति रुचि मन की ॥३॥
एकु दारुगत देखिअ एकू । पावक सम जुग ब्रह्म बिवेकू ॥४॥
उभय अगम जुग सुगम नाम तें । कहेउँ नामु बड़ ब्रह्म राम तें ॥५॥
व्यापकु एक ब्रह्म अबिनासी । सत चेतन घन आनंद रासी ॥६॥
अस प्रभु हृदय अछत अबिकारी । सकल जीव जग दीन दुखारी ॥७॥
नाम निरूपन नाम जतन ते । सोउ प्रगटत जिमि मोल रतन तें ॥८॥

दोहा

निरगुन तें एहि भांति बड़, नाम प्रभाउ अपार ॥
कहउं नाम बड़ राम तें, निज बिचार अनुसार ॥२९॥

चौपाई

राम भगत हित नर तनु धारी । सहि संकट किए साधु सुखारी ॥१॥
नामु सप्रेम जपत अनयासा । भगत होंहि मुद मंगल बासा ॥२॥
राम एक तापस तिय तारी । नाम कोटि खल कुमति सुधारी ॥३॥
रिषि हित राम सुकेतु सुता की । सहित सेन सुत कीन्हि बिबाकी ॥४॥
सहित दोष दुख दास दुरासा । दलइ नाम जिमि रबि निशि नासा ॥५॥
भंजेउ राम आपु भव चापू । भव भय भंजन नाम प्रतापू ॥६॥
दंडक बनु प्रभु कीन्ह सुहावन । जनमन अमित नाम किए पावन ॥७॥
निसिचर निकर दले रघुनंदन । नामु सकल कलि कलुष निकंदन ॥८॥

दोहा

सबरी गीध सुसेवकनि, सुगति दीन्हि रघुनाथ ॥
नाम उधारे अमित खल, बेद बिदित गुणगाथ ॥३०॥

चौपाई

राम सुकंठ बिभीषण दोऊ । राखे सरण जान सबु कोऊ ॥१॥
नाम अनेक गरीब नेवाजे । लोक बेद बर बिरिद बिराजे ॥२॥
राम भालु कपि कटकु बटोरा । सेतु हेतु श्रमु कीन्ह न थोरा ॥३॥
नामु लेत भवसिंधु सुखाहीं । करहु बिचार सुजन मनमाहीं ॥४॥

राम सकुल रन रावन मारा । सीय सहित निजपुर पगु धारा ।।५।।
राजा रामु अवध रजधानी । गावत गुन सुर मुनि बर बानी ।।६।।
सेवक सुमिरत नाम सप्रीती । बिनु श्रम प्रबल मोह दलु जीती ।।७।।
फिरत सनेहँ मगन सुख अपनें । नाम प्रसाद सोच नहिं सपनें ।।८।।

दोहा

ब्रह्म राम तें नामु बड़, बर दायक बर दानि ।।
रामचरित सत कोटि महँ, लिय महेश जियँ जानि ।।३१।।

चौपाई

नाम प्रसाद संभु अबिनासी । साजु अमंगल मंगल रासी ।।१।।
सुक सनकादि सिद्ध मुनि जोगी । नाम प्रसाद ब्रह्मसुख भोगी ।।२।।
नारद जानेउ नाम प्रतापू । जग प्रिय हरि हरिहर प्रिय आपू ।।३।।
नामु जपत प्रभु कीन्ह प्रसादू । भगत सिरोमनि भे प्रहलादू ।।४।।
ध्रुव सगलानि जपउ हरिनाऊँ । पायउ अचल अनूपम ठाऊँ ।।५।।
सुमिरि पवनसुत पावन नामू । अपने बस करि राखेउ रामू ।।६।।
अपतु अजामिलु गजु गणिकाऊ । भए मुकत हरिनाम प्रभाऊ ।।७।।
कहहुँ कहाँ लगि नाम बड़ाई । रामु न सकहिं नाम गुन गाई ।।८।।

दोहा

नाम रामु को कलपतरु, कलि कल्यान निवासु ।।
जो सुमिरत भयो भांग तें, तुलसी तुलसीदासु ।।३२।।

## ज्ञान मार्ग और भक्ति मार्ग में अन्तर

चौपाई

सुनहु तात यह अकथ कहानी । समुझत बनै न जाइ बखानी ।।१।।
ईस्वर अंस जीव अविनासी । चेतन अमल सहज सुखरासी ।।२।।
सो मायाबस भयउ गोसाईं । बंध्यो कीर मिरकट की नाईं ।।३।।
जड़ चेतनहि ग्रंथि परि गई । जदपि मृषा छूटत कठिनई ।।४।।
तबतें जीव भयउ संसारी । छूट न ग्रंथि न होई सुखारी ।।५।।

स्रुति पुरान बहु कहेउ उपाई । छूट न अधिक अधिक अरुझाई ।।६।।
जीव हृदय तम मोह बिसेखी । ग्रंथि छूट किमि परै न देखी ।।७।।
अस संजोग ईस जब करई । तबहुँ कदाचित सो निरुअरई ।।८।।
सात्विक श्रद्धा धेनु सुहाई । जौं हरि कृपा हृदयँ बस आई ।।९।।
जप-तप ब्रत जम नियम अपारा । जे श्रुति कह सुभ धर्म अचारा ।।१०।।
तेई तृन हरित चरै जब गाई । भाव बच्छ सिसु पाइ पेन्हाई ।।११।।
नोइ निबृत्ति पात्र बिस्वासा । निर्मल मन अहीर निज दासा ।।१२।।
परम धर्ममय पय दुहि भाई । अवटै अनल अकाम बनाई ।।१३।।
तोष मरुत तब छमा जुड़ावै । धृतिसम जावनु देइ जमावै ।।१४।।
मुदिता मथै बिचार मथानी । दम अधार रजु सत्य सुबानी ।।१५।।
तब मथि काढ़ि लेइ नवनीता । बिमल बिराग सुभग सुपुनीता ।।१६।।

दोहा

जोग अगिनि करि प्रगट तब, कर्म सुभासुभ लाइ ।।
बुद्धि सिरावै ग्यान घृत, ममता मल जरि जाई ।।१८२।।
तब विग्यान रूपिनी, बुद्धि बिसद घृत पाइ ।।
चित्त दिया भरि धरै, दढ़ समता दिअटि बनाइ ।।१८३।।
तीनि अवस्था तीनि गुन, तेहि कपास तें काढ़ि ।।
तूल तुरीय सँवारि पुनि, बाती करै सुगाढ़ि ।।१८४।।

सोरठा

एहि बिधि लेसै दीप, तेज रासि बिग्यानमय ।।
जातहिं जासु समीप, जरहिं मदादिक सलभ सब ।।१७।।

चौपाई

सोहमस्मि इति बृत्ति अखंडा । दीप सिखा सोइ परम प्रचंडा ।।१।।
आतम अनुभव सुख सुप्रकासा । तब भव मूल भेद भ्रम नासा ।।२।।
प्रबल अबिद्या कर परिवारा । मोह आदि तम मिटइ अपारा ।।३।।
तब सोइ बुद्धि पाइ उजिआरा । उरगृह बैठि ग्रंथि निरुआरा ।।४।।
छोरन ग्रंथि पाव जौं सोई । तब यह जीव कृतारथ होई ।।५।।
छोरत ग्रंथि जानि खगराया । बिघ्न अनेक करहि तब माया ।।६।।

रिद्धि सिद्धि प्रेरैं बहु भाई । बुद्धिहि लोभ दिखावहिं आई ॥७॥
कल बल छल करि जाहिं समीपा । अंचल बात बुझावहिं दीपा ॥८॥
होइ बुद्धि जौं परम सयानी । तिन्ह तन चितव न अनहित जानी ॥९॥
जौं तेहि विघ्न बुद्धि नहिं बाधी । तौ बहोरि सुर करहिं उपाधी ॥१०॥
इंद्री द्वार झरोखा नाना । तहँ तहँ सुर बैठे करि थाना ॥११॥
आवत देखहिं बिषय-बयारी । ते हठि देहिं कपाट उघारी ॥१२॥
जब सो प्रभंजन उर गृह जाई । तबहिं दीप बिग्यान बुझाई ॥१३॥
ग्रंथि न छूटि मिटा सो प्रकासा । बुद्धि बिकल भइ विषय बतासा ॥१४॥
इन्द्रिन्ह सुरन्ह न ग्यान सुहाई । बिषय भोग पर प्रीति सदाई ॥१५॥
बिषय समीर बुद्धि कृत भोरी । तेहि बिधि दीप को बार बहोरी ॥१६॥

दोहा

तब फिरि जीव बिबिधि बिधि, पावै संसृति क्लेस ॥
हरि माया अति दुस्तर, तरि न जाई बिहगेस ॥१८५॥
कहत कठिन समुझत कठिन, साधन कठिन बिबेक ॥
होइ धुनाच्छर न्याय जौं, पुनि प्रत्यूह अनेक ॥१८६॥

चौपाई

ग्यान पंथ कृपान कै धारा । परत खगेस होइ नहिं बारा ॥१॥
जा निर्बिघ्न पँथ निर्बहई । सो कैवल्य परम पद लहई ॥२॥
अति दुर्लभ कैवल्य परमपद । संत पुरान निगम आगम बद ॥३॥
राम भजन सोइ मुकत गुसाईं । अनइच्छित आवइ बरिआईं ॥४॥
जिमि थल बिनु जल रहि न सकाई । कोटि भांति कोउ करै उपाई ॥५॥
तथा मोच्छ सुख सुनु खगराई । रहि न सकै हरिभगति बिहाई ॥६॥
अस बिचारि हरिभगत सयाने । मुक्ति निरादरि भगति लुभाने ॥७॥
भगति करत बिन जतन प्रयासा । संसृति मूल अबिद्या नासा ॥८॥
भोजन करिअ तृपिति हित लागी । जिमि सो असन पचबै जठरागी ॥९॥
अस हरिभगति सुगम सुखदाई । को अस मूढ़ न जाहि सुहाई ॥१०॥

दोहा

सेवक सेव्य भाव बिनु, भव न तरिअ उरगारि ॥
भजहु राम पद पंकज, अस सिद्धांत बिचारि ॥१८७॥

जो चेतन कहँ जड़ करइ, जड़हि करइ चैतन्य ॥
अस समर्थ रघुनायकहि, भर्जाहं जीव ते धन्य ॥१८८॥

## चौपाई

कहेऊँ ग्यान सिद्धांत बुझाई। सुनहु भगति मनि कै प्रभुताई ॥१॥
रामभगति चिंतामनि सुंदर। बसइ गरुड़ जाकै उर अंतर ॥२॥
परम प्रकास रूप दिन राती। नहि कछु चहिअ दिआ घृत बाती ॥३॥
मोह दरिद्र निकट नहिं आवा। लोभ बात नहि ताहि बुझावा ॥४॥
प्रबल अबिद्या तम मिटि जाई। हारहिं सकल सलभ समुदाई ॥५॥
खल कामादि निकट नहिं जाहीं। बसइ भगति जाके उर माहीं ॥६॥
गरल सुधासम अरि हित होई। तेहि मनिबिनु सुख पाव न कोई ॥७॥
ब्यापहिं मानस रोग न भारी। जिन्ह के बस सब जीव दुखारी ॥८॥
रामभगति मनि उर बस जाकें। दुख लवलेस न सपनेहुँ ताकें ॥९॥
चतुर सिरोमनि तेइ जग माहीं। जे मनि लागि सु जतन कराहीं ॥१०॥
सो मनि जदपि प्रगट जग अहई। रामकृपा बिनु नहिं कोउ लहई ॥११॥
सुगम उपाय पाइबे केरे। नर हतभाग्य देत भट भेरे ॥१२॥
पावन पर्बत बेद पुराना। राम कथा रुचिराकर नाना ॥१३॥
मर्मी सज्जन सुमति कुदारी। ग्यान बिराग नयन उरगारी ॥१४॥
भावसहित खोजइ जो प्रानी। पाव भगति मनि सब सुखखानी ॥१५॥
मोरे मन प्रभु अस बिस्वासा। राम ते अधिक राम कर दासा ॥१६॥
राम सिंधु घन सज्जन धीरा। चंदन तरु हरिसंत समीरा ॥१७॥
सबकर फल हरिभगति सुहाई। सो बिनु संत न काहूँ पाई ॥१८॥
अस बिचारि जोइ करु सतसंगा। रामभगति तेहि सुलभ बिहंगा ॥१९॥

## दोहा

ब्रह्म पयोनिधि मंदर, ग्यान संत सुर आहिं।
कथा सुधा मथि काढ़हिं, भगति मधुरता जाहिं ॥१८९॥
बिरति चर्म असि ग्यान मद, लोभ मोह रिपु मारि ॥
जय पाइआ सो हरिभगति, देखु खगेस बिचारि ॥१९०॥

## प्रेम और भक्ति

### (चातक का दृष्टान्त)

एक भरोसा एक बल, एक आस बिस्वास।
स्वाति सलिल[१] गुरु चरन हैं, चात्रिक तुलसीदास॥
ऊँची जाति पपीहरा, पियत न नीचो नीर।
कै याँचै[२] घनश्याम[३] सों, कै दुख सहै सरीर॥
गंगा जमुना सरसुती, सात सिन्धु[४] भरपूर।
तुलसी चातक के मते[५], बिन स्वाती सब धूर॥
जौ घन[६] बरसै समय सिर[७], जौ भरि जनम उदास[८]।
तुलसी या चित चातकहिं, तऊ तिहारी आस[९]॥
चातक तुलसी के मते, स्वातिहुँ पिऐ न पानि।
प्रेम तृषा बाढ़ति भली, घटे घटैगी आनि[१०]॥
रटत रटत रसना लटी[११], तृखा[१२] सूखि गे[१३] अंग।
तुलसी चातक प्रेम को, नित नूतन रुचि रंग[१४]॥
चढ़त न चातक चित कबहुँ, प्रिय पयोद[१५] के दोष।
तुलसी प्रेम पयोधि की[१६], ताते[१७] नाप न जोख[१८]॥
उपलि बरषि[१९] गरजत तरजि[२०], डारत कुलिस कठोर[२१]।
चितव कि चातक मेघ तजि, कबहुं दूसरी ओर[२२]॥
मान राखिबो माँगिबो, पिय सों नित नव नेहु।
तुलसी तीनिउ तब फबैं, जौ चातक मति लेहु[२३]॥

---

१. जल, पानी। २. मांगता है। ३. काले बादलों से। ४. समुद्र। ५. चातक की दृष्टि में।
६. बादल। ७. वक्त पर, अपने ठीक समय पर। ८. या चातक के पूरे जीवन में भी उदास रहे
अर्थात् न बरसे। ९. तुलसीदास जी कहते हैं कि हे प्रभु, मेरे चातक रूपी चित्त को फिर भी तेरी
ही आस रहेगी। १०. तुलसीदास जी कहते हैं कि हे चातक! मेरी सलाह है कि तू स्वाति में बरसा
हुआ पानी भी न पीना, क्योंकि (प्रभु के) प्रेम की प्यास तो हमेशा बढ़ती ही रहनी चाहिये: अगर
घट गई तो प्रेम की आन ही घट जायेगी। ११. थक कर लड़खड़ा गई। ११. प्यास से। १३. सूख
गये। १४. इतने पर भी चातक के प्रेम का रंग और रूप हर रोज़ निखरता ही रहता है।
१५. बादल। १६. प्रेम के अथाह समुद्र की। १७. इसलिये! १८. माप-तोल नहीं हो सकता, थाह
नहीं पाई जा सकती। १९. ओले बरसाता है। २०. कड़क कर गरजता है। २१. कठोरता के साथ
बिजलियां गिराता है। २२. परन्तु क्या चातक बादल को छोड़ कर कभी दूसरी ओर देखता है।
२३. मान रखना, मांगना और फिर भी प्रियतम के लिये बराबर प्रेम बनाये रखना—ये तीनों बातें
चातक जैसे प्रेमी को ही शोभा देती हैं। चातक इतना मान रखता है कि सिवाय बादल के किसी
और से कुछ नहीं मांगता, मांगनेवाला भी ऐसा है कि मांगते हुए कभी थकता नहीं: और न मिलने
पर भी उसी तरह प्रेम बनाये रखता है।

तुलसी चातक माँगनो, एक एक घन दानि ।
देत जो भूभाजन भरत, लेत जोर घूँटक पानि१ ॥
जीव चराचर जहँ लगें, है सब को हित मेह ।
तुलसी चातक मन बस्यो, घन सो सहज सनेह२ ॥
बास बेष बोलनि चलनि, मानस मंजु मराल ।
तुलसी चातक प्रेम की, कीरति बिसद बिसाल३ ॥

## सतगुरु की चरन धूलि की महिमा

### सोरठा

बन्दौं गुरुपदकंज, कृपासिंधु नररूप हरि ॥
महामोह तम पुंज, जासु बचन रवि कर निकर ॥१॥

### चौपाई

बंदउँ गुरु पद पदुम परागा । सुरुचि सुबास सरस अनुरागा ॥१॥
अमिय मूरिमय चूरन चारू । समन सकल भव रुज परिवारू ॥२॥
सुकृत संभु तन बिमल बिभूती । मंजुल मंगल मोद प्रसूती ॥३॥
जन मन मंजु मुकुर मलहरनी । किये तिलक गुनगन बसकरनी ॥४॥
श्रीगुरपद नख मनिगन जोती । सुमिरत दिब्य दृष्टि हिय होती ॥५॥
दलन मोह तम सो सप्रकासु । बड़े भाग उर आवहिं जासू ॥६॥
उघरहिं बिमल बिलोचक हीके । मिटहिं दोष दुख भव रजनी के ॥७॥
सूझहिं रामचरित मनि मानिक । गुपुत प्रगट जहँ जो जेहिं खानिक ॥८॥

### दोहा

जथा सुअंजन आंजि दृग, साधक सिद्ध सुजान ॥
कौतुक देखहि सैल बन, भूतल भूरि निधान ॥१॥

---

१. तुलसीदास जी कहते हैं कि चातक ही एक निराला मांगनेवाला है और बादल भी एक ही (अद्वितीय) दानी है । बादल इतना देता है कि धरती के सब बरतन (तालाब, कुँए वगैरह) भर जाते हैं, पर चातक तो प्रेम के अमृत की केवल एक बूंद ही लेता है । २. सभी प्राणियों के लिये बादल हितकारी (लाभ देने वाला) है: परन्तु चातक का ख़याल लाभ या हानि की ओर नहीं है, उसके मन में तो बादल के लिये सिर्फ़ निश्छल और पवित्र प्रेम ही बसा हुआ है । ३. हंस का निवास-स्थान मानसरोवर है, वेष (रंग-रूप) और आवाज़ मनोहर है, चाल-ढाल (मोती चुगना तथा दूध और पानी को अलग-अलग करना) निराली है । इन सभी गुणों में वह चातक से कहीं बढ़ कर है, परन्तु चातक के प्रेम की महानता के सामने ये गुण कुछ भी नहीं हैं, अर्थात् प्रभु का प्रेम अन्य सभी गुणों और ख़ूबियों से बढ़ कर है, ईश्वर-प्रेम ही सबसे महान है ।

# दयाबाई जी का शब्द

जग तजि हरि भजि दया गहि, कूर कपट सब छाड़ि ।
हरि सनमुख गुर ज्ञान गहि, मनहीं सूँ रन मांड़ि[१] ।।१।।
सूरा वही सराहिये, बिन सिर लड़त कवंद[२] ।
लोक लाज कुल कान कूँ, तोड़ि होत निरबंद ।।२।।
सुनत सबद नीसान[३], मन में उठत उमंग ।
ज्ञान गुरज[४] हथियार गहि, करत जुध अरि[५] संग ।।३।।
जो पग धरत सो द्रिड़ धरत, पग पाछे नहिं देत ।
अहंकार कूँ मार करि, राम रूप जस लेत ।।४।।
आप मरन भय दूर करि, मारत रिपु[५] को जाय ।
महा मोह दल दलन करि, रहै सरूप समाय ।।५।।
सूरा सनमुख समर[६] में, घायल होत निसंक ।
यों साधू संसार में, जग के सहै कलंक ।।६।।
कायर कंपै देख करि, साधू को संग्राम ।
सीस उतार भुइँ धरै, जब पावै निज ठाम ।।७।।

१. लड़ाई ठानो २. एक राक्षस का नाम जिसका सर गदा की चोट लगने से धड़ के भीतर घुस गया था लेकिन फिर भी वह बराबर लड़ता था।
३. डंका ४. गदा ५. दुश्मन ६. लड़ाई

# दरिया साहिब का शब्द

दरिया दरबारा खुल गया अजर केवाड़ा ।।टेक।।
चमकी बीज चली ज्यों धारा, ज्यों बिजुली बिच तारा ।।
खुल गये चंद बंद बदरी का, घोर मिटा अंधियारा ।।
लौ लगी जाय लगन के लारा, चाँदनी चौक निहारा ।।
सूरत सैल करे नभ ऊपर, बंकनाल पट फारा ।।
चढ़ गई चाँप चली ज्यों धारा, ज्यों मकरी मकतारा ।।
मैं मिली जाय पाय पिय प्यारा, ज्यों सलिता जलधारा ।।
देखा रूप अरूप अलेखा, लेखा वार न पारा ।।
दरिया दिल दरवेश भये तब, उतरे भवजल पारा ।।

# दादू साहिब के शब्द

[१]

जानै अंतरजामी अचरज अकथ अनामी ।।टेक।।
नौ लख कँवल जुगल दल अंदर, द्वादस साहिब स्वामी ।
सूरत कड़क कँवल दल नभ पर, झटक झटक थिर थामी ।।
सूरत शब्द शब्द में सूरत, अगम अगोचर धामी ।
कासे कहों पिया सुख सारा, ज्यों तिरिया मुसकानी ।।
नहिं यह जोग ज्ञान तुरिया तत, यह गति अकह कहानी ।
चंद न सूर पवन नहिं पानी, क्योंकर करूँ बखानी ।।
सुन्न न गगन धरनि नहिं तारा, अल्लाह रब्ब नहिं रामी ।
कहा कहूँ कहिवे की नाहीं, जानत संत सुजानी ।।
बेद न भेद भेष नहिं जानत, कोऊ देत न हामी ।
दादू दृग दीदार हिये के, सूरत करत सलामी ।।
मैं पिय प्यारी प्यारे पिया अपने, मिल रहे एक ठिकानी ।
सूरत सार सिंध लख पाई, यह गति बिरले जानी ।।

[२]

दादू जानै न कोई संतन की गति गोई ।।टेक।।
अवगति अन्त अन्त अन्तर पट, अगम अगाध अगोई ।
सुन्नी सुन्न सुन्न के पारा, अगुन सगुन नहिं दोई ।।

अंड न पिंड खंड ब्रह्मण्डा, सूरत सिंध समोई ।
निराकार आकार न जोती, पूरन ब्रह्म न होई ।।
उनको पार सार सोइ पइहै, मन तन गति पति खोई ।
दादू दीन लीन चरनन चित, मैं उनकी सरनाई ।।

[३]

दादू देखा दीदा सब कोई कहत शुनीदा ।।टेक।।
हवा हिरस अंदर बस कीदा, तब यह दिल भया सीधा ।
अनहद नाद गगन गढ़ गरजा, तब रस खाया अमीदा ।।
सुखमन सुन्न सुरत महलन में, आया अजर अक़ीदा ।
अष्ट कँवल दल दृग में दर्शन, पाया ख़ुद ख़ुदीदा ।।
जैसे दूध दूध दधि माखन, बिन मथे भेद न घीदा ।
ऐसे तत्त मत्त सत साधन, तब टुक नशा पिया पीदा ।।
नहिं वह जोग ज्ञान मुद्रा तत्त, यह गत और पदीदा ।
जो कोइ चीन्ह लीन्ह यह मारग, कारज हो गया जीदा ।।
मुरशिद सत्त गगन गुरु लखिया, तन मन कीन उसीदा ।
आशिक़ यार अधर लख पाया, होगया दीदम दीदा ।।

[४]

दादू कहत पुकारी कोई माने नाहिं हमारी ।।टेक।।
पंडित काज़ी बेद कितेबे पढ़ पढ़ मुए लबारी ।।१।।
वे तीरथ, वे हज को जाते बूड़े भवजल धारी ।।२।।
ईसाई सब धोखा खाया पढ़ अंजील बिचारी ।।३।।
हिंदू तुरक ईसाई तीनों, कर्म धर्म पच हारी ।।४।।
नूर ज़हूर ख़ुदा हम पाया उतरे भौजल पारी ।।५।।

## दोहे

साईं सत संतोख दे, भाव भगत बिश्वास ।
सिदक सबूरी साँच दे, माँगै दादू दास ।।१।।
जीवत माटी ह्वै रहो, साईं सनमुख होय ।
दादू पहले मरि रहो, पीछे मरे सब कोय ।।२।।

दादू दावा दूर कर, निरदावे दिन काट ।
केते सौदा करि गये, पंसारी के हाट ॥३॥
दादू दावा आदि का, निरदावा कैसा ।
दिल की दुरमति दूर कर, सौदा कर ऐसा ॥४॥
नहीं तहां से सब हुआ, फिर नाहीं हो जाय ।
दादू नाहीं हो रहो, साहब से लौ लाय ॥५॥
उपजै बिनसै गुन धरै, यह माया का रूप ।
दादू देखत थिर नहीं, छिन छाया छिन धूप ॥६॥
बिपति भली गुरु संग में, काया कसौटी दुख ॥
नाम बिना किस काम के, दादू संपति सुख ॥७॥
क्या मुख ले हँस बोलिये, दादू दीजै रोय ।
जनम अमोलक आपना, चला अकारथ खोय ॥८॥

# धर्मदास जी का शब्द

भगति दान गुरु दीजिए देवन के देवा हो ।
जनम पाए न बीसरों करिहों पद सेवा हो ।।
तीरथ बरत मैं न करूँ न देवल पूजा हो ।
मनसा बाचा करमना मेरे और न दूजा हो ।।
आठ सिद्ध नौ निद्ध हैं बैकुण्ठ का बासा हो ।
सो मैं न कुछ माँगहूँ मेरे समरथ दाता हो ।।
सुख सम्पत्ति परिवार धन सुन्दर बर नारी हो ।
सुपने इच्छा न उठे गुरु आन तुम्हारी हो ।।
धर्मदास की बेनती समरथ सुन लीजै हो ।
आवागमन निवार के अपना कर लीजै हो ।।

# नाभा जी का शब्द

नाभा नभ खेला, कँवल केल सर सैला ।।टेक।।
दरपन नैन सैन मन मांजा, लाजा अलख अकेला ।
पल पर दल दल ऊपर दामिनि, जोत में होत उजेला ।।
अंडा पार सार लख सूरत, सुन्नी सुन्न सुहेला ।
चढ़ गई धाय जाय गढ़ ऊपर, सबद सुरत भया मेला ।।
यह सब खेल अलेख अमेला, सिंध नीर नद मेला ।
जल जलधार सार पद जैसे, नहीं गुरु नहिं चेला ।।
नाभा नैन ऐन अन्दर के, खुल गये निरख निहाला ।
संत उच्छिष्ट वार मन झेला, दुर्लभ दीन दुहेला ।।

# नामदेव जी के शब्द

## रागु गोंड बाणी नामदेउ जी की घरु १॥

१ ओ सतिगुर प्रसादि ॥

असुमेध जगने[1] ॥ तुला पुरख दाने[2] ॥ प्राग इसनाने[3] ॥१॥
तउ न पुजहि हरि कीरति नामा ॥
अपुने रामहि भजु रे मन आलसीआ ॥१॥रहाउ॥
गइआ पिंडु भरता[4] ॥ बनारसि असि बसता[5] ॥
मुख बेद चतुर पड़ता ॥२॥
सगल धरम अछिता[6] ॥ गुर गिआन इंद्री दृड़ता[7] ॥
खटु करम[8] सहित रहता ॥३॥
सिवा सकति संबादं[9] ॥ मन छोडि छोडि सगल भेदं[10] ॥
सिमरि सिमरि गोबिंदं ॥ भजु नामा[11] तरसि[12] भव सिंधं ॥४॥१॥

## रागु सोरठि घरु ३ ॥

अणमड़िआ मंदलु बाजै[13] ॥ बिनु सावण घनहरु गाजै[14] ॥
बादल बिनु बरखा होई ॥ जउ ततु बिचारै कोई[15] ॥१॥

---

१. अश्वमेध यज्ञ २. अपने वजन के बराबर स्वर्ण का दान ३. प्रयाग तीर्थ का स्नान ४. गया जाकर पित्रों को पिंड दान करता है ५. काशी में असी घाट पर निवास करता है ६. सब कर्म अच्छी तरह करता है ७. इन्द्रियों को वश में रखता है ८. षटकर्म करता है ९. शिव शक्ति के संवाद अथवा चर्चा में लगा रहता है . १०. ऐ मन ! तू सब कर्म-काण्ड को त्याग दे ११. नाम १२. तरेगा १३. अनमड़िया, (ऐसा मृदंग जिस पर चमड़ा मढ़ा हुआ न हो) बजता है १४. सावन महीने के बिना ही बादल गर्जता है १५. बादलों के बिना वर्षा होती है—इसका अनुभव केवल ऊँची अवस्था में पहुँच कर वास्तविकता को पहचानने से होता है

मोकउ मिलिओ रामु सनेही ॥ जिह मिलिऐ देह सुदेही[1] ॥१॥रहाउ॥
मिलि पारस कंचनु होइआ ॥ मुख मनसा रतनु परोइआ[2] ॥
निज भाउ भइआ भ्रमु भागा ॥ गुर पूछे मनु पतीआगा[3] ॥२॥
जल भीतरि कुंभ समानिआ ॥ सभ रामु एकु करि जानिआ[4] ॥
गुर चेले है मनु मानिआ[5] ॥ जन नामै ततु पछानिआ ॥३॥३॥

## प्रभाती बाणी नामदेव जी की ॥

आदि जुगादि जुगादि जुगो जुगु ताका अंतु न जानिआ ॥
सरब निरंतरि[6] रामु रहिआ रवि[7] ऐसा रूपु बखानिआ[8] ॥१॥
गोबिदु गाजै सबदु बाजै[9] ॥ आनद रूपी मेरो रामईआ ॥१॥रहाउ॥
बावन[10] बीखू बानै बीखे बासु ते सुख लागिला ॥
सरबे आदि परमलादि कासट चंदनु भैइला[11] ॥२॥
तुम्हचे[12] पारसु हमचे[13] लोहा संगे कंचनु भैइला[14] ॥
तू दइआलु रतनु लालु नामा साचि समाइला[15] ॥३॥२॥

## आसा बाणी स्री नामदेव जी की ॥

एक अनेक बिआपक पूरक जत देखउ तत सोई ॥
माइआ चित्र बचित्र बिमोहित बिरला बूझै कोई ॥१॥
सभु गोबिंदु है सभु गोबिंदु है गोबिंद बिनु नही कोई ॥
सूतु एकु मणि सत सहंस जैसे ओति पोति प्रभु सोई[16] ॥१॥ रहाउ॥
जल तरंग अरु फेन बुदबुदा जल ते भिंन न होई ॥
इहु परपंचु पारब्रहम की लीला बिचरत आन न होई[17] ॥२॥

---

१. देह में आना सार्थक हो जाता है अर्थात् जन्म सफल हो जाता है २. मुँह और मन में नाम रूपी रतन पिरो लिया. भाव हर समय नाम-भक्ति में लीन हो गया ३. मन मान गया ४. समुद्र में घड़ा समा गया (जीव की आत्मा परमात्मा में समा गई); अब हर स्थान और हर एक जीव के अन्दर वही (परमात्मा) समाया हुआ प्रतीत होने लगा ५. शिष्य का गुरु पर निश्चय हो गया ६. सबके अन्दर ७. रम रहा है ८. कहा गया है ९. अन्तर में शब्द धुनकारें दे रहा है १०. चंदन ११. बावन चंदन के वृक्ष से समस्त वृक्ष और ठूँठ तक चंदन बन गये हैं १२. तुम्हारा १३. हमारा १४. हो गया १५. समा गया १६. जैसे एक धागे में हजारों-सैकड़ों मनके पिरोये हुए हों. इसी प्रकार सृष्टि के ताने-बाने में प्रभु व्यापक है १७. जिस प्रकार पानी की लहरें, झाग और बुलबुले पानी से भिन्न चीजें नहीं हैं. इसी प्रकार यह पाँच तत्व की सृष्टि परमेश्वर से भिन्न नहीं है

मिथिआ भरमु अरु सुपन मनोरथ सति[1] पदारथु जानिआ[2] ॥
सुकृत मनसा गुर उपदेसी जागत ही मनु मानिआ ॥३॥
कहत नामदेउ हरि की रचना देखहु रिदै बीचारी ॥
घट घट अंतरि सरब निरंतरि केवल एक मुरारी ॥४॥१॥

## बिलावलु बाणी भगत नामदेव जी की

१ ओ सतिगुर प्रसादि ॥

सफल जनमु मो कउ गुर कीना ॥
दुख बिसारि सुख अंतरि लीना ॥१॥
गिआन अंजनु[3] मो कउ गुरि दीना ॥
रामनाम बिनु जीवनु मन हीना[4] ॥१॥रहाउ॥
नामदेइ सिमरनु करि जानां ॥
जगजीवन सिउ जीउ समानां[5] ॥२॥१॥

## बसंतु वाणी नामदेव जी की ॥

१ ओ सतिगुर प्रसादि ॥

साहिबु संकटवै[6] सेवकु भजै[7] ॥ चिरंकाल न जीवै देऊ कुल लजै[8] ॥१॥
तेरी भगति न छोडउ भावै लोगु हसै ॥
चरन कमल मेरे हीअरे बसै ॥१॥रहाउ॥
जैसे अपने धनहि प्रानी मरनु मांडै ॥
तैसे संत जनां राम नामु न छाडैं[9] ॥२॥
गंगा गइआ गोदावरी संसार के कामा ॥
नाराइणु सुप्रसंन होइ त सेवक नामा[10] ॥३॥१॥
लोभ लहरि अति नीझर[11] बाजै ॥ काइआ डूबै केसवा ॥१॥
संसारु समुंदे तारि गोबिंदे ॥ तारि लै बाप बीठला[12] ॥१॥रहाउ॥
अनिल बेड़ा हउ खेवि न साकउ ॥ तेरा पारि न पाइआ बीठुला ॥२॥

१. सच्च २. समझता है ३. सुरमा ४. राम नाम या शब्द के बिना जीवन निरर्थक है ५. सुमिरन के आधार पर नामदेव जी परमात्मा में लीन हो गये हैं ६. संकट देवे ७. सेवक तेरी भक्ति छोड़ जाये ८. लज्जित करता है ९. जिस प्रकार कई व्यक्ति अपने धन के लिये अपनी जान तक देने पर तुल जाते हैं पर धन नही छोड़ते, इसी प्रकार संत-जन भी नाम को नहीं छोड़ते १०. गंगा, यमुना, गोदावरी आदि तीर्थों को जाना यह दुनिया के काम हैं; पर हे नामदेव ! भक्ति वही है जिस पर प्रभु अपने नाम की दात करे ११. झरना, निर्झर १२. पिता

होहु दइआलु सतिगुरु मेलि तू ।। मो कउ पारि उतारे केसवा ।।३।।
नामा कहै हउ तरि[1] भी न जानउ ।।
मो कउ बाह देहि बाह देहि बीठुला ।।४।।२।।

## रागु भैरउ नामदेव जीउ घरु २ ।।

घर की नारि तिआगै अंधा ।। पर नारी सिउ घालै धंधा ।।
जैसे सिंबलु[2] देखि सूआ[3] बिगसाना[4] ।। अंत की बार मूआ लपटाना ।।१।।
पापी का घरु अगने माहि ।। जलत रहै मिटवै कब नाहि ।।१।।रहाउ।।
हरि की भगति न देखै जाइ ।। मारगु छोडि अमारगि पाइ ।।
मूलहु भूला आवै जाइ ।। अंमृतु डारि लादि बिखु खाइ ।।२।।
जिउ बेस्वा के परै अखारा ।। कापरु पहिरि करहि सीगारा ।।
पूरे ताल निहाले सास ।। वा के गले जम का है फास ।।३।।
जा के मसतकि लिखिओ करमा ।। सो भजि परि है गुर की सरना ।।
कहत नाम देउ इहु बीचारु ।। इन बिधि संतहु उतरहु पारि ।।४।।२।।८।।

## भैरउ नामदेव जीउ घरु २ ।।

जउ गुर देउ त मिलै मुरारि ।। जउ गुर देउ त उतरै पारि ।।
जउ गुर देउ त बैकुंठ तरै ।। जउ गुर देउ त जीवत मरै ।।१।।
सति सति सति सति सति गुर देव ।।
झूठु झूठु झूठु झूठु आन सभ सेव ।।१।। रहाउ ।।
जउ गुर देउ त नामु दृड़ावै ।। जउ गुर देउ न दहदिस धावै ।।
जउ गुर देउ पंच ते दूरि ।। जउ गुर देउ न मरिबो झूरि ।।२।।
जउ गुर देउ त अंमृत बानी ।। जउ गुर देउ त अकथ कहानी ।।
जउ गुर देउ त अंमृत देह ।। जउ गुर देउ नामु जपि लेहि ।।३।।
जउ गुर देउ भवन त्रै सूझै ।। जउ गुर देउ ऊच पद बूझै ।।
जउ गुर देउ त सीसु अकासि ।। जउ गुर देउ सदा साबासि ।।४।।
जउ गुर देउ सदा बैरागी ।। जउ गुर देउ पर निंदा तिआगी ।।
जउ गुर देउ बुरा भला एक ।। जउ गुर देउ लिलाटहि लेख ।।५।।

---

१. तैरना २. शालमली अथवा सेमल का वृक्ष ३. तोता ४. प्रसन्न होता है ५. कहते हैं कि सेमल के सुन्दर फूल को देख कर तोता उसे खाने के लिये जाता है, किन्तु फूल के रेशे चोंच में उलझ जाते हैं और वह मर जाता है

जउ गुर देउ कंधु[१] नही हिरै[२] ॥ जउ गुर देउ देहुरा फिरै ॥
जउ गुर देउ त छापरि छाई ॥ जउ गुर देउ सिहज[३] निकसाई[४] ॥६॥
जउ गुर देउ त अठसठि न्हाइआ ॥ जउ गुर देउ तनि चक्र लगाइआ ॥
जउ गुर देउ त दुआदस[५] सेवा ॥ जउ गुर देउ सभै बिखु मेवा ॥७॥
जउ गुर देउ त संसा टूटै ॥ जउ गुर देउ त जम ते छूटै ॥
जउ गुर देउ भउजल तरै ॥ जउ गुर देउ त जनमि न मरै ॥८॥
जउ गुर देउ अठदस[६] बिउहार ॥ जउ गुर देउ अठारह[७] भार ॥
बिनु गुर देउ अवर नही जाई ॥ नाम देउ गुर की सरणाई ॥९॥१॥२॥११॥

## धनासरी बाणी भगत नामदेव जी की ॥

मारवाड़ि[८] जैसे नीरु[९] बालहा[१०] बेलि बालहा करहला[११] ॥
जिउ कुरंक[१२] निसि[१३] नादु बालहा तिउ मेरै मनि रामईआ ॥१॥
तेरा नामु रूड़ो[१४] रूपु रूड़ो अति रंग रूड़ो मेरो रामईआ ॥१॥रहाउ॥
जिउ धरणी[१५] कउ इंद्रु[१६] बालहा कुसम बासु जैसे भवरला ॥
जिउ कोकिल कउ अंबु बालहा तिउ मेरै मनि रामईआ ॥२॥
चकवी कउ जैसे सूरु बालहा मान सरोवर हंसुला ॥
जिउ तरुणी[१७] कउ कंतु बालहा तिउ मेरै मनि रामईआ ॥३॥
बारिक कउ जैसे खीरु बालहा चातृक मुख जैसे जल धरा ॥
मछुली कउ जैसे नीरु बालहा तिउ मेरै मनि रामईआ ॥४॥
साधिक सिध सगल मुनि चाहहि बिरले काहू डीठुला[१८] ॥
सगल भवण तेरो नामु बालहा तिउ नामे मनि बीठुला ॥५॥३॥

१. देह, शरीर २. चोरी नहीं होती, काम क्रोध आदि शरीर को नहीं लूटते ३. बादशाह की दी हुई सेज जो नाम देव जी ने नदी में फेंक दी थी, परन्तु बादशाह के माँगने पर सूखी निकल आई थी ४. निकल आई ५. बारह दल का कमल, सहस्र-दल-कमल ६. अठारह सिद्धियाँ ७. सारी बनस्पति ८. राजपूताने के एक प्रदेश का नाम ९. पानी १०. प्यारा होता है ११. ऊँटों को १२. मृग को १३. सदा, हमेशा १४. सुन्दर १५. धरती १६. वर्षा १७. युवा स्त्री, युवती १८. दिखाई दिया

# पलटू साहिब के शब्द

[१]

आठ पहर निरखत रहै जैसे चन्द चकोर ।।
जैसे चन्द चकोर पलक से टारत नाहीं ।
चुगै बिरह से आग रहै मन चन्दै माहीं ।।
फिरै जेही दिस चन्द तेही दिसि को मुख फेरै ।
चन्दा जाय छिपाय आग के भीतर हेरै ।।
मधुकर तजै न पदम जान से जाइ बँधावै ।
दीपक में ज्यों पतंग प्रेम से प्रान गँवावै ।।
पलटू ऐसी प्रीत कर परधन चाहै चोर ।
आठ पहर निरखत रहै जैसे चन्द चकोर ।।

[२]

आदि अंत हम हीं रहे सब में मेरो बास ।।
सब में मेरो बास और न दूजा कोई ।
ब्रह्मा बिस्नु महेस रूप सब हमरै होई ।।
हमहीं उतपति करैं, करैं हम हीं संहारा ।।
घट घट में हम रहैं, रहैं हम सब से न्यारा ।।
पारब्रह्म भगवान अंस हमरै कहवाये ।
हमहीं सोहं सब्द जोति ह्वै सुन्न में आये ।।
पलटू देह के धरे से वे साहिब हम दास ।
आदि अन्त हम हीं रहे सब में मेरो बास ।।

[३]

उलटा कूवा गगन में तिस में जरै चिराग ।।
तिस में जरै चिराग बिना रोगन बिन बाती ।
छह रितु बारह मास रहत जरतै दिन राती ।।
सतगुरु मिला जो होय ताहि की नजर में आवै ।
बिन सतगुरु कोउ होय नहीं वा को दरसावै ।।
निकसै एक अवाज चिराग की जोतिहिं माहीं ।
ज्ञान समाधी सुनै और कोउ सुनता नाहीं ।।
पलटू जो कोई सुनै ता के पूरे भाग ।
उलटा कूवा गगन में तिस में जरै चिराग ।।

[४]

कोटिन जुग परलय गई हम हीं करनेहार ।।
हमहीं करनेहार हमहिं करता के करता ।
जेकर करता नाम आदि में हम हीं रहता ।।
मरिहैं ब्रह्मा विस्नु मृत्य ना होय हमारी ।
मरिहैं सिय के लाल मरैगी सिव की नारी ।।
धरती अगिन अकास मूवा है पवन और पानी ।
आदि जोति मरि गई रही देवतन की नानी ।।
पलटू हम मरते नहीं ज्ञानी लेहु बिचार ।
कोटिन जुग परलय गई हम हीं करनेहार ।।

[५]

कमठ दृष्टि जो लावई सो ध्यानी परमान ।।
सो ध्यानी परमान सुरति से अंडा सेवै ।
आप रहै जल माँहि सूखे में अंडा देवै ।।
जस पनिहारी कलस भरे मारग में आवै ।
कर छोड़े मुख बचन चित्त कलसा में लावै ।।
फनि मनि धरै उतारि आपु चरने को जावै ।
वह गाफिल ना परै सुरति मनि माँहि रहावै ।।

पलटू सब कारज करै सुरति रहै अलगान।
कमठ दृष्टि जो लावई सो ध्यानी परमान ॥

[६]

गरमै गरमै हेलुवा गंफा लीजै मारि ॥
गंफा लीजै मारि मनुष तन जात सिराना।
भजि लीजै भगवान काल सिर पर नियराना ॥
मीठा है हरि नाम जियन का नाहिं भरोसा।
खाय लेहु भरि पेट आगे से जात परोसा ॥
लीजै लाहा लूटि दिना दुइ संतन पासा।
अज हूँ चेत गँवार जात है खाली स्वासा ॥
पलटू अटक न कीजिये कूच है साँझ सकारि।
गरमै गरमै हेलुवा गंफा लीजै मारि ॥

[७]

तुझे पराई क्या परी अपनी ओर निबेर ॥
अपनी ओर निबेर छोड़ि गुड़ विष को खावै।
कूवाँ में तू परै और को राह बतावै ॥
औरन को उँजियार मसालची जाइ अँधेरे।
त्यों ज्ञानी की बात मया से रहते घेरे ॥
बेचत फिरै कपूर आप तो खारी खावै।
घर में लागी आग दौरि के घूर बुतावै ॥
पलटू यह साची कहै अपने मन का फेर।
तुझे पराई क्या परी अपनी ओर निबेर ॥

[८]

तन मन लज्जा खोइ कै भक्ति करौ निर्धार ॥
भक्ति करौ निर्धार लोक की लाज न मानौ।
देव पितर मुख खाक डारि इक गुरु को जानौ ॥
तजि दो कुल की रीति खोलि घूंघट को नाचो।
बेद पुरान मत काच काछनी काछौ साचौ ॥

सुभ आसुभ दोउ काटु पाँव की अपने बेरी।
निसि दिन रहौ अनन्द कोऊ का करिहै तेरी ।।
पलटू सतगुरु चरन पर डारि देहु सिर भार।
तन मन लज्जा खोइ कै भक्ति करौ निर्धार ।।

[९]

तू क्यों गफलत में फिरै सिर पर बैठा काल ।।
सिर पर बैठा काल दिनो दिन वादा पूजै।
आज काल में कूच मुरख नहिं तोकँह सूझै ।।
कौड़ी कौड़ी जोरि ब्याज दे करते बट्टा।
सुखी रहै परिवार मुक्ति में होवत ठट्ठा ।।
तू जानै मैं ठग्यो आप को तुही ठगावै।
नाम सजीवन मूर छोरि के माहुर खावै ।।
पलटू सेखी ना रही चेत करो अब लाल।
तू क्यों गफलत में फिरै सिर पर बैठा काल ।।

[१०]

दूसर पलटू इक रहा भक्ति दई तेहि जान ।।
भक्ति दई तेहि जान नाम पर पकरयो मोकहँ।
गिरा परा धन पाय छिपायों मैं ले ओकहँ ।।
लिखा रहा कुछ आन कर्म में दीन्हा आनै।
जानौं महीं अकेल कोऊ दूसर नहिं जानै ।।
पाछे भा फिर चेत देय पर नाहीं लीन्हा।
आखिर बड़े की चूक जोई निकसा सोइ कीन्हा ।।
पलटू मैं पापी बड़ा भूल गया भगवान।
दूसर पलटू इक रहा भक्ति दई तेहि जान ।।

[११]

देत लेत हैं आपुहीं पलटू पलटू सोर ।।
पलटू पलटू सोर राम की ऐसी इच्छा।
कौड़ी घर में नाहिं आपु मैं माँगों भिच्छा ।।

राई परबत करैं करैं परबत को राई।
अदना के सिर छत्र पैंज की करैं बड़ाई॥
लीला अगम अपार सकल घट अंतरजामी।
खाँहिं खिलावहिं राम देहिं हम को बदनामी॥
हम सों भया न होयगा साहिब करता मोर।
देत लेत हैं आपुहीं पलटू पलटू सोर॥

[१२]

धुन आनै जो गगन की सो मेरा गुरुदेव॥
सो मेरा गुरुदेव सेवा मैं करिहौं वा की।
सब्द में है गलतान अवस्था ऐसी जा की॥
निस दिन दसा अरूढ़ लगै ना भूख पियासा।
ज्ञान भूमि के बीच चलत है उलटी स्वासा॥
तुरिया सेती अतीत सोधि फिर सहज समाधी।
भजन तेल की धार साधना निर्मल साधी॥
पलटू तन मन वारिये मिलै जो ऐसा कोउ।
धुन आनै जो गगन की सो मेरा गुरुदेव॥

[१३]

नाम के रे परताप से भये आन कै आन॥
भये आन कै आन बड़े के पाँव पड़ूँगा।
का बपुरा तिल तेल फूल संग बिकता महँगा॥
संत हैं बड़े दयाल आप सम मो को कीन्हा।
जैसे भृंगी कीट सिच्छा कुछ ऐसी दीन्हा॥
राई किहा सुमेर अजया गजराज चढ़ाई।
तुलसी होइगा रेंड़ सरन की पैंज बड़ाई॥
पलटू जातिन नीच मैं सब औगुन की खान।
नाम के रे परताप से भये आन कै आन॥

[१४]

नाम नाम सब कहत है नाम न पाया कोय॥
नाम न पाया कोय नाम की गति है न्यारी।
वही सकस को मिलै जिन्हों ने आसा मारी॥

हौं को करै खमोस होस ना तन को राखै ।
गगन गुफा के बीच पियाला प्रेम का चाखै ॥
बिसरै भूख पियास जाय मन रंग में लागै ।
पाँच पचीस रहे वार संग में सोऊ भागै ॥
आपुइ रहै अकेल बोलै बहु मीठी बानी ।
सुनतै अब वह बनै कहा मैं कहौं बखानी ॥
पलटू गुरु परताप तें रहै जगत में सोय ।
नाम नाम सब कहत है नाम न पाया कोय ॥

[१५]

निन्दक जीवै जुगन जुग काम हमारा होय ॥
काम हमारा होय बिना कौड़ी को चाकर ।
कमर बाँधि के फिरै करै तिहुँ लोक उजागर ॥
उसे हमारी सोच पलक भर नाहिं बिसारी ।
लगी रहै दिन रात प्रेम से देता गारी ॥
संत कहैं दृढ़ करै जगत का भरम छुड़ावै ।
निन्दक गुरू हमार नाम से वही मिलावै ॥
सुनि के निन्दक मरि गया पलटू दिया है रोय ।
निन्दक जीवै जुगन जुग काम हमारा होय ॥

[१६]

पतितपावन बाना धरयो तुमहिं परी है लाज ॥
तुमहिं परी है लाज बात यह हमने बूझी ।
जब तुम बाना धरयो नाहिं तब तुम कहँ सूझी ॥
अब तो तारे बनै नहीं तो बाना उतारौ ।
फिर काहे को बड़ा बाच जो कहिकै हारौ ॥
आगहिं तुम गये चूक दोष नहिं दीजै मेरो ।
तुम यह जानत नाहिं पतित होइहैं बहुतेरो ॥
पलटू मैं तो पतित हौं किये असुभ सब काज ।
पतितपावन बाना धरयो तुमहिं परी है लाज ॥

[१७]

पर स्वारथ के कारने संत लिया औतार ॥
संत लिया औतार जगत को राह चलावैं ।
भक्ति करैं उपदेस ज्ञान दे नाम सुनावैं ॥
प्रीत बढ़ावैं जक्त में धरनी पर डोलैं ।
कितनौ कहै कठोर बचन वे अमृत बोलैं ॥
उनको क्या है चाह सहत हैं दुःख घनेरा ।
जिव तारन के हेतु मुलुक फिरते बहुतेरा ॥
पलटू सतगुरु पाय के दास भया निरवार ।
पर स्वारथ के कारने संत लिया औतार ॥

[१८]

बड़ा होय तेहि पूजिये संतन किया बिचार ॥
संतन किया बिचार ज्ञान का दीपक लीन्हा ।
देवता तेंतिस कोट नजर में सब को चीन्हा ॥
सब का खंडन किया खोजि के तीनि निकारा ।
तीनों में दुइ सही मुक्ति का एकै द्वारा ॥
हरि को लिया निकारि बहुर तिन मंत्र बिचारा ।
हरि हैं गुन के बीच संत हैं गुन से न्यारा ॥
पलटू प्रथमै संत जन दूजे हैं करतार ।
बड़ा होय तेहि पूजिये संतन किया बिचार ॥

[१९]

बंसी बाजी गगन में मगन भया मन मोर ॥
मगन भया मन मोर महल अठवें पर बैठा ।
जहँ उठै सोहंगम सब्द सब्द के भीतर पैठा ॥
नाना उठैं तरंग रंग कुछ कहा न जाई ।
चाँद सुरज छिपि गये सुषमना सेज बिछाई ॥
छूटि गया तन येह नेह उनहीं से लागी ।
दसवाँ द्वारा फोड़ि जोति बाहर ह्वै जागी ॥

पलटू धारा तेल की मेलत ह्वै गया भोर ।
बंसी बाजी गगन में मगन भया मन मोर ।।

[२०]

यह तो घर है प्रेम का खाला का घर नाहिं ।।
खाला का घर नाहिं सीस जब धरै उतारी ।
हाथ पाँव कटि जाय करै ना संत करारी ।।
ज्यों ज्यों लागै घाव तेहूँ तेहुँ कदम चलावै ।
सूरा रन पर जाय बहुरि ना जियता आवै ।।
पलटू ऐसे घर मँहैं बड़े मरद जे जाहिं ।
यह तो घर है प्रेम का खाला का घर नाहिं ।।

[२१]

राम समीपी संत हैं वे जो करैं सो होय ।।
वे जो करैं सो होय हुकुम में उनके साहिब ।
संत कहैं सोइ करैं राम ना करते बायब[1] ।।
राम के घर के बीच काम सब संतै करते ।
देवता तेंतीस कोट संत से सब ही डरते ।।
राई पर्बंत करैं करैं परबत को राई ।
राम के घर के बीच फिरत है संत दुहाई ।।
पलटू घर में राम के और न करता कोय ।
राम समीपी संत हैं वे जो करैं सो होय ।।

[२२]

लगन महूरत झूठ सब और बिगाड़ै काम ।।
और बिगाड़ै काम साइत जनि सोधै कोई ।
एक भरोसा नाहिं कुसल कहवाँ से होई ।।
जेकरे हाथै कुसल ताहि को दिया बिसारी ।
आपन इक चतुराई बीच में करै अनारी ।।
तिनका टूटै नाहिं बिना सतगुरु की दाया ।
अजहूँ चेत गँवार जगत है झूठी काया ।।

१. ख़िलाफ़, विरुद्ध

पलटू सुभ दिन सुभ घड़ी याद पड़ै जब नाम ।
लगन महूरत झूठ सब और बिगाड़ैं काम ॥

[२३]

सतगुरु सब को देत हैं लेता नाहीं कोय ॥
लेता नाहीं कोय सीस को धरै उतारी ।
वही सकस को मिलै मरै की करै तयारी ॥
कड़ू बहुत सतनाम देखत के डेरै सरीरा ।
रोटी खावनहार खायगा क्योंकर हीरा ॥
अंधा होवै नीक बैद का पथ जो खावै ।
मलयागिर की बास बाँस में नहीं समावै ॥
पलटू पारस क्या करै जो लोहा खोटा होय ।
सतगुरु सब को देत हैं लेता नाहीं कोय ॥

[२४]

सतगुरु सिकलीगर मिलैं तब छूटै पुराना दाग ॥
छुटै पुराना दाग गड़ा मन मुरचा माहीं ।
सतगुरु पूरे बिना दाग यह छूटै नाहीं ॥
झाँवाँ लेवै जोग तेग को मलै बनाई ।
जौहर देय निकार सुरत को रंद चलाई ॥
सब्द मस्कला करै ज्ञान का कुरँड लगावै ।
जोग जुगत से मलै दाग तब मन का जावै ॥
पलटू सैफ को साफ करि बाढ़ धरै बैराग ।
सतगुरु सिकलीगर मिलैं तब छुटै पुराना दाग ॥

[२५]

संत सनेही नाम है नाम सनेही संत ॥
नाम सनेही संत नाम को वही मिलावैं ।
वे हैं वाकिफ़कार मिलन की राह बतावैं ॥
जप तप तीरथ बरत करै बहुतेरा कोई ।
बिना वसीला संत नाम से भेंट न होई ॥
कोटिन करै उपाय भटक सगरौ से आवै ।
संत दुवारै जाय नाम को घर तब पावै ॥

पलटू यह है प्रान पर आदि सेती औ अंत ।
संत सनेही नाम है नाम सनेही संत ॥

[२६]

संत न चाहैं मुक्ति को नहीं पदारथ चार ॥
नहीं पदारथ चार मुक्ति संतन की चेरी ।
ऋद्धि सिद्धि पर थुकैं स्वर्ग की आस न हेरी ॥
तीरथ करहिं न बर्त नहीं कछु मन में इच्छा ।
पुन्य तेज परताप संत को लगै अनिच्छा ॥
ना चाहैं बैकुंठ न आवागवन निवारा ।
सात स्वर्ग अपवर्ग तुच्छ सम ताहि बिचारा ॥
पलटू चाहै हरि भगति ऐसा मता हमार ।
संत न चाहैं मुक्ति को नहीं पदारथ चार ॥

[२७]

सीतल चन्दन चन्द्रमा तैसे सीतल संत ॥
तैसे सीतल संत जगत की ताप बुझावैं ।
जो कोइ आवैं जरत मधुर मुख बचन सुनावैं ॥
धीरज सील सुभाव छिमा ना जात बखानी ।
कोमल अति मृदु बैन बज्र को करते पानी ॥
रहन चलन मुसकान ज्ञान को सुगंध लगावैं ।
तीन ताप मिट जाय संत के दर्सन पावैं ॥
पलटू ज्वाला उदर की रहै न मिटै तुरंत ।
सीतल चन्दन चन्द्रमा तैसे सीतल संत ॥

[२८]

सीस उतारै हाथ से सहज आसिकी नाहिं ॥
सहज आसिकी नाहिं खाँड खाने को नाहीं ।
झूठ आसिकी करै मुलुक में जूती खाही ॥
जीते जी मरि जाय करै ना तन की आसा ।
आसिक को दिन रात रहै सूली पर बासा ॥

मान बड़ाई खोय नींद भर नाहीं सोना।
तिल भर रक्त न माँस नहीं आसिक को रोना ॥
पलटू बड़े बेकूफ वे आसिक होने जाहिं।
सीस उतारै हाथ से सहज आसिकी नाँहि ॥

[२९]

साहिब साहिब क्या करै साहिब तेरे पास ॥
साहिब तेरे पास याद करु होवै हाज़िर।
अंदर धसि कै देखु मिलैगा साहिब नादिर ॥
मान मनी हो फना नूर तब नजर में आवै।
बुरका डारै टारि खुदा बाखुद[1] दिखरावै ॥
रूह करै मेराज[2] कुफर का खोलि कुलाबा[3]।
तीसौ रोजा रहे अंदर में सात रिकाबा[4] ॥
लामकान में रब्ब को पावै पलटूदास।
साहिब साहिब क्या करै साहिब तेरे पास ॥

[३०]

साहिब के दरबार में केवल भक्ति पियार ॥
केवल भक्ति पियार साहिब भक्ती में राज़ी।
तजा सकल पकवान लिया दासी सुत भाजी ॥
जप तप नेम अचार करै बहुतेरा कोई।
खाये सेवरी के बेर मुए सब ऋषि मुनि रोई ॥
किया युधिष्ठिर यज्ञ बटोरा सकल समाजा।
मरदा सब का मान सुपच बिनु घंट न बाजा ॥
पलटू ऊँची जाति कौं जनि कोउ करै हंकार।
साहिब के दरबार में केवल भक्ति पियार ॥

१. अपने आप, स्वयं २. चढ़ाई ३. ज़ंजीर ४. पद, स्थान।

# पीपा जी का शब्द

## धनासरी बाणी भगतां की ।। पीपा ।।

कायउ[1] देवा[2] काइअउ देवल[3] काइअउ जंगम जाती[4] ।।
काइअउ धूप दीप नईबेदा काइअउ पूजउ पाती ।।१।।
काइआ बहु खंड खोजते नवनिधि पाई[5] ।।
ना कछु आइबो ना कछु जाइबो राम की दुहाई ।।१।।रहाउ।।
जो ब्रह्मंडे सोई पिंडे जो खोजै सो पावै[6] ।।
पीपा प्रणवै परम ततु है सतिगुरु होइ लखावै ।।२।।१।।

---

१. काया अथवा शरीर ही २. परमात्मा ३. मंदिर ४. साधुओं की श्रेणी ५. देशों को खोजते-खोजते अंत में शरीर में ही सब खजाने प्राप्त हुए ६. जो कुछ ब्रह्माण्ड में है वही सब कुछ शरीर में भी है: जो खोजता है वही पा लेता है

# बुल्ले शाह की काफिआं

[१]

इशक असां नाल केही कीती, लोक मरेंदे ताहने ।
दिल दी वेदन कोई न जाणे, अन्दर देस वेगाने ।
जिस नूं चाट अमर दी होवे, सोई अमर पछाणे ।
एस इशक दी औखी घाटी, जो चढ़िआ सो जाणे । इशक असां नाल...

आतश इशक फराक तेरे ने[1], पल विच साड़ विखाईआं ।
एस इशक दे साड़े कोलों, जग विच दिआं दुहाईआं ।
जिस तन लगे सो तन जाणे, दूजा कोई न जाणे । इशक असां नाल...

इशक कसाई ने ज़िबा कीती, हरगिज़ खबर न काई ।
इशक चवाती लाई छाती, फेर ना झाती पाई ।
मापिआँ कोलों छुप छुप रोवां, कर कर लख बहाने । इशक असां नाल...

फ़ज़ल तेरा दरकार असां नूँ, हर वेले हर हीले ।
पाक रसूल मुहम्मद साहिब, मेरे खास वसीले ।
बुल्ला शौह जे मिले पिआरा, लख लख करां शुकराने । इशक असां नाल...

[२]

इशक दी नवीओं नवीं बहार........

फूक मुसल्ला[2] भँन सुट लोटा, नाँ फड़ तसबी[3] कासा[4] सोटा ।
आशक कहिंदे दे दे होका, तरक हलालों खाह मुरदार । इशक दी...

१. तेरे वियोग की अग्नि में २. नमाज़ पढ़ने की छोटी चटाई या दरी ३. माला ४ प्याला

जाँ मैं सबक इशक दा पढ़िआ, मसजिद कोलों जीऊड़ा डरिआ ।
डेरे जा ठाकुर दे वड़िआ, जिथे वजदे नाद हज़ार । इशक दी...
जा मैं रमज़ इशक दी पाई, मैना तोता[1] मार गवाई ।
अन्दर बाहर होई सफाई, जितवल वेखाँ यारो यार । इशक दी...
हीर राँझे दे हो गए मेले, भुली हीर ढूंडेंदी बेले ।
राँझा यार बुक्कल विच खेले, मैनूं सुद्धि बुद्धि रही ना सार । इशक दी...
वेद कुरान पढ़ पढ़ थक्के, सजदे करदिआं घिस गये मत्थे ।
ना रब्ब तीरथ ना रब्ब मक्के, जिस पाइआ तिस नूर अनवार । इशक दी...
इशक भुलाइआ सजदा तेरा, हुण किउं ऐवें पावें झेड़ा ।
बुल्ला हुन्दा चुप बथेरा, इशक करेंदा मारो मार । इशक दी...

[३]

उठ जाग घुराड़े मार नाहीं, इह सौण तेरे दरकार नाहीं ।
इक रोज़ जहान थीं जाणा है, जा कबर अन्धेरी पाणा है ।
तेरा गोशत कीड़िआं खाणा है, कर चिन्ता मरग विसार नाहीं । उठ जाग...
हुण जाग कुड़े किउं सुत्ती हैं, इस ग़फ़लत नींदर लुटी हैं ।
तूं तां खली विगुती हैं, इह तां सौण तेरे दरकार नाहीं । उठ जाग...
हुण वेला है कर कुझ भलिआई, इह अन्त समां तेरा ऐवें जाई ।
मुड़ फिर न जणसी तैनूं माई, मुड़ एहो जिहा खरा वार नाहीं । उठ...
एथे ही कर लै कम्म तूं सारा, तां होवेगा पार उतारा ।
फिर ना चलेगा कुझ भी चारा, कोई ओथे वणज वपार नाहीं । उठ...
तेरा साहा हुण नेड़े आइआ है, तैं तकले तंद न पाइआ है ।
की आपणा आप वंजाइआ है, ऐ ग़ाफ़ल तैनूं सार नाहीं । उठ...
तैं सुतिआं उमर वंजाई है, तेरी साइत नेड़े आई है ।
नहीं चरखे तंद वलाई है, किआ कहिसें दाज तिआर नाहीं । उठ...
दाज बिनाँ तूं जावें चल्ली, धरसन तेरा नाम वलल्ली ।
सस ननाणां कहिसण झल्ली, इह भोरा तैनूँ सार नाहीं । उठ...
इह जो तेरी फुफी मासी, तेरे नाल ना कोई जासी ।
इह सब कज़ीआ तैनूं पासी, अजे भी तूं बेदार नाहीं । उठ जाग...

१. मन-माया

तूं जिस दिन जोबन मत्ती सैं, तूं नाल सईआँ दे रत्ती सैं।
हो ग़ाफ़ल दुनिआं वत्ती सैं, हुण रहिण तेरे दरकार नाहीं। उठ...
तूँ हुण जोबन माइल माती, नित नित नहीं इह बाग़ हयाती।
इक दिन वगसी बादे-मवाती[1], तूं दाइम विच गुलज़ार नाहीं। उठ...
तूं एस जहानों जावेंगा, फिर कदम ना एथे पावेंगा।
इह जोबन रूप लुटावेंगा, तूं रहिणा विच संसार नाहीं। उठ...
मिट्ठा बोल तूं जग ते भोरा, फिर ना होसीगा इह ज़ोरा।
इक दिन भज्जसी भांडा कोरा, एथे रहिण दा एतबार नाहीं। उठ...
कुझ करले तोशा[2] जावन दा, मुड़ ओथों कम्म ना आवण दा।
की करसें नाल लै जावण दा, कोई तेरा भार बरदार नाहीं। उठ...
छोड़ तकब्बर[3] पकड़ हलीमी[4], छोड़ दावा ते लोड़ यतीमी।
चित कर तूं ओ वतन कदीमी[5], कोई इह तेरा घरबार नाहीं। उठ...
तूं मुढों दी कुचज्जी हैं, तूं खा खा दाणे रज्जी हैं।
हर पूजा दी तूं कज्जी हैं, तैं कोलों कौण तिआर नाहीं। उठ...
अज कल तेरा मुकलावा है, अण-डिठिआं नाल मिलावा है।
किउँ सुत्तीं हैं की दावा है, इह भलके गरम बाज़ार नाहीं। उठ...
इह भैणाँ भाई अम्मां बावा, टोरनगे तेरा मुकलावा।
फिर तूँ जासें हो बे-दावा, कोई ओथों आवण हार नाहीं। उठ...
हार हमेलां चूड़े बीड़े, छोड़ जावें तैं खावण कीड़े।
डाढी तैनूं कबर नपीड़े, फिर कोई ओथे यार नाहीं। उठ...
मंज़ल तेरी दूर दुराडी, तूं पैणा विच जंगल वादी।
औखा पहुँचण पैर पिआदे, दिसदी तूँ असवार नाहीं। उठ...
इक अकल्ली तनहा[6] चलसें, जंगल बर बर दे विच रलसें।
लै लै तोशा एथों घलसें, फिर ओथे लैण उधार नाहीं। उठ...
ऐ गाफ़ल कुझ करलै तोशा, वत्त न मिलसेगा कुछ खोशा।
जद होसेगा पोशा पोशा, नित इह खरा बार नाहीं। उठ...
उह खाली ऐवें सुंज हवेली, तूं विच रहसें इक अकेली।
ओथे होसी होर ना बेली, भीड़ बूहा फेर उतार नाहीं। उठ...

१. मौत की आंधी २. सामान ३. अहंकार ४. नम्रता ५. पुरातन, असली ६. अकेले

जिहड़े सन देसां दे राजे, नाल जिन्हाँ दे वजदे बाजे ।
उह भी चले गए बिन दाजे, कोई दुनिआं दा इतबार नाहीं । उठ...
कित्थे है सुलतान सिकन्दर, मौत ना छडदी पीर पैगम्बर ।
सभे छड छड गए अडम्बर, कोई एथे पाएदार नाहीं । उठ...
कित्थे यूसफ़ माह कुनिआनी[1], जुलैखा मुड़के लई जवानी ।
उह वी मौत कीते ने फानी, फिर उह हार शंगार नाहीं । उठ...
कित्थे तख़्त सुलेमां वाला, विच हवा उड़दा सी बाला ।
उह भी कादर आप संभाला, ज़ीसत[2] दा एतबार नाहीं । उठ...
कित्थे मीर मुलक सुलतानाँ, सभे छड छड गए टिकाना ।
कोई मार ना बैठा ठाणा, लशकर जिन्हां शुमार नाहीं । उठ...
गुल गुलां चम्बेली लाला, सोसन सिम्बल सरू ते ज़ाला[3] ।
बादे खज़ाँ[4] कीता बुरहाला, नरगस नित खुमार नाहीं । उठ...
डेरा करसें उनहीं जाईं, जित्थे शेर पलंग बलाईं ।
इह खाली रहसन महल सराईं, फिर तूं विरसा वार नाहीं । उठ...
असीं आजज़ विच कोट अमल दे, ओसे आंदे विच कलम दे ।
बिन कलमें थी नाहीं कम्म दे, बाझों कलमें यार नाहीं । उठ...
बुल्ला शौह बिन कोई नाहीं, एथे ओथे दोहीं सराईं ।
संभल संभल कदम टिकाईं, फिर आवण दूजी वार नाहीं । उठ...

[४]

कैसी तोबा है इह तोबा ना कर यार ।
मूंहों तोबा दिलों ना करदा, इस तोबा थीं तरक न फड़दा ।
किस गफ़लत ने पायो परदा, फिर बखशे किउँ गफ़्फ़ार[5] । कैसी...
सावें दे के लए सवाए, डिओड़ीआँ उत्ते बाज़ी लाई ।
इह मुसलमानी किथों पाई, जिस दा इह करदार[6] । कैसी...
जिथे ना जाणा तूं ओथे जावें, हक बेगाना मुक्कर खावें ।
कूड़ किताबां सिर ते चावें, इह तेरा इतबार । कैसी...
ज़ालम जुलमों नाहीं डरदे, आपणे कीए ते आपे मरदे ।
नाहीं ख़ौफ खुदा दा करदे, एथे ओथे रहिण खवार । कैसी...

१. पूर्णिमा के चाँद जैसा सुन्दर २. जिन्दगी ३. फूलों के नाम ४. पतझड़ ऋतु की बायु ५. बख्शनहार ६. करतूत

सौ दिन जीवें इक दिन मरसैं, उस दिन खौफ खुदा दा करसैं ।
इस तोबा थीं तोबा करसैं, इह तोबा किस दरकार । कैसी...
बुल्ला शौह दी सुणो हकाइत, हादी[1] फड़िआ होग हदाइत ।
सब गुनाह थीं होग इनाइत, फिर बाकी किआ गुफतार । कैसी...

[५]

गल इक नुकते विच मुकदी ए......

फड़ नुकता छोड़ हिसाबां नूं, कर दूर कुफ़र दिआं बाबां नूं ।
लाह दोज़ख गोर अजाबां नूं, कर साफ दिले दिआं खाबां नूं ।
गल एसे घर विच ढुकदी ए, गल इक नुकते विच मुकदी ए ।
ऐवें मत्था ज़िमीं घसाईदा, लम्मां पा महिराब[2] वखाईदा ।
पढ़ कलमा लोक हसाई दा, दिल अन्दर समझा ना लिआईदा ।
कदे बात सची वी लुकदी ए, गल इक नुकते विच मुकदी ए ।
कई हाजी बण बण आए जी, गल नीले जामे पाए जी ।
हज्ज वेच टके लै खाए जी, भला इह गल कीनूँ भाए जी ।
कोई बात सची वी लुकदी ए, गल इक नुकते विच मुकदी ए ।
इक जंगल बहिरीं जांदे नी, इक दाणा रोज़ लै खांदे नी ।
बे समझ वजूद थकांदे नी, घर आवण हो के मांदे नी ।
ऐवें चिलिआं विच जिन्द सुकदी ए, गल इक नुकते विच मुकदी ए ।
फड़ मुरशद अबद[3] खुदाई हो, विच मसती बेपरवाही हो ।
बे ख़ाहश बे नवाई हो, विच दिल दे खूब सफाई हो ।
बुल्ला बात सची कदों रुकदी ए, गल इक नुकते बिच मुकदी ए ।

[६]

बनसी अचरज काहन बजाई ॥

बनसी वालिआ चाका रांझा, तेरा सुर सभ नाल है सांझा ।
तेरीआं मौजां साडा मांझा, साडी सुरतीं आप मिलाई ॥
बनसी वालिआ काहन कहावें, सबदा नेक अनूप सुणावें ।
अखीआं दे विच नज़र ना आवें, कैसी बिखड़ी खेल रचाई ॥

१. हदाइत करने वाला, मुर्शिद, सतगुरु २. नमाज़ियों के माथे का निशान
३. इबादत, बन्दगी

बनसी सब कोई सुणे सुनावे, अरथ इसदा कोई विरला पावे ।
जो कोई अनहद दी सुर पावे, सो इस बंसी दा सौदाई ॥
सुणीआं बंसी दीआं घनघोरां, कूकां तन मन वाँगूं मोरां ।
डिठीआं उसदीआँ तोड़ाँ जोड़ाँ, इक सुर दी सभ कला उठाई ॥
इस बंसी दे पंज सत तारे, आपो आपणी सुर भरदे सारे ।
इक सुर सभ दे विच दम मारे, साडी उस ने होश भुलाई ॥
इस बंसी दा लम्मां लेखा, जिस ने ढूंडिआ तिस ने देखा ।
साडी इस बंसी दी रेखा, इस वजूदों सिफ़त उठाई ॥
बुल्ला पुज पए तकरार, बूहे आण खलोते यार ।
रखीं कलमें नाल ब्योपार, तेरी हज़रत भरे गवाही ॥
बंसी अचरज काहन बजाई ॥

[७]

भावें जाण न जाण वे, वेहड़े आ वड़ मेरे ।
मैं तेरे कुरबान वे, वेहड़े आ वड़ मेरे ।
तेरे जेहा मैंनूं होर न कोई, ढूँडां जंगल बेला रोही ।
ढूँडां तां सारा जहान वे, वेहड़े आ वड़ मेरे ।
लोकां दे भाणे चाक महीं दा, रांझा लोकां विच कहींदा ।
साडा तां दीन ईमान वे, वेहड़े आ वड़ मेरे ।
मापे छोड़ लगी लड़ तेरे, शाह इनाइत साईं मेरे ।
लाईआं दी लज पाल वे, वेहड़े आ वड़ मेरे ।
मैं तेरे कुरबान वे, वेहड़े आ वड़ मेरे ।

[८]

मूँह आई बात ना रहिंदी ए............
सच कहां तां भांबड़ मचदा ए, झूठ आखां तां कुझ न बचदा ए ।
दिल दोहा गलां तों जचदा ए, जच जच[1] के जीभा कहिंदी ए ॥
मूँह आई बात ना रहिंदी ए...........
जिस पाइआ भेद कलन्दर दा, राह खोजिआ अपने अन्दर दा ।
ओह वासी है सुख मंदर दा, जिथे कोई ना चढ़दी लहिंदी ए ॥
मूँह आई बात ना रहिंदी ए...........

१. संभल संभल के

ऐ शाह अकल तूँ आइआ कर, सानूं अदब अदाब सखाया कर।
मैं झूठी नूं समझाइआ कर, जो मूरख माँह नूं कहिंदी ए॥
मूँह आई बात ना रहिंदी ए............

इह तिलकण बाज़ी वेहड़ा ए, पैर थम थम टुरो अंधेरा ए।
वेखो अन्दर वड़के केहड़ा ए, किओं खफ़तन[1] बाहर ढूँढेंदी ए॥
मूँह आई बात ना रहिंदी ए............

जदों ज़ाहर होए नूर होरीं, जल गए पहाड़ कोह-तूर होरीं।
तदों सूली चढ़े मनसूर होरीं, ओथे शेखी पेश ना पेंदी ए॥
मूँह आई बात ना रहिंदी ए............

किते नाज़ अदा वखाईदा, किते हो रसूल मिलाईदा।
किते आशक बण बण आईदा, किते जान जुदाई सहिंदी ए॥
मूँह आई बात ना रहिंदी ए............

किउँ मिट्टी लाल बनाणा हैं, तूं ताँ आपे दुरे-यगाना[2] हैं।
इक नुकते नाल बेगाना हैं, अजे मुरशद पीर ढूँढेंदी ए॥
मूँह आई बात ना रहिंदी ए............

जे ज़ाहर करां असरार[3] ताईं, सभ भुल जावन तकरार ताईं।
फिर मारन बुल्ले यार ताईं, ओथे मखफी[4] गल सुहेंदी ए॥
मूँह आई बात ना रहिंदी ए............

इक लाज़म बात अदब दी ए, सानूं बात मलूमी सब द्री ए।
हर हर विच कुदरत रब दी ए, किते ज़ाहर हो जणेंदी ए॥
मूँह आई बात ना रहिंदी ए............

वाहवा कुदरत बेपरवाही ए, देवे कैदी दे सिर शाही ए।
ऐसा बेटा जाए माई ए, सब कलमा उसदा कहिंदी ए॥
मूँह आई बात ना रहिंदी ए............

असां पढ़िआ इलम तहकीकी ए, ओथे इका हरफ हकीकी ए।
होर झगड़ा सभ बधीकी ए, ऐवें रौला पा पा बहिंदी ए॥
मूँह आई बात ना रहिंदी ए............

१. पागल २. बे-मिसाल मोती ३. भेद ४. छुपी हुई

इस आजज़ दा की हीला ए, रंग ज़रद ते मुखड़ा पीला ए।
जिथे आपे आप वसीला ए, ओथे की अदालत कहिंदी ए ॥
मूँह आई बात ना रहिंदी ए...........

तैं आपे पुलसरात[1] बणाई, तैं अगे किस ढाल भवाई।
सभ कलमा तईयब पार लंघाई, ओथे कौण दोज़ख़ विच रहिंदी ए ॥
मूँह आई बात ना रहिंदी ए...........

बुल्ला शौह असाँ थीं वख नहीं, बिन शौह थीं दूजा कख नहीं।
पर वेखण वाली अख नहीं, ताईएं जान जुदाईआं सहिंदी ए ॥
मूँह आई बात ना रहिंदी ए...........

[९]

मैं उडीकां कर रही, कदे आ कर फेरा।
मैं जो तैनूं आखिआ, कोई घल्ल सनेहड़ा ॥
चशमां सेज विछाइयां, दिल कीता ए वेहड़ा।
तूं लटकेंदा आ वड़ीं, शाह इनाइत मेरा ॥
मैं उडीकां कर रही...........

ओह अजेहा कौण है, गल्ल जा आखे जेहड़ा।
मैं विच किया तकसीर[2] है, मैं बरदा तेरा ॥
तें बाझों मेरा कौण है, दिल ढा ना मेरा।
मैं उडीकां कर रही...........

दसत कंगन बाहीं चूड़ीआं, गल नौ रंग चोला।
माही मैनूं कर गिआ, कोई रावल रोला ॥
जल बल आहीं मारिआं, दिल पत्थर तेरा।
मैं उडीकां कर रही...........

किआ तेरी मांग सिन्धूर भरी, सोहे रतड़ा चोला।
वांग सस्सी मैं कूकदी, कर ढोला ढोला ॥
अनगिणवें सूल हुण पै गए, सूलां दा घेरा।
मैं उडीकां कर रही...........

१. नरक के ऊपर एक पुल है २. कसूर

मैं जाता दुख है मैनूं, दुख घर घर सईआं।
सिर सिर भांबड़ भड़किआ, सब पिटदीआं गईआं ॥
जद आपणे सिर पर आ बणी, चुक गिआ सब झेड़ा।
मैं उडीकाँ कर रही.........

जिहड़ीआं सौहरे मत्तीआं, सोई पेके होवण।
शौह जिन्हाँ ते माइल[1], चढ़ सेजे सोवण ॥
जिस घर कंत ना बोलिया, सोई खाली डेरा।
मैं उडीकाँ कर रही...........

ढूंढ शहिर सब भालिआ, कासद घल्लाँ किहड़ा।
चढ़ीआँ डोली प्रेम दी, दिल धड़के मेरा ॥
ऐ मुहंमद कादरी, हत्थ पकड़ीं मेरा।
मैं उडीकाँ कर रही...........

पहिली पौड़ी प्रेम दी, पुलसराते डेरा।
हाजी मक्के दा हज्ज करन, मैं मुख वेखां तेरा ॥
आ इनाइत कादरी दिल खिचिओ मेरा।
मैं उडीकाँ कर रही...........

ओह अजिही मैं नहीं, विच परदा तेरा।
खूंडी घत प्रेम दी, दिल खिचिओ मेरा ॥
देख अहवाल अबलीस[2] दा, हाऊं गोते मेरा।
मैं उडीकाँ कर रही...........

पहिली रात है साल दी, दिल खौफ़ है मेरा।
डूँघी गोर खटेंदिआँ, होइआ लहदों तेड़ा ॥
पहिला बंद खोल्हेंदिआं, मूंह काबे मेरा।
मैं उडीकाँ कर रही.........

मिली है बांग रसूल दी, फुल खिड़िआ है मेरा।
सद्दा होइआ हाज़री, मैं हां हाज़र तेरा ॥
हर पल तेरी हाज़री, इहो सजदा मेरा।
मैं उडीकाँ कर रही.........

बुल्ला शौह दे वासते, सीने भड़कण भाहीं।
औखा पैंडा प्रेम दा, सोई घटदा नाहीं ॥

१. बुरा २. शैतान, काल

राह विच वाहगी चित्तरी, •सिर धाड़ीं पैंड़ा ।
मैं उडीकाँ कर रही...........

[१०]

मैं किउं कर जावां काबे नूँ, दिल लोचे तख़्त हज़ारे नूँ ।
लोकी सजदा काबे नूँ करदे, साडा यार पिआरे नूँ ।
मैं किउं कर जावां काबे नूँ...........
औगुण वेख न भुल मीआँ राँझा, याद करीं उस कारे नूँ ।
मैं किउं कर जावां काबे नूँ...........
मैं अनतारू तरन ना जाणाँ, सरम पई तुध तारे नूँ ।
मैं किउं कर जावाँ काबे नूँ...........
तेरा सानी कोई नाहीं, ढूंढ रही जग सारे नूं ।
मैं किउं कर जावाँ काबे नूँ...........
हाजी लोक मक्के नूँ जाँदे, मैं जाणाँ तख़्त हज़ारे नूँ ।
मैं किउं कर जावाँ काबे नूँ...........
बुल्ला शौह दी प्रीत अनोखी, तारे सु औगुण हारे नूँ ।
मैं किउं कर जावाँ काबे नूँ...........

## दोहे

बुल्ला कसर नाम कसूर, ओथे मुखों न सक्कण बोल ।
ओथे सचे गरदन मारीए, झूठे करन कलोल ॥१॥
बुल्ला कसूर बे दसतूर, ओथे जाणा बणिआ ज़रूर ।
ना कोइ पुंन न दान है, ना कोइ लाग दसतूर ॥२॥
बुल्ला धरमसाले धड़वाई रहिंदे, ठाकुर दवारे ठग ।
मसीतां विच कुसती रहिंदे, आशक रहिण अलग ॥३॥
बुल्ला वारे जाईए उन्हाँ तों, जिहड़े गलीं देण परचा ।
सूई सलाई दान करन, आहरन लैण छुपा ॥४॥
बुल्ला वारे जाईए तिन्हां तों, जिहड़े मारन गप सड़प ।
कौडी लभी देण चा, बुगचा घाऊँ घप ॥५॥
ना खुदा मसीते लभदा, ना खुदा खाना काबे ।
ना खुदा कुरान कताबां, ना खुदा नमाज़े ॥६॥

ना खुदा मैं तीरथ डिठा, ऐवें पैंडे झाके ।
बुल्ला शौह जद मुरशद मिल गिआ, टूटे सभ तगादे ॥७॥
बुल्ला परसों काबे वी गिओं, बुत पूजा कीती कल ।
असीं जा बैठे घर आपणे, ओथे करन न मिलीआ गल ॥८॥
बुल्ला गैन ग़रूरत साड़ सुट, हउमैं खूहे पा ।
तन मन दी सुरत गवा दे, घर आप मिलेगा आ ॥९॥
कनक कौडी कामनी, तीनों की तलवार ।
आइआ सैं जिस बात को, भूल गई वोह यार ॥१०॥
बुल्ला हिजरत रोज़ असला दे, मेरा नित है खास आराम ।
नित नित मराँ ते नित नित जीवां, मेरा नित नित कूच मुकाम ॥११॥
बुल्ला इशक सजण दे आए, सानूं कीता सु डूम ।
उह प्रभ असाडा सखी है, मैं सेवा कनों शूम ॥१२॥
बुल्ला आशक होइओं रब दा, मुलामत होई लाख ।
लोकी काफ़र काफ़र आखदे, तू आहो आहो आख ॥१३॥
बुल्ला पैंडे पड़े प्रेम के, पैंडा कीआ आवागौण ।
अंधे को अंधा मिला, राह बतावे कौण ॥१४॥
बुल्ला मन मंजूला मुंज दा, किते गोशे बहि के कुट ।
एह खज़ाना तैनूं अरश दा, तूं संभल संभल के लुट ॥१५॥
बुल्ला चोरी मुसलमान दी, हिंदू तों कुरबान ।
दोहाँ तो पाणी वार पी, जो करे भगवान ॥१६॥
बुल्ला मुलाँ ते मसालची, दोहाँ दा इको चित्त ।
लोकाँ करदे चानणा, आप अंधेरे वित्त ॥१७॥
बुल्ला पी शराब ते खा कबाब, हेठ बाल हड्डाँ दी अग्ग ।
चोरी कर ते भन घर रबदा, तूँ ठग्ग नूं ठग ॥१८॥
होर सब नें गल्लड़ीआँ, इक अल्ला अल्ला दी गल्ल ।
कुझ रौला पाया आलमाँ, कुझ कागजाँ पाइआ झल्ल ॥१९॥
बुल्ला मैं मिट्टी घुमिआर दी, गल आख न सकदी एक ।
चितर मेरा किउं घड़िआ, मत जाए अलेक सलेक ॥२०॥
बुल्ला चल सुनिआर दे, जिथे गहिणा घड़ीए लाख ।
सूरत आपो आपणी, तूं इको रूपा आख ॥२१॥

फिरी रुत शगूफाँ वाली, चिड़ीआँ चोग चुगण नूँ आईआँ ।
इकना नूं जुरिआँ लै खाधा, इकनाँ नूं फाहीआँ लाईआँ ॥२२॥
इकनां नूं आस मुड़न दी आही, इक सीख कबाब चढ़ाईआँ ।
ऐ बुल्ला की वस ओहनाँ दे, उह किसमत मार फसाईआँ ॥२३॥
बुल्ला अच्छे दिन तो पीछे गए, जब हरि से कीआ ना हेत ।
अब पछतावा किआ करे, जब चिड़ीआँ चुगिआ खेत ॥२४॥
हो हादी मेरे अंदर बोलिआ, लड़ पड़ गए गुनाहाँ ।
झाड़ीं लगा बाजरा, शैहतूत लगे फरवाहां ॥२५॥
बुल्ला कणक कौडी कामणी, तीनों की तलवार ।
आए थे नाम जपण को, और बीचे लीने मार ॥२६॥
अलफ अल्ला नाल रता दिल मेरा, मैंनूं बे दी खबर न काई ।
बे पढ़िआँ मैंनूं समझ न आवे, लज्जत अलफ दी आई ॥२७॥
ऐन ते गैन नूं समझ न जाता, गल अलफ समझाई ।
बुल्ला शाह कौल दे पूरे, जेहड़े दिल विच करन सफाई ॥२८॥
मक्के गिआँ गल मुकदी नाहीं, जिचर दिलों न आप मुकाईए ।
गंगा गिआँ पाप नहीं झड़दे, भावें सौ सौ गोते लाईऐ ॥२९॥
गैआ[1] गिआं गल्ल मुकदी नाहीं, भावें कितने पिंड भराईए ।
बुल्लाशाह गल ताहीएं मुकदी, जद मैं नूं खड़िआं लुटाईए ॥३०॥
अल्ला तूं मैं ते करज बनाया, हथों तूं मेरा करजाई ।
ओथों मेरी परवरश कीती, जिथे किसे नूं खबर न काई ॥३१॥
ओथों ताहीए आए, जाँ पहिले रोजी आई ।
बुल्लाशाह आशक है, तहकीक हकीकत पाई ॥३२॥
बुल्ले नूं लोक मत्तीं देंदे, बुल्ला तूं जा बहु विच मसीती ।
विच मसीताँ दे की कुझ हुंदा, जे दिलों नमाज़ न कीती ॥३३॥
बाहरों पाक कीते की हुंदा, जो अंदरों न गई पलीती ।
बिन मुरशिद कामल बुल्लिआ, तेरी ऐवें गई इबादत कीती ॥३४॥
भठ नमाजाँ ते चिक्कड़ रोजे, कलमे ते फिर गई सिआही ।
बुल्लाशाह शोह अंदरों मिलिया, भुल्ली फिरे लोकाई ॥३५॥

१. गया

आपणे तन दी खबर न काई, साजण दी खबर लिआवे कौण।
ना हउं खाकी ना हउं आतश, ना हउं पाणी पौण ।।३६।।

कुप्पे दे विच रोड़ खड़कदे, मूरख आखे बोले कौण।
बुल्ला सांईं घट घट रविआ, जिउँ आटे विच लूण ।।३७।।

अरबा अनासर महिल बणाइआ, विच वड़ बैठा आपे।
आपे कुड़ीआँ आपे नींगर, आपे बणना एं मापे ।।३८।।

आपे मरें ते आपे जीवें, आपे करें सिआपे।
बुल्ला देख कुदरत रब्ब दी, साहिब आपे सिआपे ।।३९।।

बुल्ला रंग महल्लीं जा चढ़िओं, लोक पुछण आए खैर।
असां एह कुझ दुनीआँ तो वटिआ, मूंह काला नीले पैर ।।४०।।

बुल्ला इट खडके दुक्कड़ वजे, तत्ता होवे चुल्हा।
आण फ़कीर ते खा खा जावण, राज़ी होवे बुल्ला ।।४१।।

बुल्ला शाह उह कौण है, और तुम तेरा यार।
उसे के हथ कुरान है, उसे के गले जुनार[1] ।।४२।।

जैसी सूरत अैन है, तैसी गैन पछाण।
इक नुकते मैं फेर है, भुल्ला फिरे जहान ।।४३।।

बुल्ला खा हराम ते पढ़ शुकराना, तोबा तरक सवाबों।
छोड़ मसीत ते पकड़ किनारा, तेरी छुटसी जान अज़ाबों ।।४४।।

वोह हरफ ना पढ़ीए, मति रहिसी जान जवाबों।
बुल्ला ओथे चलीए, जेहड़े मन्हा न करन शराबों ।।४५।।

बुल्ला जे तूं गाज़ी बणना एं, लक्क बंन्ह तलवार।
पहिलों रंगड़[2] मार के, पिछों काफ़र मार ।।४६।।

बुल्ला हरि मंदर में आए के, कहु लेखा दिओ बता।
पढ़े पंडत पाँदे दूर कीए, अहिमक लीए बुला ।।४७।।

वहदत दे दरिआ वगेंदे, मेरी वहदत कितवल धाई।
मुरशद कामल पार लंघाईआँ, बाझ तुल्हे सुरनाई ।।४८।।

बुल्ला सभ मजाज़ी पौड़ीआँ तू भाल हकीकत वेख।
जो कोई ओथे पहुँचिआ चाहे, भूल गई सलाम अलेक ।।४९।।

१. जनेऊ  २. मन

बुल्ला काज़ी राज़ी रिशवते, मुलाँ राज़ी मौत ।
आशक राज़ी मौत ते, ना परतीत घटौत ।।५०।।
ठाकर दवारे ठग बसैं, फाही दार मसीत ।
हर के दवारे भेख बसैं, हमरी ये परतीत ।।५१।।
बुल्ला धरमसाला विच साला नहीं, जिथै मोहन भोग जिवाए ।
विच मसीताँ धक्के मिलदे, मुल्लाँ थोड़े पाए ।।५२।।
दौलतमंदाँ ने बूहे उत्ते, चोबदार बहाए ।
पकड़ दरावाज़ा रब्ब सच्चे दा, जिथों दुख दिल दा मिट जाए ।।५३।।
बुल्ला साडा ओथे वासा, जिथै बहुते अंन्हे ।
ना कोई साडी दरद पछाणे, ना कोई सानूं मंने ।।५४।।
बुल्ला चल बावरची खाने यार दे, नित कोहा काही हो ।
ओथे मोटे कुसन बक्करे, तूँ लिसा मिले ना ढोई हो ।।५५।।

———

# भीखा जी का शब्द

भीखा भय नाहीं । सबै काल चरि जाई ।।टेक।।
आदि अंत परलय हम देखा । लेखा अलेख गुसाईं ।
ब्रह्मा बिसुन देव मुनि नारद । कोई बचन नहिं पाई ।।१।।
अरध उरध बिच भाठी लगाई । सो रस पीन अघाई ।
मान सरोवर मैल छुडावा । बेनी[1] में पैठ अनहाई ।।२।।
बनुवा साध चले त्रिकुटी को । खैंच कमान चड़ाई ।
फोड़ निसान दसो दिसि पारा । काल को मार ढहाई ।।३।।
अनंत[2] साहिब गुरु अस पाई । तिन मोहिं संघ लखाई ।
अंतर आदि अधर घर पाई । जम की जाल बहाई ।।४।।

---

१. त्रिवेणी २. अविनाशी

# मीरा बाई के शब्द

[१]

अब तो निभायाँ सरेगी, बांह गहे की लाज ।।
समरथ सरण तुम्हारी साँइयाँ, सरब सुधारण काज ।।
भव सागर संसार अपरबल, जा में तुम हो जहाज ।।
निरधाराँ आधार जगत-गुरु, तुम बिन होय अकाज ।।
जुग जुग भीर[१] हरी भगतन की दीनी मोच्छ समाज ।।
मीरा सरण गही चरणन की, लाज रखो महाराज ।।

[२]

अब मैं सरण तिहारी जी, मोहि राखो कृपानिधान ।।
अजामील अपराधी तारे, तारे नीच सदान ।।
जल डूबत गजराज उबारे, गणिका चढ़ी बिमान ।।
और अधम तारे बहुतेरे, भाखत सन्त सुजान ।।
कुबजा नीच भीलनी तारी, जाणै सकल जहान ।।
कहँ लग कहूँ गिणत नहिं आवै, थकि रहै बेद पुरान ।।
मीरा दासी सरण तिहारी, सुनिये दोनों कान ।।

[३]

कोई कहियो रे प्रभु आवन की, आवन की मन भावन की ।।
आप न आवै लिख नहिं भेजै, बाण पड़ी ललचावन की ।।

---

१. कठिनाई, मुसीबत

ए दोउ नैण कह्यो नहिं मानै, नदियां बहै जैसे सावन की ॥
कहा करूं कछु नहिं बस मेरो पाँख नहीं उड़ जावन की ॥
मीरा कहै प्रभु कब रे मिलोगे चेरी भई हूं तेरे दांवन की ॥

[४]

दरस बिन दूखन लागे नैन ।
जब तें तुम बिछुरे मेरे प्रभुजी, कबहुं न पायो चैन ॥
सबद सुनत मेरी छतियां काँपैं, मीठे लागें बैन ।
एक टकटकी पंथ निहारूं, भई छमासी रैन ॥
विरह बिथा कासों कहूं सजनी, बह गई करवत ऐन ।
मीरा के प्रभु कब रे मिलोगे, दुःख मेटन सुख दैन ॥

[५]

मोहे लागी लटक गुरु चरनन की ।
चरन बिना मोहे कछु न भावे, जग माया सब सपनन की ॥
भव सागर सब सूख गयो है, फिकर नहीं मोहे तरनन की ।
मीरा के प्रभु गिरधर नागर, उलट भई मेरे नैनन की ॥

[६]

मीरा मन मानी सुरत सैल असमानी ॥
जब जब सुरत लगी वा घर की, पल पल नैनन पानी ।
ज्यों हिये पीर तीर सम सालत, कसक कसक कसकानी ॥
रात दिवस मोहिं नींद न आवत, भावे अन्न न पानी ।
ऐसी पीर बिरह तन भीतर, जागत रैन बिहानी ॥
ऐसा वैद मिलै कोई भेदी, देस बिदेस पिछानी ।
तासों पीर कहूं तन केरी, फिर नहिं भरमूं खानी ॥
खोजत फिरों भेद वा घर को, कोई न करत बखानी ।
रैदास संत मिले मोहिं सतगुरु, दीनी सुरत सहदानी ॥
मैं मिली जाय पाय पिया अपने, तब मोरी पीर बुझानी ।
मीरा खाक खलक सिर डारी, मैं अपना घर जानी ॥

[७]

म्हाँरा सतगुर बेगा आज्यो जी, म्हारे सुखरी सीर बुवाज्यो जी ॥
तुम बीछड़ियां पाऊंजी, मेरा मन माहीं मुरझाऊंजी ।
मैं कोइल ज्यूं कुरलाऊं जी, कुछ बाहिर कहि न जणाऊंजी ॥
मोहि बाघण विरह सतावैजी, कोई कहिया पार न पावैजी ।
ज्यूं चकवी रौ न भावै जी, या ऊगो भाण सुहावेजी ॥
ऊ दिन कबै करोलाजी, म्हारे आँगन पांव धरोलाजी ।
अरज करे मीरा दासी जी, गुर पद रज की प्यासीजी ॥

[८]

हे री मैं तो प्रेम दिवानी, मेरो दरद न जाने कोय ॥
सूली ऊपर सेज हमारी, किस बिध सोना होय ।
गगन मंडल पर सेज पिया की, किस बिध मिलना होय ॥
घायल की गति घायल जानै, कि जिन लागी होय ।
जौहरी की गति जौहरी जानै, कि जिन जौहर होय ॥
दरद की मारी बन बन डोलूं, बैद मिल्यो नहीं कोय ।
मीराँ की प्रभु पीर मिटै, जब बैद साँवलिया होय ॥

[९]

मन हमारा बांध्यो, कँवल नैन अपने गुण ।
तीखन तीर बेध दूर गई माई ॥
लाग्यो तब जान्यो नहीं । अब न सह्यो जाई री माई ॥
तन्त मन्त ओषध करो, तो पीर न जाई ।
है कोई उपकार करे, कठिन दरद री माई ॥
निकट हो तुम दूर नहीं, बेग मिलो आई ।
मीरा गिरधर स्वामी दयाल, तन की तपन बुझाई ॥
कँवल नैन अपने गुण बाँध्यो माई ॥

# रैदास जी के शब्द

## गउड़ी बैरागणि

ੴ सतिगुर प्रसादि ॥

सतजुगि सतु तेता जगी दुआपरि पूजा चार ॥
तीनौ जुग तीनौ दिड़े कलि केवल नाम अधार[1] ॥१॥
पारु कैसे पाइबो रे मो सउ कोऊ न कहै समझाइ ॥
जाते आवागवनु बिलाइ[2] ॥१॥ रहाउ॥
बहु बिधि धरम निरूपीऐ करता दीसै सभ लोइ ॥
कवन करम ते छूटीऐ जिह साधे सभ सिधि होइ[3] ॥२॥
करम अकरम बीचारीऐ संका सुनि बेद पुरान ॥
संसा सद हिरदै बसै कउनु हिरै अभिमानु[4] ॥३॥
बाहरु उदकि[5] पखारीऐ[6] घट भीतरि बिबिधि बिकार ॥
सुध कवन पर होइबो सुच कुंचर बिधि बिउहार[7] ॥४॥
रवि प्रगास रजनी जथा गति जानत सभ संसार ॥
पारस मानो ताबो छुए कनक होत नही बार[8] ॥५॥
परम परस गुरु भेटीऐ पूरब लिखत लिलाट ॥
उनमन मन मन ही मिले छुटकत बजर कपाट ॥६॥
भगति जुगति मति सति करी भ्रम बंधन काटि बिकार ॥
सोई बसि रसि मन मिले गुन निरगुन एक बिचार ॥७॥
अनिक जतन निग्रह कीए टारी न टरै भ्रम फास[9] ॥
प्रेम भगति नही ऊपजै ताते रविदास उदास ॥८॥१॥

---

१. सतयुग में सत प्रधान था, त्रेता में यज्ञ करना, पूजा करना आदि प्रधान थे। परन्तु कलियुग में केवल नाम भक्ति ही कारगर व सफल होती है २. जन्म-मरण से छुटकारा हो जाये ३. कई प्रकार के कर्म-काण्ड किये जाते हैं जो आम लोग करते हैं; अब सवाल पैदा होता है कि वह कौनसा कर्म है जिसको करने से मुक्ति प्राप्त होती है ४. वेद और पुराणों के सुनने से भी संसय दूर नहीं होते, मन में अहंकार रहता है ५. पानी ६. धोना, स्नान करना ७. बाहरी शौच हाथी के स्नान की भाँति है जो स्नान के बाद वापस अपने मस्तक पर धूल डाल लेता है ८. जिस प्रकार ताँबा पारस से छूने पर सोना नहीं होता ९. भ्रम की फाँसी मन के हठ कर्मों से नहीं टलती

## आसा बाणी स्री रविदास जीउ की ॥

संत तुझी तनु संगति प्रान[1] ॥ सतिगुर गिआन जानै संत देवा देव[2] ॥१॥
संत ची[3] संगति संत कथा रसु ॥ संत प्रेम माझै दीजै देवा देव ॥१॥रहाउ॥
संत आचरण संत चो मारगु संत च ओल्हग ओल्हगणी[4] ॥२॥
अउर इक मागउ भगति चिंतामणि ॥
जणी लखावहु असंत पापीसणि[5] ॥३॥
रविदासु भणै जो जाणै सो जाणु[6] ॥ संत अनंतहि अंतरु नाही[7] ॥४॥२॥

## बाणी रैदास जी ॥

का तूँ सोवै जाग दिवाना, झूठी जिउन[8] सत्त करि जाना ॥टेक॥
जिन जनम दिया सो रिजक उमड़ावें, घट घट भीतर रहट चलावै ।
करि बंदगी छाड़ि मैं मेरा, हृदय करीम सँभारि बसेरा ॥१॥
जो दिन आवै सो दुख में जाई, कीजै कूच रह्यो सच नाहीं ।
संगि चली है हम भी चलना, दूर गवन सिर ऊपर मरना ॥२॥
जो कछु बोया लुनिये[10] सोई, ता में फेरफार कस होई ।
छाड़िय कूर भजै हरि चरना, ताको मिटै जनम अरु मरना ॥३॥
आगे पंथ खरा है झीना, खांडे धार जैसा है पैना ।
जिस ऊपर मारग है तेरा, पंथी पंथ सँवार सबेरा ॥४॥
क्या तैं खरचा क्या तैं खाया, चल दरहाल[11] दिवान बुलाया ।
साहिब तो पै लेखा लेसी, भीड़ पड़े तूँ भरि भरि देसी ॥५॥
जनम सिराना किया पसारा, सूझि पर्यो चहुँ दिसि अँधियारा ।
कह रैदास अज्ञान दिवाना, अजहूँ न चेतहु नीफंद[12] खाना[13] ॥६॥

---

१ हे सन्त ! तेरे देह-स्वरूप की संगति ही मेरे प्राण हैं २. देवों के देव अर्थात् परमात्मा ३. की ४. मुझे संतों की रहनी, संतों की कहनी (उनका उपदेश) दो और मुझे संतों के सेवकों की सेवा प्रदान करो ५. असंत और पापी व्यक्ति मुझे कभी न दिखाओ ६. जानने वाला, ज्ञानी ७. रविदास जी कहते हैं कि जो व्यक्ति यह जानता है कि सन्त और परमात्मा में कोई भेद नहीं है, वही ज्ञानी है ८. ज़िन्दगी, जीवन ९. जीविका, रोज़ी १०. काटिये ११. तुरन्त १२ बन्धन-रहित १३. घर, धाम

## धनासरी भगत रविदास जी की ॥

चित सिमरनु करउ नैन अविलोकनो स्रवन बानी सुजसु पूरि राखउ[1] ॥
मनु सु मधुकरु[2] करउ चरन हिरदे धरउ
रसन[3] अंमृत राम नाम भाखउ[4] ॥१॥
मेरी प्रीति गोबिंद सिउ जिनि[5] घटै ॥
मै तउ मोलि महगी लई जीअ सटै[6] ॥ १ ॥ रहाउ ॥
साध संगति बिना भाउ[7] नही ऊपजै भाव बिनु भगति नही होइ तेरी ॥
कहै रविदासु इक बेनती हरि सिउ पैज[8] राखहु राजा राम मेरी ॥२॥२॥

## बसंतु बाणी रविदास जी की

१ ओ सतिगुर प्रसादि ॥

तुझहि सुझंता[9] कछू नाहि ॥ पहिरावा देखे ऊभि जाहि[10] ॥
गरबवती[11] का नाही ठाउ[12] ॥ तेरी गरदनि ऊपरि लवै काउ[13] ॥ १ ॥

तू कांइ गरबहि बावली ॥
जैसे भादउ खूंबराजु तू तिस ते खरी उतावली[14] ॥ १ ॥ रहाउ॥
जैसे कुरंक[15] नही पाइओ भेदु ॥ तनि[16] सुगंध ढूढै प्रदेसु[17] ॥
अपतन[18] का जो करे बीचारु ॥ तिसु नही जम कंकरु[19] करे खुआरु ॥२॥
पुत्र कलत्र का करहि अहंकारु । ठाकुरु लेखा मंगनहारु ॥
फेड़े[20] का दुखु सहै जीउ ॥ पाछे किसहि पुकारहि पीउ पीउ[21] ॥३॥
साधू की ज उ लेहि ओट ॥ तेरे मिटहि पाप सभ कोटि कोटि ॥
कहि रविदासु जो जपै नामु ॥ तिसु जाति न जनमु न जोनि कामु ॥४॥१॥

---

१. चित्त इसलिये है कि तुझ याद करू, आख इसलिये है कि तेरा दीदार करें, कान इसलिये हैं कि तेरी बाणी के उत्तम यश-गान से भरे रहें २. भ्रमर, भँवरा ३. रसना अथवा जिह्वा से ४. बोलूँ, उच्चारण करूँ ५. नहीं ६. जीव के बदले ७. प्रेम ८. इज्जत, लाज ९. सूझता १०. अपना पहरावा व ठाठ देख कर घमण्ड करने लग जाता है ११. अहंकारी १२. ठौर या ठिकाना १३. काल रूपी कौआ १४. तेरा जीवन उस खुंभ से भी कहीं क्षणभंगुर है जो पैदा होते ही शीघ्र ही सड़ने लग जाता है १५. हिरण १६. तन में १७. परदेश, बाहर १८. अपने शरीर १९. यमदूत २०. अपने किये कर्मों का २१. प्यारा-प्यारा कहता है कि मेरा कोई अब बने

## रागु सोरठि बाणी भगत रविदास जी की

१ ओं सतिगुर प्रसादि ॥

दुलभ जनमु पुंन फल पाइओ बिरथा जात अबिबेकै[1] ॥
राजे इंद्र समसरि[2] गृह आसन बिनु हरि भगति कहहु किह लेखै[3] ॥ १ ॥
न बीचारिओ राजा राम को रसु ॥
जिह रस अनरस[4] बीसरि जाही ॥ १ ॥ रहाउ ॥
जानि अजान भए हम बावर सोच असोच दिवस जाही ॥
इंद्री सबल निबल बिबेक बुधि परमारथ परवेस नही ॥२॥
कहीअत आन अचरीअत अन[5] कछु समझ न परै अपर[6] माइआ ॥
कहि रविदास उदास दास मति परहरि[7] कोपु करहु जीअ दइआ ॥३॥३॥

सुखसागरु सुरतर[8] चिंतामनि[9] कामधेनु बसि जाके ॥
चारि पदारथ[10] असट दसा[11] सिधि नवनिधि करतल[12] ताके ॥ १ ॥
हरि हरि हरि न जपहि रसना ॥
अवर सभ तिआगि बचन रचना ॥ १ रहाउ ॥
नाना खिआन[13] पुरान बेद बिधि[14] चउतीस अखर मांही[15] ॥
बिआस बिचारि कहिओ परमारथु राम नामु सरि नाही ॥
सहज समाधि उपाधि रहत फुनि बडै भागि लिव लागी ॥२॥
कहि रविदास प्रगासु रिदै धरि जनम मरन भै भागी[16] ॥३॥४॥

## धनासरी भगत रविदास जी की ॥

नामु तेरो आरती मजनु[17] मुरारे ॥
हरि के नाम बिनु झूठे सगल पासारे[18] ॥१॥ रहाउ॥

---

१. विचार-हीनता या न समझी के कारण २. समान ३. किस काम के ४. अन्य सब सांसा[रिक] रस अथवा स्वाद ५. हम कहते कुछ हैं और आचरण कुछ और ही करते हैं ६. अपार ७. छोड़ क[र] त्याग कर ८. कल्प वृक्ष ९. वह मणि जिससे मन की कामनाएँ पूरी हो जाती हैं १०. धर्म. अ[र्थ] काम. मोक्ष–चार पदार्थ ११. अष्ट+दस अर्थात् अठारह १२. हथेली पर अर्थात् जिसके हाथ मे[ं] १३. प्रसंग १४. वेदों में बताई हुई विधियाँ १५. चौंतीम अक्षरों में अर्थात लिखने-पढ़ने तक सी[मित] हैं १६. रविदास जी कहते हैं कि जिस व्यक्ति की आत्मा भाग्य से प्रभु चरणों में लीन हो जाती [है] वह सहज अवस्था को प्राप्त कर लेता है. उस के अन्तर में प्रकाश हो जाता है और वह जन्म म[रण] पर विजय प्राप्त कर लेता है १७. स्नान १८. सब धन्धे झूठे हैं

नामु तेरो आसनो[1] नामु तेरो उरसा[2] नामु तेरा केसरो ले छिटकारे[3] ॥
नामु तेरा अंभुला[4] नामु तेरो चंदनो घसि जपे
नामु ले तुझहि कउ चारे ॥ १ ॥
नामु तेरो दीवा नामु तेरो बाती नामु तेरो तेलु ले माहि पसारे ॥
नाम तेरे की जोति लगाई भइओ उजिआरो भवन सगलारे ॥२॥
नामु तेरो तागा नामु फूल माला भार अठारह सगल जूठारे[5] ॥
तेरो कीआ तुझहि किआ अरपउ नामु तेरा तुही चवर ढोलारे[6] ॥३॥
दस अठा अठसठे चारे खाणी इहै वरतणि है सगल संसारे[7] ॥
कहै रविदासु नामु तेरो आरती सतिनामु है हरि भोग तुहारे ॥४॥३॥

## रामकली बाणी रविदास जी की

१ ओं सतिगुर प्रसादि ॥

पड़ीऐ गुनीऐ नामु सभु सुनीऐ अनभउ भाउ न दरसै[8] ॥
लोहा कंचनु[9] हिरन[9] होइ कैसे जउ पारसहि न परसै[10] ॥१॥
देव संसै[11] गांठि न छूटै ॥
काम क्रोध माइआ मद मतसर इन पंचहु मिलि लूटे ॥१॥रहाउ॥
हम बड कबि[12] कुलीन[13] हम पंडित हम जोगी संनिआसी ॥
गिआनी गुनी सूर[14] हम दाते इह बुधि कबहि न नासी[15] ॥२॥
कहु रविदास सभै नही समझसि भूलि परे जैसे बउरे ॥
मोहि अधारु नामु नाराइन जीवन प्रान धन मोरे ॥३॥१॥

---

१. पूजा करने का आसन २. केसर घिसने का पत्थर ३. छिड़कने की केसर ४. पानी ५. सारी वनस्पति का एक-एक पत्ता ले लें तो अठारह भार (तोल) होते हैं, एक तोल पांच मन से भारी होता है। यहां भाव यह है कि सारी वनस्पति जूठी है, प्रभु के भेंट के योग्य नहीं ६. नाम तेरा मैं तुझे भेंट करता हूँ और तेरे ऊपर तानता हूँ, चँवर हुलाता हूँ ७. सारा संसार अठारह पुरानों, अड़सठ तीर्थों और चार खानों में भटक रहा है ८. वाणी के पढ़ने-सुनने से भी परमेश्वर के ज्ञान और प्रेम स्वरूप के दर्शन नहीं होते ९. सोना १०. स्पर्श ११. भ्रम और संशय १२. कवि १३. अच्छे कुल (खानदान) वाले १४. सूरमा, बहादुर १५. यह होमैं वाली बुद्धि कि हम बड़े गुनी-ज्ञानी तथा बहादुर और ऊँचे कुल वाले हैं कभी नष्ट नहीं होती

## भैरउ बाणी रविदास जीउ की घरु २ ॥

१ ओ सतिगुर प्रसादि ॥

बिनु देखे उपजै[1] नही आसा ॥ जो दीसै सो होइ बिनासा ॥
बरन[2] सहित जो जापै नामु ॥ सो जोगी केवल निहकामु[3] ॥१॥
परचै[4] रामु रवै[5] जउ कोई ॥ पारसु परसै दुबिधा न होई ॥१॥रहाउ॥
सो मुनि मन की दुबिधा खाइ ॥ बिनु दुआरे त्रैलोक समाइ ॥
मन का सुभाउ सभु कोई करै ॥ करता[6] होइ सु अनभै[7] रहै ॥२॥
फल कारन फूली बनराइ[8] ॥ फलु लागा तब फूलु बिलाइ[9] ॥
गिआनै कारन करम अभिआसु ॥ गिआनु भइआ तह करमह नासु ॥३॥
घृत कारन दधि[10] मथै[11] सइआन[12] ॥ जीवत मुकत सदा निरबान ॥
कहि रविदास परम[13] बैराग ॥ रिदै रामु की न जपसि[14] अभाग ॥४॥१॥

## आसा बाणी स्री रविदास जीउ की

१ ओ सतिगुर प्रसादि ॥

मृग[15] मीन[16] भृंग[17] पतंग[18] कुंचर[19] एक दोख बिनास[20] ॥
पंच दोख असाध जा महि ता की केतक आस ॥१॥
माधो अबिदिआ हित कीन ॥ बिबेक दीप मलीन ॥१॥ रहाउ॥
त्रिगद[21] जोनि अचेत संभव पुंन पाप असोच ॥
मानुखा अवतार दुलभ तिही संगति पोच ॥२॥
जीअ जंत जहा जहा लगु करम के बसि जाइ ॥
काल फास अबध लागे कछु न चलै उपाइ ॥३॥
रविदास दास उदास तजु भ्रमु तपन तपु गुर गिआन ॥
भगतजन भै हरन परमानंद[22] करहु निदान[23] ॥४॥१॥

---

१. पैदा होती २. उच्च जाति का हाकर ३. कामना राहत ४. अभ्यास करके ५. जप अर्थात जाप करे ६. मन को बस में कर ले ७. निर्भय ८. वनस्पति ९. दूर हो जाते हैं १०. दही ११. मन्थन करती है १२. चतुर स्त्री १३. अधिक, बहुत १४. क्यों नहीं जपता १५. हिरन १६. मछली १७. भँवरा १८. पतंगा १९. हाथी २०. नष्ट हो जाते हैं २१. टेढ़ी चाल वाले जीव (सांप, मेंढक आदि) २२. मुक्ति २३. अंत में

# शेख़ फ़रीद के सलोक

जितु दिहाड़ै धनवरी साहे लए लिखाइ ॥
मलकु[१] जि कंनी सुणीदा मुहु देखाले आइ ॥
जिंदु निमाणी कढीऐ हडा कू कड़काइ ॥
साहे लिखे न चलनी[२] जिंदू कूं समझाइ ॥
जिंदू वहुटी मरणु वरु लै जासी परणाइ[३] ॥
आपण हथी जोलि कै कै गलि लगै धाइ ॥
वालहु निकी पुरसलात[४] कंनी न सुणीआइ ॥
फरीदा किड़ी पवंदीई खड़ा न आपु मुहाइ[५] ॥१॥

फरीदा दर दरवेसी गाखड़ी[६] चलां दुनीआं भति[७] ॥
बंन्हि उठाई पोटली किथै वंञा घति ॥२॥

किझु न बुझै किझु न सुझै दुनीआ गुझी भाहि[८] ॥
सांई मेरै चंगा कीता नाही त हंभी दझां[९] आहि ॥३॥

फरीदा जे जांणां तिल थोड़ड़े संमलि बुकु भरी ॥
जे जाणा सहु नंढड़ा[१०] तां थोड़ा माणु करी ॥४॥

जे जाणा लड़ु छिजणा[११] पीडी पाईं गंढि ॥

---

१. यमराज २. नहीं टलते ३. मौत जिन्दगी को ब्याह कर ले जायेगी, ४. इस्लाम धर्म के अनुसार नर्क की अग्नि के ऊपर बना हुआ पुल जो बाल से भी बारीक है ५. हे फरीद, अन्त समय समीप आ गया है, अपने आपको न लुटा ६. कठिन ७. दुनिया के जैसे ८. आग ६. नहीं तो मैं भी इसमें जल जाता १०. बाल-स्वभाव वाला, बेपरवाह ११. अगर पता होता कि लड़ को खुल जाना था

तै जैवडु मै नाहि को सभु जगु डिठा हंढि[1] ॥५॥

फरीदा जे तू अकलि लतीफु[2] काले लिखु न लेखु ॥
आपनड़ै गिरीवान[3] महि सिरु नींवां करि देखु ॥६॥
फरीदा जो तै मारनि मुकीआं तिन्हा न मारे घुंमि[4] ॥
आपनड़ै घरि जाईऐ पैर तिन्हा दे चुंमि ॥७॥
फरीदा जां तउ खटण वेल तां तू रता दुनी सिउ ॥
मरग सवाई नीहि जां भरिआ तां लदिआ ॥८॥
देखु फरीदा जु थीआ दाड़ी होई भूर[5] ॥
अगहु नेड़ा आइआ पिछा रहिआ दूरि ॥९॥
देखु फरीदा जि थीआ सकर होई विसु ॥
सांई बाझहु आपणे वेदण कहीऐ किसु ॥१०॥
फरीदा अखी देखि पतीणीआं[6] सुणि सुणि रीणे[7] कंन ॥
साख पकंदी आईआ होर करेंदी वंन ॥११॥
फरीदा काली जिनी न राविआ धउली रावै कोइ[8] ॥
करि सांई सिउ पिरहड़ी रंगु नवेला होइ ॥१२॥
फरीदा कालीं धउली साहिबु सदा है जे को चिति करे ॥
आपणा लाइआ पिरमु[9] न लगई जे लोचै सभु कोइ ॥
एहु पिरमु पिआला खसम का जै भावै तै देइ ॥१३॥(म० ३)
फरीदा जिन्ह लोइण जगु मोहिआ से लोइण[10] मै डिठु ॥
कजल रेख न सहदिआ से पंखी सूइ बहिठु ॥१४॥
फरीदा कूकेदिआ चांगेदिआ[11] मती देदिआ नित ॥
जो सैतानि वंञाइआ[12] से कित फेरहि चित ॥१५॥
फरीदा थीउ पवाही दभु ॥ जे साई लोड़हि सभु ॥
इकु छिजहि बिआ लताड़ीअहि ॥ तां सांई दै दरि वाड़ीअहि ॥१६॥
फरीदा खाकु न निंदीऐ खाकु जेडु न कोइ ॥
जीवदिआ पैरा तलै मुइआ उपरि होइ ॥१७॥

---

१. फिर कर, ढूँढ कर २. कुशाग्र-बुद्धि ३ अपने दामन में देख अर्थात् अपने अवगुणों की ओर देख ४. पलटकर अर्थात् बदले में ५. सफेद, श्वेत ६. कमजोर ७. बहरे ८. अगर किसी ने जवानी में परमात्मा की भक्ति नहीं की तो अब बुढ़ापे में उसकी भक्ति तो कोई विरला ही कर सकता है ९. प्रेम १०. नेत्र ११. दुहाई देती है १२. जिसे काल ने तबाह कर दिया है

फरीदा जा लबु ता नेहु किआ लबु त कूड़ा नेहु ॥
किचरु झति लवाईऐ छपरि तुटै मेहु ॥१८॥
फरीदा जंगलु जंगलु किआ भवहि वणि कंडा मोड़ेहि ॥
वसी रबु हिआलीऐ जंगलु किआ ढूढेहि ॥१९॥
फरीदा इनी निकी जंघीऐ[1] थल डूंगर[2] भविओम्हि ॥
अजु फरीदै कूजड़ा सै कोहां थीओमि[3] ॥२०॥
फरीदा राती वडीआं धुखि धुखि उठनि पास[4] ।
धिगु तिन्हा दा जीविआ जिन्हा विडाणी[5] आस ॥२१॥
फरीदा जे मै होदा वारिआ मिता आइड़िआं ॥
हेड़ा जलै मजीठ जिउ उपरि अंगारा[6] ॥२२॥
फरीदा लोड़ै दाख बिजउरीआं[7] किकरि बीजै जटु ॥
हंढै उंन कताइदा पैधा लोड़ै पटु ॥२३॥
फरीदा गलीए चिकड़ु दूरि घरु नालि पिआरे नेहु ॥
चला त भिजै कंबली रहां त तुटै नेहु ॥२४॥
भिजउ सिजउ कंबली अलह वरसउ मेहु ॥
जाइ मिला तिन्हा सजणा तुटउ नाही नेहु ॥२५॥
फरीदा मै भोलावा पग दा मतु मैली होइ जाइ[8] ॥
गहिला[9] रूहु न जाणई सिरु भी मिटी खाइ ॥२६॥
फरीदा सकर[10] खंडु निवात गुड़ु माखिउ मांझा दुधु ॥
सभे वसतू मिठीआं रब न पुजनि तुधु ॥२७॥
फरीदा रोटी मेरी काठ की लावणु मेरी भुख ॥
जिन्हा खाधी चोपड़ी घणे सहनिगे दुख ॥२८॥
रुखी सुखी खाइ कै ठंडा पाणी पीउ ॥
फरीदा देखि पराई चोपड़ी ना तरसाए जीउ ॥२९॥
अजु न सुती कंत सिउ अंगु मुड़े मुड़ि जाइ ॥

१. लातों से २. पर्वत ३. आज पास में पड़ा हुआ लोटा उठाना भी ऐसा है मानो सौ कोस से उठा कर लाना है ४. घुटने दुखते हैं ५. पराई ६. अगर मैंने मित्रों-सत्संगियों के आने पर कुछ छिपा कर रखा हो तो मेरा मांस मजीठ के समान लाल अंगारों पर जले ७. बिजोर देश की ८. पैरों को मैले होने से बचाने की भूल में ९. बेसुध, बेपरवाह १०. मिसरी

जाइ पुछहु डोहागणी तुम किउ रैणि विहाइ ॥३०॥
साहुरै ढोई ना लहै पेईऐ[1] नाही थाउ ।
पिरु वातड़ी[2] न पुछई धन सोहागणि नाउ ॥३१॥
साहुरै पेईऐ कंत की कंतु अगंम अथाह ॥
नानक सो सोहागणी जु भावै बेपरवाह ॥३२॥ (म० १)
नाती धोती संबही[3] सुती आइ नचिंदु[4] ॥
फरीदा रही सु बेड़ी हिंङु दी गई कथूरी गंधु ॥३३॥
जोबन जांदे ना डरां जे सह प्रीति न जाइ ॥
फरीदा कितंी जोबन प्रीति बिनु सुकि गए कुमलाइ ॥३४॥
फरीदा चिंत खटोला वाणु दुखु बिरह विछावण लेफु ॥
एहु हमारा जीवणा तू साहिब सचे वेखु ॥३५॥
बिरहा बिरहा आखीऐ बिरह तू सुलतानु ॥
फरीदा जितु तन बिरहु न ऊपजै सो तनु जाणु मसानु ॥३६॥
फरीदा ए बिसु गंदला धरीआं खंडु लिवाड़ि[5] ॥
इकि राहेदे रहि गए इकि राधी गए उजाड़ि ॥३७॥
फरीदा चारि गवाइआ हंढि कै चारि गवाइआ संमि[6] ॥
लेखा रबु मंगेसीआ तू आंहो केरे कंमि ॥३८॥
फरीदा दरि दरवाजै जाइ कै किउ डिठो घड़ीआलु ॥
एहु निदोसां मारीऐ हम दोसां दा किआ हालु ॥३९॥
घड़ीए घड़ीए मारीऐ पहरी लहै सजाइ ॥
सो हेड़ा घड़ीआल जिउ डुखी रैणि विहाइ ॥४०॥
बुढा होआ सेख फरीदु कंबणि लगी देह ॥
जे सउ वर्हिआ जीवणा भी तनु होसी खेह ॥४१॥
फरीदा बारि[7] पराइऐ बैसणा सांई मुझै न देहि ॥
जे तू एवै रखसी जीउ सरीरहु लेहि ॥४२॥
कंधि कुहाड़ा सिरि घड़ा वणि कै सरु लोहारु ॥
फरीदा हउ लोड़ी सहु आपणा तू लोड़हि अंगिआर ॥४३॥
फरीदा इकन्हा आटा अगला इकन्हा नाही लोणु ॥

१. पिता के घर (इस जन्म में) २. बात, खबर ३. सजी हुई ४. निश्चिन्त, बेफ़िक्र ५. लिबेड़ कर ६. दिन के चार पहर भटक कर गवाँ दिये और रात के सो कर ७. द्वार

अवै गए सिञापसन्हि चोटां खासी कउणु ॥४४॥
पासि दमामे छतु सिरि भेरी सडो रड ॥
जाइ सुते जीराण[1] महि थीए अतीमा गड ॥४५॥
फरीदा कोठे मंडप माड़ीआ उसारेदे भी गए ॥
कूड़ा सउदा करि गए गोरी आइ पए ॥४६॥
फरीदा खिथड़ि[2] मेखा[3] अगलीआ[4] जिंदु[5] न काई मेख ॥
वारी आपो आपणी चले मसाइक सेख ॥४७॥
फरीदा दुहु दीवी बलंदिआ मलकु बहिठा आइ ॥
गड़ु लीता घटु लुटिआ दीवड़े गइआ बुझाइ[6] ॥४८॥
फरीदा वेखु कपाहै जि थीआ जि सिरि थीआ तिलाह[7] ॥
कमादै अरु कागदै कुंने कोइलिआह ॥
मंदे अमल करेदिआ एह सजाइ तिनाह ॥४९॥
फरीदा कंनि मुसला सूफु गलि दिलि काती गुड़ु वाति[8] ॥
बाहरि दिसै चानणा दिलि अंधिआरी राति ॥५०॥
फरीदा रती रतु न निकलै जे तंनु चीरै कोइ ॥
जो तन रते रब सिउ तिन तनि रतु न होइ ॥५१॥
इहु तनु सभो रतु है रतु बिनु तंनु न होइ ॥
जो सह रते आपणे तितु तनि लोभु रतु न होइ ॥
भै पइऐ तनु खीणु होइ लोभु रतु विचहु जाइ ॥
जिउ बैसंतरि धातु सुधु होइ
तिउ हरि का भउ दुरमति मैलु गवाइ ॥
नानक ते जन सोहणे जि रते हरि रंगु लाइ ॥५२॥ (म०३)
फरीदा सोई सरवरु ढूढि लहु जिथहु लभी वथु[9] ॥
छपड़ि ढूढै किआ होवै चिकड़ि डुबै हथु ॥५३॥
फरीदा नंढी कंतु न राविओ वडी थी मुईआसु ॥

१. मसान में २. गुदड़ी ३. गाँठ ४. कई ५. ज़िन्दगी ६. मलिक-उल-मौत या यमराज, जो इन्तिजार में बैठा है, आकर जलते हुए दो नेत्रों के दीपकों को बुझा कर शरीर रूपी किले में से जीवात्मा को लूट कर ले जाता है ७. हे फ़रीद ! तू देख कपास के साथ जो हुआ और तिलों के सिर पर जो बीती ८. मुंह में गुड़ है अर्थात् जीव इन्द्रियों के भोगों में आसक्त हैं ९. वस्तु, नाम रूपी पदार्थ

धन कूकेंदी गोर में तै सह ना मिलीआसु[1] ॥५४॥
फरीदा सिरु पलिआ दाड़ी पली मुछां भी पलीआं[2] ॥
रे मन गहिले बावले माणहि किआ रलीआं ॥५५॥
फरीदा कोठे धुकणु केतड़ा पिर नीदड़ी निवारि ॥
जो दिह लधे गाणवे गए विलाड़ि विलाड़ि[3] ॥५६॥
फरीदा कोठे मंडप माड़ीआ एतु न लाए चितु ॥
मिटी पई अतोलवी कोइ न होसी मितु[4] ॥५७॥
फरीदा मंडप मालु न लाइ मरग सताणी[5] चिति धरि॥
साई जाइ सम्हालि जिथै ही तउ वंञणा ॥५८॥
फरीदा जिन्ही कंमी नाहि गुण ते कंमड़े विसारि ॥
मतु सरमिंदा थीवही सांई दै दरबारि ॥५९॥
फरीदा साहिब दी करि चाकरी दिल दी लाहि भरांदि[6] ॥
दरवेसा नो लोड़ीऐ रुखां दी जीरांदि[7] ॥६०॥
फरीदा काले मैडे कपड़े काला मैडा वेसु ॥
गुनही[8] भरिआ मै फिरा लोकु कहै दरवेसु ॥६१॥
तती तोइ न पलवै जे जलि टुबी देइ ॥
फरीदा जो डोहागणि रब दी झूरेदी झूरेइ[9] ॥६२॥
जां कुआरी ता चाउ वीवाही तां मामले ॥
फरीदा एहो पछोताउ वति कुआरी न थीऐ ॥६३॥
कलर केरी छपड़ी आइ उलथे हंझ[10] ॥
चिंजू बोड़न्हि ना पीवहि उडण संदी डंझ[11] ॥६४॥
हंसु उडरि कोध्रै पइआ लोकु विडारणि[12] जाइ ॥
गहला लोकु न जाणदा हंसु न कोध्रा खाइ ॥६५॥

---

१. जिस रूह रूपी स्त्री ने युवावस्था (जीवन काल) में परमेश्वर रूपी पति को प्यार न किया, वह मौत के बाद कब्र में पड़ी पछताती है २. सफेद हो गईं ३. हे फरीद! कोठे की दौड़ कितनी लम्बी हो सकती है, अर्थात् तू परमेश्वर की ओर से नींद दूर कर, लापरवाही त्याग क्योंकि जो गिनती के दिन तुझें मिले हैं वे छलांग लगाते हुए भागे जा रहे हैं ४. जब कब्र में पड़ा होगा, तो उस समय कोई तैरा मित्र न होगा ५. बलवान मौत को तू याद रख ६. भ्रम ७. बरदाश्त, धैर्य ८. गुनाहों से ९. जिस प्रकार पानी से जमी या गली हुई खेती को चाहे कितना ही पानी देवें, वह हरी नहीं होती, इस प्रकार परमात्मा से बिछुड़ी हुई अभागिन सदैव झुरती रहती है १०. हंस ११. उद्यम १२. उड़ाने के लिये

चलि चलि गईआं पंखीआ जिनी वसाए तल ॥
फरीदा सरु[1] भरिआ भी चलसी थके कवल इकल ॥६६॥
फरीदा इट सिराणे भुइ सवणु कीड़ा लड़िओ मासि ॥
केतड़िआ जुग वापरे इकतु पइआ पासि[2] ॥६७॥
फरीदा भंनी घड़ी सवंनवी टुटी नागर लजु ॥
अजराईलु फरेसता कैं घरि नाठी अजु[3] ॥६८॥
फरीदा भंनी घड़ी सवंनवी टूटी नागर लजु ॥
जो सजण भुइ भारु थे से किउ आवहि अजु ॥६९॥
फरीदा बेनिवाजा कुतिआ एह न भली रीति ॥
कबही चलि न आइआ पंजे बखत मसीति ॥७०॥
उठु फरीदा उजू साजि सुबह निवाज गुजारि ॥
जो सिरु साईं ना निवै सो सिरु कपि उतारि ॥७१॥
जो सिरु साईं ना निवै सो सिरु कीजै कांइ ॥
कुंने हेठि जलाईऐ बालण संदै थाइ ॥७२॥
फरीदा किथै तैडे मापिआ जिन्ही तूं जणिओहि ॥
तै पासहु ओइ लदि गए[4] तूं अजै न पतीणोहि[5] ॥७३॥
फरीदा मनु मैदानु करि टोए टिबे लाहि ॥
अगै मूलि न आवसी दोजक संदी भाहि[6] ॥७४॥
फरीदा खालकु खलक महि खलक वसै रब माहि ॥
मंदा किस नो आखीऐ जां तिसु बिनु कोई नाहि ॥७५॥(म०५)
फरीदा जि दिहि नाला कपिआ जे गलु कपहि चुख ॥
पवन्हि न इतंी मामले सहां न इती दुख ॥७६॥
चबण चलण रतंन से सुणीअर बहि गए ॥
हेड़े मुती धाह से जानी चलि गए[7] ॥७७॥

---

१. सरोवर, तालाब २. एक करवट से (कब्र में) पड़े हुए बहुत समय बीत जायेगा ३. हे फ़रीद, तेरे पड़ौस में कोई सुन्दर घड़ा फूट गया है, स्वाँसों की कोई सुन्दर घड़िया टूट गई है, अज़राईल फरिश्ता (यमदूत) आज किसी के घर पाहुना है ४. तेरे पास से वे चल बसे ५. तुझे अभी भी प्रतीति न आई कि एक दिन तुझे भी चले जाना है ६. तुझे नरकों की आग में नहीं जलना पड़ेगा ७. अर्थात् बुढ़ापे के कारण दाँत, पैर, आँख और कान जवाब दे गये और अब जीव आहें भर के रोता है

फरीदा बुरे दा भला करि गुसा मनि न हढाइ ॥
देही रोगु न लगई पलै सभु किछु पाइ ॥७८॥
फरीदा पंख पराहुणी दुनी सुहावा बागु ॥
नउबति वजी सुबह सिउ चलण का करि साजु ॥७९॥
फरीदा राति कथूरी वंडीऐ सुतिआ मिलै न भाउ ॥
जिन्हा नैण नंीद्रावले तिन्हा मिलणु कुआउ[1] ॥८०॥
फरीदा मै जानिआ दुखु मुझ कू दुखु सबाइऐ जगि ॥
ऊचे चड़ि कै देखिआ तां घरि घरि एहा अगि ॥८१॥
फरीदा भूमि रंगावली मंझि विसूला[2] बाग ॥
जो जन पीरि निवाजिआ तिन्हा अंच न लाग ॥८२॥ (महला ५)
फरीदा उमर सुहावड़ी संगि सुवंनड़ी देह ॥
विरले केई पाईअनि जिन्हा पिआरे नेह ॥८३॥ (महला ५)
कंधी वहण न ढाहि तउ भी लेखा देवणा ॥
जिधरि रब रजाइ वहणु तिदाऊ गंउ करे ॥८४॥
फरीदा डुखा सेती दिहु गइआ सूलां सेती राति ॥
खड़ा पुकारे पातणी बेड़ा कपर वाति[3] ॥८५॥
लंमी लंमी नदी वहै कंधी केरै हेति[4] ॥
बेड़े नो कपरु किआ करे जे पातण रहै सुचेति ॥८६॥
फरीदा गलंी सु सजण वीह इकु ढूंढेदी न लहां ॥
धुखां जिउ मांलीह कारणि तिन्हा मापिरी ॥८७॥
फरीदा इहु तनु भउकणा[5] नित नित दुखीऐ कउणु ॥
कंनी बुजे दे रहां किती वगै पउणु[6] ॥८८॥
फरीदा रब खजूरी पकीआं माखिअ नई वहंनि ॥
जो जो वंञै डीहड़ा[6] सो उमर हथ पवंन्हि[7] ॥८९॥
फरीदा तनु सुका पिंजरु थीआ तलीआं खूंडहि काग ॥
अजै सु रबु न बाहुड़िओ देखु बंदे के भाग ॥९०॥
कागा करंग ढढोलिआ सगला खाइआ मासु ॥

१. कैसे, कहाँ से २. विष-भरा ३. नाव लहरों में फँसी हुई है ४. नाव को डुबाने के लिये ५. अर्थात शरीर में अनेक कामनाओं का शोरगुल हो रहा है ६. दिन बीतता है। ७. आयु पर हाथ मार रहा है

ए दुइ नैना मति छुहउ पिर देखन की आस ॥ ९१॥

कागा चूंडि न पिंजरा बसै त उडरि जाहि ॥
जितु पिंजरै मेरा सहु बसै मासु न तिदू खाहि ॥९२॥

फरीदा गोर निमाणी सडु करे[1] निघरिआ घरि आउ ॥
सरपर मैथै आवणा[2] मरणहु ना डरिआहु ॥९३॥

एनी लोइणी[3] देखदिआ[4] केती चलि गई ॥
फरीदा लोकां आपे आपणी मै आपणी पई ॥९४॥

आपु सावारहि मै मिलहि मै मिलिआ सुखु होइ ॥
फरीदा जे तू मेरा होइ रहहि सभु जगु तेरा होइ ॥९५॥

कंधी उतै रुखड़ा किचरकु बंनै धीरु ॥
फरीदा कचै भांडै रखीऐ किचरु ताई नीरु ॥९६॥

फरीदा महल निसखण[5] रहि गए वासा आइआ तलि[6] ॥
गोरां से निमाणीआ बहसनि रूहां मलि ॥
आखीं सेखा बंदगी चलणु अजु कि कलि ॥९७॥

फरीदा मउतै दा बंना एवै दिसै जिउ दरीआवै ढाहा[7] ॥
अगै दोजक तपिआ सुणीऐ हूल पवै काहाहा[8] ॥
इकना नो सभ सोझी आई इकि फिरदे वेपरवाहा ॥
अमल जि कीतिआ दुनी विचि से दरगह ओगाहा[9] ॥९८॥

फरीदा दरीआवै कंनै बगुला बैठा केल करे ॥
केल करेदे हंझनो अचिंते बाज पए ॥
बाज पए तिसु रब दे केलां विसरीआं ॥
जो मनि चिति न चेते सनि सो गाली रब कीआं[10] ॥९९॥

साढे त्रै मण देहुरी चलै पाणी अंनि ॥
आइओ बंदा दुनी विचि वति आसूणी बंन्हि[11] ॥
मलकुल मउत जां आवसी सभ दरवाजे भंनि ॥

१. कब्र आवाज़ देकर पुकार रही है २. आखिर मेरे पास आना है ३. आँखों से ४. देखते-देखते ५. खाली ६. धरती के नीचे अर्थात् कब्र में ७. मौत जीवन रूपी किनारे को ढाह रही है ८. आगे नरक की अग्नि है और हाहाकार मची हुई है। ९. गवाही देते हैं १०. संसार में मौज करते जीव पर अचानक मौत का बाज टूट पड़ता है, ईश्वर वह बात कर देता है जिसका जीव को ख़याल भी नहीं होता ११. संसार में सुन्दर आशाएँ बाँध कर आया है

तिन्हा पिआरिआ भाईआं अगै दिता बंन्हि ॥
वेखहु बंदा चलिआ चहु जणिआ दै कंन्हि[1] ॥
फरीदा अमल जि कीते दुनी विचि दरगह आए कंमि ॥१००॥
फरीदा हउ बलिहारी तिन्ह पंखीआ जंगलि जिन्हा वासु ॥
ककरु चुगनि थलि वसनि रब न छोडन्हि पासु ॥१०१॥
फरीदा रुति फिरी वणु कंबिआ पत झड़े झड़ि पाहि ॥
चारे कुंडा ढूंढीआं रहणु किथाऊ नाहि ॥१०२॥
फरीदा पाड़ि पटोला धजकरी[2] कंबलड़ी पहिरेउ ॥
जिन्ही वेसी सहु मिलै सेई वेस करेउ ॥१०३॥
काइ पटोला पाड़ती कंबलड़ी पहिरेइ ॥
नानक घर ही बैठिआ सहु मिलै जे नीअति रासि करेइ ॥१०४॥(म०३)
फरीदा गरबु जिन्हा वडिआईआ धनि जोबनि आगाह ॥
खाली चले धणी सिउ टिबे जिउ मीहाहु ॥१०५॥ (म०५)
फरीदा तिना मुख डरावणे जिना विसारिओनु नाउ ॥
ऐथै दुख घणेरिआ अगै ठउर न ठाउ ॥१०६॥
फरीदा पिछल राति न जागिओहि जीवदड़ो मुइओहि ॥
जे तै रबु विसारिआ त रबि न विसरिओहि ॥१०७॥
फरीदा कंतु रंगावला वडा वेमुहताजु ॥
अलह सेती रतिआ एहु सचावां[3] साजु ॥१०८॥(म०५)
फरीदा दुखु सुखु इकु करि दिल ते लाहि विकारु ॥
अलह भावै सो भला तां लभी दरबारु ॥१०९॥(म०५)
फरीदा दुनी वजाई वजदी तूं भी वजहि नालि ॥
सोई जीउ न वजदा जिसु अलहु करदा सार[4] ॥११०॥(म०५)
फरीदा दिलु रता इसु दुनी सिउ दुनी न कितै कंमि ॥
मिसल फकीरां गाखड़ी[5] सु पाईऐ पूर करंमि ॥१११॥(म०५)
पहिले पहिरै फुलड़ा फलु भी पछा राति ॥
जो जागंन्हि लहंनि से साईं कंनो दाति ॥११२॥
दाती साहिब संदीआ किआ चलै तिसु नालि ॥

१. कन्धे पर २. टुकड़े-टुकड़े करके ३. सच्चा ४. सँभाल ५. फ़कीरों की कठिन रहनी

इकि जागंदे ना लहन्हि इकन्हा सुतिआ देइ उठालि ॥११३॥
ढूढेदीए सुहाग कू तउ तनि काई कोर[1] ॥
जिन्हा नाउ सुहागणी तिन्हा झाक न होर ॥११४॥
सबर मंझ कमाण ए सबरु का नीहणो[2] ॥
सबर संदा बाणु खालकु खता न करी[3] ॥११५॥
सबर अंदरि साबरी तनु एवैं जालेन्हि[4] ॥
होनि नजीकि खुदाइ दै भेतु न किसै देनि ॥११६॥
सबरु एहु सुआउ[5] जे तूं बंदा दिड़ु[6] करहि ॥
वधि थीवहि दरीआउ टुटि न थीवहि वाहड़ा[7] ॥११७॥
फरीदा दरवेसी गाखड़ी चोपड़ी परीति ॥
इकनि किनै चालीऐ दरवेसावी रीति[8] ॥११८॥
तनु तपै तनूर जिउ बालणु हड बलंन्हि ॥
पैरी थकां सिरि जुलां जे मूं पिरी मिलंन्हि[9] ॥११९॥
तनु न तपाइ तनूर जिउ बालणु हड न बालि ॥
सिरि पैरी किआ फेड़िआ[10] अंदरि पिरी निहालि ॥१२०॥
हउ ढूढेदी सजणा सजणु मैडे नालि ॥
नानक अलखु न लखीऐ गुरमुखि देइ दिखालि ॥१२१॥ (म०४)
हंसा देखि तरंदिआ बगा आइआ चाउ ॥
डुबि मुए बग बपुड़े सिरु तलि उपरि पाउ ॥१२२॥ (म०३)
मै जाणिआ वडहंसु है तां मै कीता संगु ॥
जे जाणा बगु बपुड़ा जनमि न भेड़ी अंगु ॥१२३॥ (म०३)
किआ हंसु किआ बगुला जा कउ नदरि धरे ॥
जे तिसु भावै नानका कागहु हंसु करे ॥१२४॥ (म०१)
सरवर पंखी हेकड़ो फाहीवाल पचास ॥

१. कोई त्रुटि या कसर है २ चिल्ला ३. अगर मन में सबर का ही तीर, सबर का कमान और सबर का ही चिल्ला हो तो परमात्मा यह तीर खाली नहीं जाने देता ४. इसी प्रकार भक्ति का अभ्यास करते हैं ५. स्वार्थ, जीवन का उद्देश्य ६. दृढ़ ७. भाव यह कि सबर के द्वारा तू बढ़ कर विशाल सरिता बन जायेगा, छोटा नाला न रहेगा ८. सच्ची भक्ति कठिन है ९. अगर पैरों से चलते-चलते थक जाऊँ तो सिर के द्वारा चलूँ, यदि मेरे प्रियतम मिल जायें १०. क्या बिगाड़ा है; अर्थात् शरीर को कष्ट देने की क्या जरूरत है, प्रियतम तो अन्दर ही है

इहु तनु लहरी गडु थिआ[1] सचे तेरी आस ॥१२५॥

कवणु सु अखरु कवण गुणु कवणु सु मणीआ मंतु ॥
कवणु सु वेसो हउ करी जितु वसि आवै कंतु ॥१२६॥

निवणु सु अखरु खवणु गुणु जिहबा मणीआ मंतु ॥
ए त्रै भैणे वेस करि तां वसि आवी कंतु ॥१२७॥

मति होदी होइ इआणा ॥ ताण होदे होइ निताणा ॥
अणहोदे आपु वंडाए ॥ को ऐसा भगतु सदाए ॥१२८॥

इकु फिका ना गालाइ सभना मै सचा धणी ॥
हिआउ न कैही ठाहि माणक सभ अमोलवे ॥१२९॥

सभना मन माणिक ठाहणु मूलि मचांगवा ॥
जे तउ पिरीआ दी सिक हिआउ न ठाहे कहीदा[2] ॥१३०॥

१. फँस गया २. किसी का दिल न दुखा

# सहजो बाई के शब्द

(१)

अब तुम अपनी ओर निहारो ।
हमरे अवगुन पै नहिं जाओ, तुमहीं अपनी बिरद सम्हारो ॥
जुग जुग साख तुम्हारी ऐसी, बेद पुरानन गाई ।
पतित उधारन नाम तुम्हारो, यह सुन के मन दृढ़ता आई ॥
मैं अजान तुम सब कछु जानो, घट घट अंतरजामी ।
मैं तो चरन तुम्हारे लागी, हो किरपाल दयालहि स्वामी ॥
हाथ जोरि कै अरज करत हौं, अपनाओ गहि बाहीं ।
द्वार तिहारे आय परी हौं, पौरुष गुन मो में कछु नाहीं ॥

(२)

धनवन्ते दुखिया सभी, निरधन दुख का रूप ।
साध सुखी सहजो कहे, पायो भेद अनूप ॥१॥
ना सुख विद्या के पढ़े, ना सुख बाद बिबाद ।
साध सुखी सहजो कहे, लागी सुन्न समाध ॥२॥
जैसे संसडी लोह की, छिन पानो छिन आग ।
तैसे दुख सुख जगत के, सहजो तू तज भाग ॥३॥
सहजो जग में यों रहे, ज्यों जिह्वा मुख माँहि ।
घीव घना भक्षन करे, तौ भी चिकनी नाँहि ॥४॥
चलना है रहना नहीं, चलना बिस्वाबीस ।

सहजो तनक सुहाग पर, कहा गुंधावे सीस ।।५।।
सहजो गुरु प्रताप से, ऐसी जान पड़ी ।
नहीं भरोसा स्वाँस का, आगे मौत खड़ी ।।६।।
ज्यों तिरिया पीहर बसे, सुरत रहे पिव माँहि ।
ऐसे जन जग में रहें, गुरु को भूले नाँहि ।।७।।
पहिले बुरा कमाय कर, बाँधी विष की पोट ।
कोटि करम पल में कटे, जब आये गुरु ओट ।।८।।

### दोहा

हरि किरपा जो होय तो, नाहीं होय तो नाँहि ।
पै गुरु किरपा दया बिनु, सकल बुद्धि बहि जाँहि ।।

### चौपाई

राम तजूं पै गुरु न बिसारूं । गुरु के सम हरि कूं न निहारूं ।।
हरि ने जन्म दियो जग माहीं । गुरु ने आवागवन छुड़ाहीं ।।
हरि ने पाँच चोर दिये साथा । गुरु ने लई छुटाय अनाथा ।।
हरि ने कुटुंब जाल में गेरी । गुरु ने काटी ममता बेरी ।।
हरि ने रोग भोग उरझायौ । गुरु जोगी कर सबै छुडायौ ।।
हरि ने कर्म भर्म भरमायौ । गुरु ने आतम रूप लखायौ ।।
हरि ने मो सूँ आप छिपायौ । गुरु दीपक दै ताहि दिखायौ ।।
फिर हरि बंध मुक्ति गति लाये । गुरु ने सबही भर्म मिटाये ।।
चरनदास पर तन मन वारूं । गुरु न तजूं हरि को तजि डारूं ।।

### दोहा

सब परबत सियाही करूं, घोलूँ समुंदर जाय ।
धरती का कागद करूं, गुरु अस्तुति न समाय ।।

# बैंत हजरत सुलतान बाहु

### अलफ़

अलफ़ अल्ला चम्बे दी बूटी, मुरशद मन मेरे विच लाई हू ।
नफ़ी असबात दा पाणी मिले सु, हर रगे हर जाई हू ॥
अन्दर बूटी मुशक मचाइआ, जाँ फुल्लण पर आई हू ।
जीवे मुरशद कामल बाहू, जैं इह बूटी लाई हू ॥

अलफ़ अल्ला पढ़िआ पढ़ हाफ़ज़[1] होया, गिआ हजाबों[2] परदा हू ।
पढ़ पढ़ आलम फ़ाज़ल होया, भी तालब होया ज़र[3] दा हू ॥
लख हज़ार किताबां पढ़िआं, ज़ालम नफ़स न मरदा हू ।
बाझ फकीरां किसे न मारिआ बाहू, इह ज़ालम चोर अन्दर दा हू ॥

अलफ़ ईमान सलामत हर कोई मंगे, इशक सलामत कोई हू ।
मंगण ईमान शरमावन इशकों, दिल नूं ग़ैरत होई हू ॥
जिस मंज़ल नू इशक पहुंचाए, ईमाने खबर न कोई हू ।
मेरा इशक सलामत रखीं बाहू, ईमानों दिआं धरोई हू ॥

अलफ़ इह तन मेरा चशमा होवे, मैं मुरशद वेख न रज्जां हू ।
लूं लूं दे मुढ लख लख चश्मां, इक खोलां इक कज्जां हू ॥
इतनिआं डिठिआं सबर न आवे, होर किते वल भज्जां हू ।
मुरशद दा दीदार है बाहू, मैनूं लख करोड़ाँ हज्जां हू ॥

---

१. कुरान याद करने वाला    २. धर्म    ३. सोना (धन, पदार्थ)

## बे

बे बे अदबां न सार अदब दी, गए अदब थीं वाँजे हू ।
जेहड़े थां मिटी दे भांडे, कदे न होंदे कांजे हू ।।
जो मुढ कदीम दे खेड़े आहे, कदे न हुन्दे रांझे हू ।
जैं दिल हज़ूर न मंगिआ बाहू, गए दोहीं जहानीं वाँजे हू ।।

## पे

पे पढ़ पढ़ इलम हज़ार किताबां, आलम हूए सारे हू ।
इक हरफ़ इशक दा न पढ़ जानण, भुल्ले फिरन बिचारे हू ।।
इक निगाह जे आशक वेखे, लख हज़ाराँ तारे हू ।
लख निगाह जे आलम वेखे, किसे न कद्धी[1] चाहड़े हू ।।
इशक अकल विच मंज़ल[2] मारी सैआं कोहां दे पाड़े हू ।
इशक ना जिन्हां खरीदिआ बाहू, उह दोहीं जहानीं मारे हू ।।
पे पंजे महल पंजां विच चानण, दीवा कितवल धरीए हू ।
पंजे महर पंजे पटवारी, हासल कितवल भरीए हू ।।
पंजे अमाम ते पंजे किबले, सजदा कितवल करीए हू ।
बाहू साहिब जे सिर मंगे, हरगिज ढिल न करीए हू ।।

## ते

ते तन मन मार मैं शहर बनाया, दिल विच खास महल्ला हू ।
आन अलफ़ दिल वस्सों कीती, मेरी होई खूब तसल्ला[3] हू ।।
सभ कुझ मैनूँ पिआ सुणीवे, जो बोले मासवाए[4] अल्ला हू ।
दरद मंदां इह रमज़ पछाती, बाहू बे दरदाँ सिर खल्ला हू ।।
ते तसबीह दा तूं किसबी होइओं, मारें दम वलीआं हू ।
दिल दा मनका इक न फेरें, गांज पाएं पँज वीहीआँ हू ।।
देन गिआँ गल घोटू आवे, लैन गिआँ तशबीहाँ हू ।
पत्थर चित जिन्हां दा बाहू, ओथे ज़ाइआ वसनाँ मीहाँ हू ।।
ते तूँ वी जाग न जाग फ़कीरा, अन्त तूं लोड़ जगाइआ हू ।
अखीं मीटीआं न दिल जागे, जागे जाँ मतलब पाइआ हू ।।

१. किनारे पार २. दूरी ३. तसल्ली ४. बिना

एह नुकता जद पुखता कीता, तां ज़ाहर आख सुनाइआ हू ।
बाहू मैं ताँ भुल्ली वैंदी, मुरशद राह विखाइआ हू ।।

## से

से साबत सिदक ते कदम अगेरे, तांही रब्ब लभीवे हू ।
लूं लूं दे विच ज़िकर अल्ला दा, हर दम पिआ पढ़ीवे हू ।।
ज़ाहिर बातन ऐन सिआणी, हू हू पिआ सुनीवे हू ।
नाम फ़कीर तिन्हाँ दा बाहू, कबर जिन्हाँ दी जीवे हू ।।

## जीम

जीम जिस अलफ़ मुतालिआ कीता, बे दा बाब न पढ़दा हू ।
छोड़ सिफ़ाती लद्धो सु ज़ाती, ओह खामी दूर चा करदा हू ।।
नफस अमारा[1] कुतड़ा जाणे, नाज़ निआज़ न धरदा हू ।
किआ परवाह तिन्हां नूँ बाहू, जिन्हां घाड़ू लद्धा घरदा हू ।।

जीम जें दिल इशक खरीद न कीता, सो दिल बख़त न बख़ती हू ।
उसताद अज़ल दे सबक पढ़ाइआ, हथ दिती सु दिल तख़ती हू ।।
बर सर आइआँ दम न मारें, जाँ सिर आवे सख़ती हू ।
पढ़ तौहीद थीवसी वासल, बाहू सबक पढ़ीवे वकती हू ।।

जीम जें दिल इशक ख़रीद न कीता, सो दिल दरद नादाने हू ।
खुसरे खुसे[2] हर कोई आखे, कोई न कहे मरदाने हू ।।
गलीआँ दे विच फिरन हर वेले, जिउं जंगल ढोर दीवाने हू ।
बाहू मरद नमरद तदाहीं खुलसन, जद आशक बन्हसन गाने हू ।।

जीम जंगल दे विच शेर मरीला, बाज़ पवे विच घर दे हू ।
इशक जेहा इशराफ़ न कोई, जेहड़ा न छड्डे विच जर दे हू ।।
आशकाँ नींदर भुख न कोई, आशक मूल न मरदे हू ।
आशक सोई जीवन्दे बाहू जो रब्ब अगे सिर धरदे हू ।।

जीम जिन्हां इशक हकीकी पाया, मूहों न कुझ अलावन हू ।
ज़िकर फ़िकर[3] विच रहण हमेशा, दम नूं कैद लगावन हू ।।
सिरी[4] रूही[4] कलबी[4] सूरी[4], मख़फ़ी[4] ख़फ़ी[4] कमावन हू ।

१. मन २. नपंसक ३. भजन-सुमिरन ४. अभ्यास की विभिन्न प्रणालियाँ

मैं कुरबान तिन्हां तो बाहू, जेहड़े अकस निगाह जगावन हू ॥

जीम जींऊदे की जानण सार मोयां दी, से जाने जो मरदा हू ।
कबराँ दे विच अन्न न पाणी, ओथे ख़र्च लोड़ींदा घर दा हू ॥
इक विछोड़ा मां पिओ भाईआं, दूजा अज़ाब कबर दा हू ।
ईमान सलामत तिस दा बाहू, जेहड़ा रब्ब अगे सिर धरदा हू ॥

जीम जिन्हाँ शौह अलफ़ थीं पाया, उह फेर कुरान न पढ़दे हू ।
ओह मारन दम महब्बत वाला, दूर होयो ने परदे हू ॥
दोज़ख़ बहिशत गुलाम तिन्हां दे, चा कीतो ने बरदे[1] हू ।
मैं कुरबान तिन्हाँ दे बाहू, ज़ेहड़े वहदत[2] दे विच वड़दे हू ॥

जीम जब लग खुदी करें खुद नफसों, तब लग रब्ब न पावें हू ।
शरत फ़न्हा नूं जानें नाहीं, ते इसम[3] फ़कीर रखावें हू ॥
मोए बाझ न सोहन्दी अलफ़ी,[4] ऐवें गल विच पावें हू ।
तदों नाम फ़कीर है सोहन्दा बाहू, जे जीवदिआँ मर जावें हू ॥

जीम जो दम ग़ाफ़ल सो दम काफ़र, सानूं मुरशद इह पढ़ाया हू ।
सुणिआ सुख़न गईआं खुल अखी, असाँ चित मौला वल लाया हू ॥
कीती जान हवाले रब्ब दे, ऐसा इशक कमाया हू ।
मरन थीं मर गए अगे बाहू, ताँ मतलब नूँ पाया हू ॥

जीम जीवदिआँ मर रहिणा होवे, ताँ वेस फकीराँ बहीए हू ।
जे कोई सुट्टे गुद्दड़ कूड़ा, बाँग अरूड़ी रहीए हू ॥
जो कोई कढे गालाँ मिहणा, उस नूं जी जी कहीए हू ।
गिला उलाहमा भण्डी ख्वारी, यार दे पारों सहीए हू ॥
कादर दे हत्थ डोर असाडी, बाहू जिउं रखे तिओं रहीए हू ॥

जीम जद दा मुरशद कासा[5] दित्ता, तद दी बे परवाही हू ।
की होया जे रातीं जागे, जे मुरशद जाग न लाई हू ॥
रातीं जागें ते करें इबादत, देह[6] निंदिआ करें पराई हू ।
कूड़ा तख़त दुनिआँ दा बाहू, ते फ़क्कर सच्ची पादशाही हू ॥

चे

चे चढ़ चन्ना तू कर रुशनाई, ते ज़िकर करेंदे तारे हू ।

१. गुलाम २. एकता ३. नाम ४. फ़कीरों का चोला ५. [illegible] ६. दिनों में

गलीआं दे विच फिरन निमाणे, लालाँ दे वणजारे हू ॥
शाला मुसाफ़र कोई न थीवे, ते कख जिन्हां ते भारे हू ।
ताड़ी मार उड़ाओ न बाहू, असीं आपे उडण हारे हू ॥

हे

हे हाफ़ज़ हिफ़ज़ कर करन तकब्बर[1], करन मुल्लाँ वडिआई हू ।
सावण माह दे बदलां वाँगू, फिरन किताबाँ चाई हू ॥
जित्थे वेखण चंगा चोखा, ओथे पढ़न कलाम सवाई हू ।
ओह दोहीं जहानी मुट्ठे बाहू, जिन्हाँ खाधी वेच कमाई हू ॥

ख़े

ख़े ख़ाम[2] की जानण सार फ़क्कर दी, जेहड़े महरम नाहीं दिल दे हू ।
आब मिट्टी थीं पैदा होए ख़ामी भाण्डे गिल[3] दे हू ॥
कदर की जानण लाल जवाहराँ, जो सौदागर बिल दे हू ।
ईमान सलामत सोई वैसन बाहू, जेहड़े भज फकीराँ मिलदे हू ॥

दाल

दाल दिल दरिआ समुन्दरों डूँघा, कौन दिलाँ दीआँ जाणे हू ।
विचे बेड़े विचे झेड़े, विचे वँझ मुहाणे हू ॥
चौदाँ तबक[4] दिले दे अन्दर, तम्बू वांगण ताणे हू ।
जो दिल दा महिरम होवे बाहू, सोईओ रब्ब पछाणे हू ॥

दाल दिल काले कनों मुंह काला चँगा, जे कोई उस नू जाणे हू ।
मूंह काला दिल अच्छा होवे, ताँ दिल यार पछाणे हू ॥
इह दिल यार दे पिछे होवे, मताँ यार भी कदे पछाणे हू ।
बाहू सै आलम छोड़ मसीताँ नठे, जद लगे ने दिल टिकाणे हू ॥

ज़ाल

ज़ाल ज़ाते[5] नाल न ज़ाती[6] रलिआ, जो कज़ाब सदीवे हू ।
नफस कुत्ते नूं बन्ह कराहां, चा कीमा कीम कचीवे[7] हू ॥

---

१. अहंकार २. कच्चे ३. मिट्टी ४. चौदह लोक ५. परमेश्वर ६. मनुष्य
७. छोटे-छोटे टुकड़े

ज़ात सिफ़ातों मेहना आवे, जदों ज़ाती शौक न पीवे हू ।
ते नाम फ़कीर तिन्हां दा बाहू, कबर जिन्हां दी जीवे[१] हू ॥

रे

रे राह फ़कर दा परे परेरे, ओड़क कोई ना दिस्से हू ।
ना ओथे इलम ना पढ़न पढ़ावन, ना ओथे मसले किस्से हू ॥
इह है दुनिआँ बुत्त प्रसती, मत्त कोई इसते विस्से[२] हू ।
मौत फकीरी जेंह सिर आवे, बाहू इलम हौवे तिस्से हू ॥

रे रातीं रत्ती खाब[३] न आवे, देहां[४] बहुत हैरानी हू ।
आरफ़[५] दी गल आरफ़ जाणे, किआ जाणे नफ़सानी[६] हू ॥
कर इबादत कुछ हासल थीवे, ऐवें ज़ाइआ गई जवानी हू ।
हक हज़ूर तिन्हाँ नूँ बाहू, जिन्हां मिलिआ पीर जैलानी[७] हू ॥

रे राह फ़क्कर दा तद लधोसी[८], जद हथ फड़िओ सी कासा हू ।
तारक[९] दुनिआं तों तदों थिउसे, जद फ़क्कर मिलयो सी खासा[१०] हू ॥
दरिआ वहदत दा नोश कीतोसु[११], अजां भी जीअ पिआसा हू ।
राह फ़कीरी रत्त हँजूँ रोवत, बाहू लोकां भाणे हासा हू ॥

रे रातीं खाब न ओन्हां हरगिज़, जेहड़े अल्ला वाले हू ।
बाग़ाँ वाले बूटे वागूं, तालब[१२] नित सँभाले हू ॥
नाल नज़ारे रहिमत वाले, खड़े हज़ूरों पाले हू ।
नाम फकीर तिन्हाँ दा बाहू, जो घर बैठिआँ यार विखाले हू ॥

जे

ज़े ज़बानी कलमा हर कोई आखे, दिल दा पढ़दा कोई हू ।
जिथे कलमा दिल दा पढ़ीए, ओथे जीभे मिले न ढोई[१३] हू ॥
दिल दा कलमा आशक पढ़दे, की जानण यार गलोई[१४] हू ।
कलमा यार पढ़ाया बाहू, मैं सदा सुहागण होई हू ॥

---

१. जो शरीर में से आत्मा को निकाल कर जीते-जी मरते हैं २. विश्वास करे ३. नींद ४. दिन में ५. प्रभु के प्यारे ६. दुनियादार ७. जिनको गुरु मिला वे परमात्मा की दरगाह में पहुँचने के अधिकारी या हकदार हो गये ८. प्राप्त होगा ९. उदास १०. पूरा ११. उस एक परमात्मा रूपी दरिआ का जल पीकर १२. इच्छुक, चाहने वाले १३. पहुँच १४. बातें करने वाले ।

सीन

सीन सै रोज़े सै नफ़ल[1] नमाज़ां, सै सज़दा[2] कर कर थक्के हू ।
सै वारी मक्के हज्ज गुज़ारन, दिल दी दौड़ न मुक्के हू ॥
चले चलीए जंगल भौना, इस गल थीं न पक्के हू ।
सब मतलब हासल होंदे बाहू, जद पीर नज़र इक तक्के हू ॥

सीन सुण फ़रियाद पीराँ दिआ पीरा, मैं आख सुणावां कीनूं हू ।
तेरे जेहा मैनूं होर न कोई, मै जेहीआँ लक्ख तैनूँ हू ॥
फोल न काग़ज़ बदीआं वाले, दर तों धक्क न मैनूं हू ।
मैं विच ऐड गुनाह न होंदे, बाहू तूँ बखशेंदों किनूं हू ॥

सीन सुण फ़रियाद पीराँ दिआ पीरा, मेरी अरज़ सुणीं कन धर के हू ।
मेरा बेड़ा अड़िआ विच कप्परां[3] दे, जित्थे मच्छ न बहिंदे डर के हू ॥
शाह ज़ैलानी महबूब सुबहानी, मेरी खबर लिओ झट करके हू ।
पीर जिन्हा दा मीरां बाहू, सोइ कदधी[4] लगदे तर के हू ॥

शीन

शीन शोर शहर ते रहमत वस्से, जित्थे बाहू जाले हू ।
बाग़बानाँ दे बूटे वागूं, तालब नित सम्हाले हू ॥
नाल नज़ारे रहमत वाले, खड़ा हज़ूरों पाले हू ।
नाम फ़कीर तिना दा बाहू, जिहड़ा घर बिच यार विखाले हू ॥

स्वाद

स्वाद सूरत नफस अम्मारा[5] दी कूकी, कुत्ता गल हूँ हाला हू ।
कोहे नोके लहू पीवे, खांदा चरब निवाला हू ॥
खब्बे पासिओं अन्दर बैठा, दिल ते नाल सम्भाला हू ।
इह बद बख़त है भुखा बाहू, अल्ला करसी टाला हू ॥

ज़्वाद

ज़्वाद ज़रूरी नफ़स कुत्ते नूँ च कीमा कीम कचीवे[6] हू ।
नाल मुहब्बत ज़िकर अल्ला दा, दम दम पिआ पढ़ीवे हू ॥
ज़िकर[7] कनों[8] हक्क हासल होन्दा, ज़ातो ज़ात दिसीवे हू ।
दोहीं जहान गुलाम तिन्हां दे, बाहू जिन्हां ज़ात लभीवे हू ॥

१. बन्दगी की रस्म २. मस्तक नमाना ३. लहरें ४. पार ५. मन ६. टुकड़े-टुकड़े करना ७. सुमिरन ८. द्वारा

### तोए

तोए तालब बण के तालब होवें, ओसे नूं पिआ गांवें हू ।
सच्चा लड़ हादी[1] दा फड़के, ओहो तूं हो जांवें हू ॥
कलमे दा तूं ज़िकर कमावें, कलमे दे नाल नहावें हू ।
अल्ला तैनूं पाक करेसी बाहू, जे ज़ाती इसम[2] कमावें हू ॥

### ज़ोए

ज़ोए ज़ाहर वेखां जानी ताईं, ते नाले मन्दर सीने हू ।
बिरहों मारी मैं नित फिरां, मैनूं हस्सण लोक नाबीने[3] हू ॥
मैं दिल विचों है शौह पाइआ, लोक जावन मक्के मदीने हू ।
कहै फ़कीर मीराँ दा बाहू, सभ दिलां दे विच खज़ीने[4] हू ॥

### ऐन

ऐन आशक पढ़न नमाज़ प्रेम दी, जैं विच हरफ़ न कोई हू ।
जेहा केहा नीत[5] न सक्के, ओथे दरद मन्दां दिल ढोई हू ॥
अखीं नीर ते खून जिगर दा, ओथे वज़ू पाक करिओई हू ।
बाहू जीभ न हले ते होठ न फड़कन, खास नमाज़ी सोई हू ॥

ऐन इलमें बाझ कोई फ़क्कर कमावे, काफ़र मरे दिवाना हू ।
सै वरिआँ दी करे इबादत, रहे अल्ला कनों बिगाना हू ॥
ग़फ़लत[6] कनें न खुलसन[7] परदे, दिल जाहिल बुतखाना हू ।
मैं कुरबान तिन्हां दे बाहू, जिन्हा मिलिआ यार यगाना[8] हू ॥
ऐन आशक होवें ते इशक कमावें, दिल रखें वांग पहाड़ाँ हू ।
लख लख बदीआँ हज़ार उलाहमे, कर जाणें बाग़ बहाराँ हू ॥
मनसूर जेहे चुक सूली दिते, जेहड़े वाकफ़ कुल असरारां[9] हू ।
सजदिओं सिर न चाए[10] बाहू, तोड़े[11] काफर कहिन हज़ारां हू ॥

ऐन आशक इशक माही दे कोलों, कदी न थींदे वान्दे हू ।
नींद हराम तिन्हाँ ते होई, जेहड़े ज़ाती इसम कमांदे हू ॥
हिक पल मूल आराम न आवे, दिन रात फिरन कुरलाँदे हू ।
जिन्हाँ अलफ़ सही कर पढ़िआ, बाहू वाह नसीब तिन्हाँ दे हू ॥

---

१. जो हज कर चुका हो अर्थात गुरु जो कि परमात्मा को प्राप्त कर चुका है २. धुनात्मक नाम ३. अंधे ४. खजाने ५. पढ़ ६. लापरवाही ७. खुलेंगे ८. एक ही अपना परमात्मा ९. भेद १०. उठाये ११. चाहे, भले ही

ऐन आशक इशक माही दे कोलों नित फिरन हमेशा खीवे हू ।
जिन्हे जींदिआं जान माही नूं दित्ती, ओह दोहीं जहानी जीवे हू ।।
शमा चराग़ नित रोशन जागन, सै किओं बालण दीवे हू ।
अकल फ़िकर दी सोच न बाहू, ओथे फ़ैमा फ़हम कचीवे हू ।।

ऐन इशक माही दे लाईआं अगीं, उन्हां लगीआं कौन बुझावे हू ।
मैं की जानां ज़ात इशक दी केही, जेहड़ा दर दर जा झुकावे हू ।।
न खुद सोवें न सोवन देवे, हथों[1] सुतिआँ आन जगावे हू ।
मैं कुरबान तिन्हां दे बाहू जेहड़ा बिछुड़े यार मिलावे हू ।।

ऐन इशक दीआं अवल्लीआं गल्लां, जेहड़ा शरह थीं दूर हटावे हू ।
काज़ी छोड़ कज़ाईं जावन, जिन्हाँ इशक तमांचा लावे हू ।।
लोक अयाणे मत्तीं देवन, आशकां मत्त न भावे हू ।
मुड़न मुहाल[2] तिन्हां नूं बाहू, जिन्हां साहिब आप बुलावे हू ।।

ऐन इशक असां नूँ लिसिआँ जाता, हुन लत्था आन मुहाड़ी हू ।
न सवें न सोवन देवे, हो रहिआ बाल रिहाड़ी हू[3] ।।
पोह माँघ मँगे खरबूज़े, मैं कित्थों लैसाँ वाड़ी[4] हू ।
अकल फ़िकर दीआं सभ भुल गईआं बाहू, जद इशक मचाई ताड़ी हू ।।

ऐन इशक आसां नूं लिसिआँ जाता, कर कर आवे धाई हू ।
जित वल वेखां मैनूं इशक दिसीवे ख़ाली जगह न काई हू ।।
मुरशद कामल ऐसा मिलिआ, जिस दिल दी ताकी लाई हू ।
मैं कुरबान मुरशद तों बाहू, जिस दसिआ भेद इलाही हू ।।

ऐन इशक असानूं लिसिआँ जाता, बैठा मार पथल्ला हू ।
विच जिगर दे सन्नह चा लाईसु, कीतोसु कम्म अवल्ला[5] हू ।।
जाँ अन्दर वड़ के झाती पाई, डिठा यार अकल्ला हू ।
बाझों मिलिआँ मुरशद कामल बाहू, होंदी नहीं तसल्ला हू ।।

ग़ैन

ग़ैन ग़ोस कुतब ने उरे उरेरे आशक जान अगेरे हू ।
जेहड़ी मंज़ल आशक पहुँचे, ओथे ग़ौस न पाँदे फेरे हू ।।

१. बल्कि २. कठिन ३. बच्चों के समान ज़िद करता है ; अनहोनी बातें करता है
४. खेत ५. अजीब

आशक विच वसाल[1] दे रहिंदे, जिन्हां ला मकानी डेरे हू ।
दीन कुरबान तिन्हाँ तों बाहू, जिन्हां ज़ातो ज़ात बसेरे हू ॥

फ़े

फ़े फ़जरे वेले वकत सवेरे, नित्त आन करन मज़दूरी हू ।
कावां इल्लां हिकसे गलाँ, तरीजी रली चँडूरी हू ॥
मारन चुंजाँ ते करन मुशक्कत, पुट पुट कढन अँगूरी हू ।
सारी उमर पुटेंदिआं गुज़री, बाहू कदी न पईआ पूरी हू ॥

क़ाफ़

क़ाफ़ क़लब न हिलया तां की होइआ, किआ होइआ ज़िकर ज़बानी हू ।
रूही क़लबी ख़फी सिर्री, सभे राह हैरानी हू ॥
शाह रग थीं नज़दीक उह रहिंदा, यार न मिलिआ जानी हू ।
नाम फ़क़ीर तिन्हाँ दा बाहू, जेहड़े वसण लामकानी[2] हू ॥

काफ़

काफ़ कर मेहनत कुछ हासल होवे, तैंडी उमरा चार दिहाड़े हू ।
थी सौदागर करीए सौदा, जाँ जाँ हट न ताड़े हू॥
जे जाने दिल ज़ौक मनेसी, मौत मरेंदीआ धाड़े हू ।
चोराँ साधां रल पूर भरिआ बाहू, रब्ब पार सलामत चाहड़े हू ॥

काफ़ कुन्न फयकून[3] जदों फरमाइआ, असीं भी कोले हासी हू ।
हिके ज़ात सिफ़ात रब्बे दी आही, हिके जग विच ढूंढ रहिआसी हू ॥
हिके ते लामकान असाडे, हिके आन सत्तां विच फासी हू ।
पलीदां पलीदी कीती बाहू, कोई असल पलीदी नासी हू ॥

काफ़ किआ होआ बुत दूर गिआ, दिल हरगिज़ दूर न थीवे हू ।
सैआँ कोहाँ ते मेरा मुरशद वसदा, मैनूं विच हज़ूर दसीवे हू ॥
जींदे अन्दर इशक दी रत्ती, ओह बिन शराबों खीवे हू ।
नाम फ़कीर तिन्हां दा बाहू, कबर जिन्हां दी जीवे हू ॥

काफ़ कूक[4] दिला मतां रब्ब सुने, दरदमंदाँ दीआं आहीं हू ।
सीना मेरा दरदीं भरिआ, अन्दर भड़कण भाहीं हू ॥

१. मिलाप २. अनामी देश ३. ख़ुदा ने कहा हो जा हो गया ४. पुकार

तेलां बाझ न बलण मसांलां, दरदाँ बाझ न आहीं हू ।
आतश[1] नाल यरानाँ ला के बाहू, फिर ओह सड़न कि नाहीं हू ॥

काफ़ कामल मुरशद ऐसा होवे, जेहड़ा धोबी वांगू छट्टे हू ।
नाल निगाह दे पाक करेंदा, विच सज्जी[2] साबण न घत्ते हू ॥
मैलिआँ थीं कर देंदा चिट्टा, विच ज़रा मैल न रखे हू ।
सैआं कोहां ते मुरशद वसदा, ते विच निगाह दे रखे हू ॥
ऐसा मुरशद होवे बाहू, जेहड़ा लूं लूं दे विच वसे हू ॥

काफ़ कलमे[3] दीं कल[4] तदां पैसी, जादां मुरशद कलमा दसिआ हू ।
सारी उमर विच कुफ़र दे जाली, बिन मुरशद दे दसिआ हू ॥
शाह अली शेर बहादर वांगन, कलमे वढ कुफ़र नूं सुट्टिया हू ।
दिल नूं साफ़ी ताँ होवे बाहू, जाँ कलमा लूं लूं मुढ रसिआ हू ॥

काफ़ कलमे नाल मैं नहाती धोती, कलमे नाल बिआही हू ।
कलमे मेरा पढ़िआ जनाज़ा[5], कलमे गौर[6] सुहाई हू ॥
कलमे नाल बहिशती जाना, कलमा करे सफाई हू ।
मुड़न मुहाल तिन्हाँ नूं बाहू, जिन्हां साहिब आप बुलाई हू ॥

काफ़ कलमे लख करोड़ाँ तारे, वली कीते सै राहीं हू ।
कलमे नाम बुझाए दोज़ख, जित्थे अग बले अज़गाहीं हू ॥
कलमे नाल बहिशती जानां, जित्थे निहमत संज[8] सबाहीं हू ।
कलमे जेही कोई निहमत न बाहू, अन्दर दोहीं सराईं हू ॥

## गाफ़

गाफ़ गन्द ज़ुलमात अन्धेर गुबारां, अगे राह ते खौफ़ खतर दे हू ।
लख आबहयात मुन्नवर चशमा, ओथे साए ने ज़ुलफ अम्बर दे हू ॥
मिसल सिकन्दर ढूँडन आशक, इक पलक आराम न करदे हू ।
खिज़र नसीब जिन्हाँ दे तालिआँ बाहू, उह जा घुट ओथे भरदे हू ॥

## लाम

लाम लाइहताज[9] जिन्हाँ नूं होइआ, फ़क्कर तिन्हाँ नूं सारा हू ।
नज़र जिन्हाँ दी कीमीआँ होई, ओह किओं मारन पारा हू ॥

१. आग २. साफ करने का मसाला ३. नाम ४. समझ ५. मरने के बाद की नमाज़
६. कब्र ७. बहुत सारी ८. शाम ९. बेमुहताज, जिसको किसी वस्तु की इच्छा न हो

दोसत जिन्हाँ दा हाज़र होवे, दुशमन लैन न वारा हू ।
नाम फ़कीर तिन्हां दा बाहू, जिन्हाँ मिलिआ नबी[1] सहारा हू ।।

## मीम

मीम मुरशद मक्का ते तालब हाजी, काबा इशक बनाया हू ।
विच हजूर सदा हर वेले, करीए हज्ज सवाइआ हू ।।
इक दम मैथों जुदा न होवे, दिल मिलणे ते आइआ हू ।
मुरशद ऐन हयाती[2] बाहू, मेरे लूं लूं विच समाइआ हू ।।

मीम मुरशद ओह सहेड़ीए, जेहड़ा दो जग खुशी दिखाए हू ।
अव्वल ग़म टुकड़े दा मेटे वत्त रब्ब दा राह समझाए हू ।।
इस कल्लर वाली[3] कन्धी नूं, चा चान्दी[4] ख़ास बनाए हू ।
जिस मुरशद अन्हे कुझ न कीता बाहू, ओहनूं वैंदी नदी रुड़ाए हू ।।

मीम मैं कोझी मेरा दिलबर सोहणा, मैं किउंकर उसनूं भांवाँ हू[5] ।
वेहड़े असाडे वड़दा नाहीं, पई लख वसीले पाँवाँ हू ।।
न मैं सोहणी न दौलत पल्ले, मैं कीकर यार मनांवां हू ।
इह दुख हमेशा रहसी बाहू, रोंदड़ी ही मरजाँवां हू ।।

मीम मुरशद मैनूं हज्ज मक्के दा, रहमत दा दरवाज़ा हू ।
कराँ तवाफ़[6] दवाले किबले,[7] हज्ज होवे नित ताज़ा हू ।।
कुन फ़यकून जदों सुणिआ सु, डिठा अल्ला दा दरवाज़ा हू ।
सदा हयाती वाला बाहू, ओह किथे खिज़र खुवाजा हू ।।

मीम मुरशद मेरा शहबाज़ इलाही, वँज[8] रलिआ सङ्ग हबीबाँ हू ।
तकदीर इलाही छिकीआँ[9] डोराँ, कदाँ मिलीए नाल नसीबाँ हू ।।
कोहड़िआँ दे दुख दूर करेंदा, करे शफ़ा ग़रीबां हू ।
हर मरज़ दा दारू तू हैं बाहू, किओं घतनाएँ वस तबीबाँ हू[10]।।

मीम मज़हबां वाले दरवाज़े उच्चे, राह रबाना[11] मोरी हू ।
पण्डताँ ते मलवाणिआँ कोलों, छुप छुप लँघे चोरी हू ।।
अड्डीआँ मारन करन बखेड़े, दरद मन्दा दीआं घोरी हू ।

१. पैग़म्बर. यहाँ भाव गुरु से है २. देहधारी ३. निकम्मी ४. कीमती ५. अच्छी लगूँ ६. परिक्रमा ७. प्रतिष्ठित पुरुष, सतगुरु ८. जाकर ९. खींच लीं १०. हकीम ११. ईश्वरीय

